इन अनेक प्रसंगों को ध्यान में रखते हुए यह कहा जा सकता है कि संसार के समस्त प्राणियों के क्लेश को समझकर, उस क्लेश से संपूर्ण रूप से मुक्ति दिलाना ललितविस्तर के कथानायक का मुख्य उद्देश्य रहा है।

इस परम उद्देश्य की पूर्ति के लिए तथागत ने अविद्या का नाश और इसके लिए धर्मदेशना को उपाय के रूप में स्वीकार किया और संकल्प लिया है कि मैं धर्मदेशना करूंगा।

"भौमादेवास्तस्यां वेलायां अन्तरीक्षेभ्यो देवेभ्यो घोषमुदीरयन्तिस्म, 'शब्द-मनुश्रावयन्ति स्म'—अद्य मार्षा तथागतेनार्हता सम्यक्-संबुद्धेन धर्मचक्र-प्रवर्तनायै प्रतिश्रुतम्"[1]

धर्मदेशना अथवा किसी भी उपदेश को ग्रहण करने के लिए उसका अधिकारी होना आवश्यक होता है। इस दृष्टि से ललितविस्तर के कवि ने धर्मदेशना के लिए योग्य अधिकारी का अनुसंधान किया है। उसके अनुसार सामान्यतः मनुष्यों के तीन प्रकार हैं, हीन, मध्य और प्रणीत। इन्हें ही दूसरे शब्दों में नीच, मध्य और उच्च कह सकते हैं। इनमें से कुछ सुन्दर विचारों वाले भली प्रकार विचार करते हैं ये मध्यम हैं। कुछ बुरे विचारों वाले हैं जो उलटा ही सोचते हैं, ये नीच हैं और कुछ के प्रज्ञाचक्षु सदा खुले रहते हैं। इन्हें ही दूसरे शब्दों में इस प्रकार कह सकते हैं कि मनुष्यों का एक वर्ग है जो मिथ्यात्व में नियत है अर्थात् मिथ्यादृष्टि पर ही उनका आग्रह है। दूसरे प्रकार के प्राणी सम्यक्त्व दृष्टिवाले हैं, जिन्हें सत्य-असत्य का पूर्ण बोध है। इन दोनों को ही धर्मदेशना करना निरर्थक है क्योंकि प्रथम उसे ग्रहण नहीं करना चाहता है। वह क्लेश को ही आनन्द समझता है और उससे निकलने की उसकी कोई कामना नहीं है, जबकि दूसरे प्रकार के मनुष्य को सम्यक् ज्ञान पहले से ही है, उसके लिए धर्मदेशना की अपेक्षा नहीं है। तीसरे प्रकार के मनुष्य हैं 'अनियत' अर्थात् उनका मिथ्यादृष्टि पर आग्रह नहीं है वे क्लेशमय संसार को यथार्थ मानकर, उसमें ही रमे रहने का आग्रह नहीं करते हैं और न उन्हें सम्यक्त्व का बोध है। वे उसे ग्रहण करने को तत्पर हैं, जिसका उन्हें उपदेश दिया जाये। वे आग्रह युक्त नहीं हैं, इसीलिए ग्रन्थकार ने उन्हें 'अनियत' कहा है।[2] तथागत ने इन तीनों में मध्यकोटि मनुष्य को, जो

---

१. ल० वि० (वैद्य), परि० २५, पृ० २९३, पं ९-११

२. तथागतः सर्वावन्तं लोकं बुद्धचक्षुषा व्यवलोकयन् सत्त्वान् पश्यति स्म — हीन-मध्यप्रणीतानुच्चनीचमध्यमान् स्वाकारान् सुविशोधकान् दुराकारान् दुर्वि-शोधकान् उद्घाटितज्ञानविपञ्चिज्ञान पदपरमांस्त्रीन् सत्त्वराशीनेकं मिथ्यत्व-नियतमेकं सम्यक्त्वनियतमेकममनियतम् ।······तथागतोऽनियत-राशिव्यवस्थितान् सत्त्वानारभ्य महाकरुणामवक्रामयति स्म।

—ल० वि० (वैद्य), पृ० २९२

अनियतराशि के रूप में व्यवस्थित है, उसे ही धर्मदेशना को ग्रहण करने वाला अधिकारी माना है ।

इस प्रसंग में ललितविस्तरकार ने व्याधि, जरा-मरण से मुक्ति के लिए तथा आवश्यक बोधिप्राप्ति के लिए भी अधिकारी की चर्चा की है। उसके अनुसार जिसने हाथ, पैर आदि शरीर के अंग-प्रत्यंग, पुत्र, स्त्री, राज्य, धन, सुवर्ण रत्नों से परिपूर्ण रथ, हाथी, घोड़े आदि का दान (त्याग) किया है, जिसने शील की रक्षा की है, क्षमा की भावना की है, वीर्य-वर-ध्यान एवं प्रज्ञा में रमा रहा है, वही मंगलमयी, शान्ति बोधि का अनुभव कर, जरा-मरण के पंजर में पड़े प्राणियों को मुक्त कर सकता है।[1] इसका तात्पर्य यह है कि मोक्ष या निर्वाण के मूल सम्यक् संबोधि के लिए त्याग अर्थात् सांसारिक पदार्थों से वैराग्य, शील की रक्षा, क्षमा की भावना, त्रिविध ध्यान का अभ्यास, एवं प्रज्ञा की उपासना नितान्त आवश्यक है ।

इस प्रसंग में स्मरणीय है कि मोक्ष प्रदान करने की क्षमता प्राप्त करने के लिए, व्यक्ति को स्वयं मुक्त होना अनिवार्यतः आवश्यक है । ग्रन्थकार के अनुसार जिस प्रकार अन्धा व्यक्ति दूसरे को मार्ग नहीं दिखा सकता, उसी प्रकार वह व्यक्ति जो स्वयं बन्धन में पड़ा हुआ है वह दूसरे को कभी मुक्त भी नहीं कर सकता । जिस प्रकार चक्षुष्मान् प्राणी, जिसने मार्ग का साक्षात्कार किया है, वही दूसरे का मार्ग प्रदर्शन कर सकता है उसी प्रकार जो व्यक्ति स्वयं मुक्त हो चुका है, वही दूसरे को भी मुक्त कर सकता है।[2]

## निर्वाण का स्वरूप

मोक्ष अथवा अमृतत्त्व का अर्थ क्या है, अथवा मोक्ष का स्वरूप क्या है ? इस प्रश्न पर दार्शनिकों में पर्याप्त विवाद है। ललितविस्तर के कवि ने इस प्रसंग में अपने अभिमत को बहुत स्पष्टता के साथ प्रस्तुत किया है। इस प्रसंग में उसने दो स्थानों पर चर्चा की है एक स्थल पर संक्षिप्त तथा अन्यत्र विस्तारपूर्वक । संक्षिप्त-चर्चा में इतना ही कहा जा सकता है कि जो प्राणी जरा-व्याधि, मरण, शोक, परिदेवना (विलाप), दुःख, दौर्मनस्य, तथा उपायास अर्थात् क्षोभ से पीड़ित है उनका इन जरा, व्याधि आदि

---

१. ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ६२३

२. न हि बद्ध मोचयाती न चान्धपुरुषेन दर्शयति मार्गः ।
मुक्तस्तु मोचयाती सचक्षुषा दर्शयति मार्गः ॥
ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ५२७

प्रत्येक से छुटकारा पा जाना पूर्ण रूप से मोक्ष है।[1] एक अन्य स्थल पर उन्होंने विस्तारपूर्वक मोक्ष के स्वरूप का विवरण दिया है। उसके अनुसार—'वह गम्भीर शान्त, प्रशान्त, उपशान्त, प्रणीत (उत्तम) दुर्दश, दुरनुबोध, अवितर्क-विचार, अलमार्य, पंडितों एवं विज्ञों द्वारा ही जानने योग्य है क्योंकि उसमें सब प्रकार की उपाधियों का पूर्णरूप से परित्याग है। वह आवेदित होकर भी अनिवेदित है, उसमें सब प्रकार की वेदनाओं का निरोध हो जाता है। वह परमार्थ अनालय, अशीतीभाव, अनादान, अनुपादन, अविज्ञाप्त एवं अज्ञापनीय है। वह असंस्कृत मन और इन्द्रियों के विषयों से परे अकल्प, अविकल्प, अनभिलाप्य, अरुत, अघोश, अनुदाहर, अनिदर्शन, अप्रतिघ, सब प्रकार के आलम्बनों से अतीत, शामथ, धर्मोपच्छेद, शून्यता—अनुपलम्भ अर्थात् शब्द प्रपंच से शून्य, उपलब्धि के योग्य, देश और, काल से अतीत, तृष्णाक्षय रूप विरागरूप, सर्वदुःखनिरोध रूप निर्वाण है।[2]

निर्वाण के इसी स्वरूप का कुछ संक्षेप में विवरण ग्रन्थकार ने पुनः उपस्थित किया है कि "वह गम्भीर, सूक्ष्म, निपुण और दुर्बोध है। वह तर्क की सीमा से परे, तर्क की गतिविधि से परे, पंडितों और विशेषज्ञों द्वारा ही जानने योग्य है। वह लोक-मार्ग से विपरीत दुर्दृश्य सर्वोपाधिनिसर्ग है अर्थात् इसके लिए संपूर्ण संग्रहराशियों का पूर्णतया त्याग करना होता है। इस स्थिति में समस्त संस्कार शान्त हो जाते हैं। समस्त तम और अविद्या का वहां नाश हो जाता है। वह शून्यतामय अर्थात् शब्द-प्रपञ्च की सीमा से परे है। उपलब्धि के योग्य देश और काल का वहां अभाव है, संपूर्ण रूप से तृष्णाक्षय, समस्त विषयों के प्रति विराग, समस्त क्लेशों का निरोध रूप वह निर्वाण है।[3]

---

१. एवं जराव्याधिमरणशोकपरिदेवदुःखदौर्मनस्योपायासेभ्य परिमोक्षन्ते। ···संसारपंजरचारकावरुद्धानां क्लेशबन्धनबद्धानां बन्धननिर्मोक्षं करिष्यति। —ल० वि० (वैद्य), पृ० ७४

२. गम्भीरो बतायं मया धर्मोऽधिगतोऽभिसंबुद्धः शान्तः प्रशान्त उपशान्तः प्रणीतो दुर्दृशो दुरनुबोधोऽतर्कोऽवितर्कावचरः। अलमार्यः पण्डितविज्ञवेदनीयो यदुत सर्वोपधिनिःसर्गोऽवेदितोऽनिवेदितः सर्ववेदितनिरोधः। परमार्थोऽनालयः। शीतीभावोऽनादानोऽनुपादानोऽविज्ञापतोऽविज्ञापनीयोऽसंस्कृतः षड् विषयसमतिक्रांतः अकल्पोऽविकल्पोऽनभिलाप्यः ।···तृष्णाक्षय विरागो निरोधोनिर्वाणम्। —ल० वि० (वैद्य), पृ० २८६

३. गम्भीरःखल्वयं मया धर्मोऽभिसबुद्धः सूक्ष्मो निपुणो दुरनुबोधः अतर्कोऽतर्कावचरः। पण्डितविज्ञवेदनीयः सर्वलोकविप्रत्यनीको दुर्दृशः सर्वोपधिनिःसर्गः······निर्वाणम्। —ल० वि० (वैद्य), पृ० २८९

ललितविस्तर में बिना विशेष विवरण दिये हुए विमोक्ष के तीन प्रकारों का संकेत हुआ है। इनके अनुसार वे प्रकार हैं—शून्यविमोक्ष, अनिमित्तविमोक्ष और अप्रणिहित विमोक्ष ।[1] शान्तिभिक्षु शास्त्री के अनुसार शून्यविमोक्ष में आलम्बन अनात्मविपश्यना होती है, अनिमित्त विमोक्ष में आलम्बन अनित्य-विपश्यना होती है तथा अप्रणिहित विमोक्ष में आलम्बन दुःखविपश्यना होती है ।[2]

इस सकल क्लेश निरोधरूप लोकोत्तर निर्वाण की प्राप्ति अनेक जन्म-जन्मान्तर में अर्जित पुण्य के परिपाक के फलस्वरूप ही हुआ करती है। वस्तुतः पुण्य विपाक अर्थात् जन्म-जन्मान्तर में अर्जित पुण्य के प्रभाव से एक साधक निर्वाण-पथ का पथिक बनता है। अपार-पुण्य के प्रभाव से निर्वाण की, क्लेशनिवृत्त-कामना जब उसके हृदय में जगती है तब पुनः की गयी अनन्त साधना के प्रभाव से न केवल समस्त विषयों से. इन्द्रियों और मन का निरोध करता है अपितु मार पर भी विजय प्राप्त करता है। विजय प्राप्त होने पर धर्मबोधि अर्थात् तत्त्व का साक्षात्कार होता है। उसके सभी मनोभाव शान्त हो जाते हैं, तब कहीं वह निर्वाण की प्राप्ति कर पाता है ।[3]

इसीलिए ग्रन्थकार की मान्यता है कि मनुष्य को चाहिए कि यदि वह अपने कल्याण की कामना करता है तो पुण्यकर्मों को करने में, अमृतमय धर्म को सुनने में, एकान्त वन में विहार करने अर्थात् साधना करने में तथा परोपकार करने में कभी तृप्ति का अनुभव न करे अर्थात् इन कर्त्तव्यों का निरन्तर आचरण करे ।[4]

मोक्ष या निर्वाण की प्राप्ति के लिए शील और उत्तम भावों से पूर्ण आचार

---

१. ये चागता धरणिसिंह इवा नदन्तः शून्यानिमित्तप्रणिधीरवमुञ्चमानाः ।
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक, ६१६

२. ल० वि० (शास्त्री), टिप्पणी, पृ० ५३६

३. पुण्यविपाकु सुख सर्वदुःखापनेती
अभिप्रायु सिध्यति च पुण्यवतो नरस्य ।
क्षिप्रं च बोधि स्पृशते विनिहत्य मारं
शान्तापथो गच्छति च निर्वृतिशीतिभावम् ॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक, ११५५

४. तस्मात्कपुण्यकरणे न भवेत् तृप्तः शृश्वश्च धर्ममम‍ृतं भवि को वितृप्तः ।
विजने वने च विहरं भवि को वितृप्तः कः सत्त्व अर्थकरणे न भवेद्धि तृप्तः ॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक, ११५६

का पालन नितान्त आवश्यक है ऐसा ग्रन्थकार निर्विवाद रूप से स्वीकार करता है। यही कारण है ग्रन्थकार के अनुसार भेरी आदि वाद्यों की ध्वनियों में भी, मोक्षार्थी के लिए आचरणीय कर्मों की प्रेरणा देनेवाले ही शब्द निकल रहे थे। इनका तात्पर्य था कि उदार इच्छा, उदार भाव, उत्तमभाव एवं प्राणियों के प्रति करुणा से उत्तम बोधि के लिए चित्त उत्पन्न, होता है।[1] श्रद्धा, प्रसाद, अधिमुक्ति, परिपृच्छा, कुशल धर्म की खोज और अनुस्मृति, दान, दम, संयम, शील क्षमा, वीर्य, ध्यान, सिद्धि एवं समाधि की साधना बोधि का उपाय है।[2] मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा, अभिज्ञा चार संग्रहवस्तुओं के विशेष रूप से निश्चय के द्वारा प्राणियों का धर्ममार्ग दृढ होता है।[3] स्मृत्युपस्थान के भेद-प्रभेद, सम्यक् प्रहाण ऋद्धिपाद, पञ्चेन्द्रिय, बल के पांच प्रभेद इत्यादि बोधि के अंग हैं।[4] अष्टांगिक मार्ग के अंग शमथ विपश्यना (तत्त्वदर्शन), अनित्यभाव, सभी कुछ दुःख है यह भाव आर्त्ति एवं अनात्मभाव का बोध बोधि के अंग हैं।[5] विराग, विवेक, क्षयज्ञान, अनुत्पाद, अनिरोध, और अनालय का बोध निर्वाण का उपाय है।[6] भेरी आदि वाद्यों से निर्गत ये शब्द स्वयं बोधिसत्त्व को प्रेरणा कर रहे थे क्योंकि वे अपने पिता राजा शुद्धोदन के एवं अपने राष्ट्र कपिलवस्तु के प्रिय हैं। अतः पिता और राष्ट्र दोनों के कल्याण के लिए घर से अभिनिष्क्रमण करके, मोक्षमार्ग की स्थापना करते हुए, जिस प्रकार धातुविद चिकित्सक चिरकाल से रोग-पीड़ित व्यक्ति के रोग को दूर कर रोगी को सुख प्रदान करता है, उसी प्रकार चिरकाल से पीडित प्राणिवर्ग को धर्मरूपी औषधि प्रदान करके, निर्वाण सुख प्रदान करना चाहिए।[7]

ललितविस्तर के अनुसार क्लेशविमोक्ष रूप निर्वाण तीन प्रकार का होता है :—(क) शून्यताविमोक्ष (ख) अनिमित्तविमोक्ष और (ग) अप्रणिहितविमोक्ष, जिसे ज्ञान-दीप की सहायता से अविद्या का विनाश करके प्राप्त किया जाता है।[8]

---

१. ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ५१६
२. वही, श्लोक ५१८-५१९
३. वही, श्लोक ५२०
४. वही, श्लोक ५२२
५. वही, श्लोक ५२१
६. वही, श्लोक ५२३
७. वही, श्लोक ५३४-५३६
८. (क) त्रिविधमोक्षसुखज्ञानवतौषधिसंप्रयोगेण चोपायप्रज्ञाज्ञानसंप्रयुक्तेन सर्वाविद्यान्धकारतमोहतं महत्तिमिरपटलकालुष्यमपनीय प्रज्ञाचक्षुर्विशोधयेयम् ॥ ——ल० वि० (वैद्य), पृ० १४८
(ख) ——ल० वि०, (शास्त्री) श्लोक १२७२

## निर्वाण प्राप्ति के उपाय

ललितविस्तर के अनुसार उपर्युक्त मोक्ष-प्राप्ति के दो उपाय हैं—(१)दुर्दम चित्त को वश में करना तथा (२) मार पर विजय प्राप्त करना।[1] यद्यपि मार पर विजय की प्राप्ति चित्त को वश में कर लेने पर स्वतः हो जाती है। तथापि क्योंकि अध्यात्मसाधकों के इतिहास में अनेक बार ऐसे विवरण मिलते हैं तपस्वी, योगी भी मार का आक्रमण होने पर पथभ्रष्ट हो गये। अतः यहां मार-विजय, धर्षण का पृथक् परिगणन कर दिया गया है।

चित्त की वृत्तियों का निरोध निर्वाण प्रदान तो करता ही है, साथ ही इसके द्वारा साधक को अन्य आनुषङ्गिक सिद्धियां भी ठीक उसी प्रकार प्राप्त हो जाती हैं, जिस प्रकार किसी अभीष्ट स्थान पर जाते समय मार्ग में स्थित मनोरम नदी, पर्वत, नगर आदि के दर्शन अनायास होते हैं। इस प्रकार की उपलब्धियों में 'सकल लोक का आश्चर्यान्वित होना, तीर्थिकों के घमण्ड का विनाश होना, पर-पक्ष के प्रवादियों का परास्त होना, देवताओं से भी आदर-भाव प्राप्त करना, निष्कर्मण्य जनों में सत्कर्म की प्रवृत्ति उत्पन्न करने की क्षमता होना, पुण्य और ज्ञान की प्रप्ति होना, ध्यान के अंगों का विभाजन तथा शरीर बल में स्थिरता का प्राप्त होना आदि मुख्य है।[2] महर्षि पतञ्जलि के अनुसार चित्तवृत्तिनिरोध रूपी योग के सिद्ध होने पर साधक दृष्टा के स्वरूप में स्थिर हो जाता है।[3] उसके अनुसार चित्तवृत्ति निरोध, जिसे वहां समाधि के नाम से स्मरण किया जाता है, के अनेक स्तर हैं, उनमें से उच्चतम स्तर तक पहुंचने पर साधक को विवेक-ज्ञान उत्पन्न होता है जिसमें बिना क्रम के सर्व-विषय विषयक बोध उत्पन्न होता है जो कि संसार से पार करके कैवल्य अर्थात् मोक्ष (निर्वाण) प्राप्त करता है।[4] उनके अनुसार भी साधना के क्रम में, मार्ग में

---

१. ल० वि० (वैद्य), श्लोक ३

२. बोधिसत्त्वो लोकस्याश्चर्यसंदर्शनार्थं तीर्थिकानां च परप्रवादिनां च निग्रहार्थं देवानां चावर्जनार्थं······पर्यङ्कमाभुज्य निषीदतिस्म। निपद्य च स्वकायं चेतसा निगृह्णीते स्म, निष्पीडयतिस्म।

—ल० वि० (वैद्य), पृ० १८४

३. योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः, तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम्।

—यो० सू०, १, २-३

४. तारकं सर्वविषयं सर्वथा विषयमक्रमं चेति विवेकजं ज्ञानम्, सत्त्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये कैवल्यम्। —यो० सू०, ३.५४-५५

अनन्त सिद्धियां प्राप्त होती हैं समस्त प्राणियों में वैरत्याग[1] सर्वविध रत्नों की प्राप्ति[2], अपूर्वशक्ति की उपलब्धि[3], जन्म-जन्मान्तर के विवरण का बोध[4], समस्त क्रियाओं में अनिवार्यतः सफल होना[5] इष्टदेवों का स्वाधीन होना[6], चित्त की एकाग्रता[7] अतीत-अनागत सभी काल की घटनाओं का बोध[8], समस्त प्राणियों की भाषा का बोध[9], दूसरे के चित्तगत भावों का ज्ञान[10] अन्तर्धान हो सकना[11], निकटस्थ और दूरस्थ व्यवहित विषयों का ज्ञान[12] सभी भुवनों, तारा-मंडल कायव्यूह[13] आदि का ज्ञान, क्षुधा-पिपासा की निवृत्ति[14], अपने चित्त का पर-शरीर में प्रवेश[15], इच्छानुसार शरीर से आत्मा की उत्क्रान्ति[16], दिव्य इन्द्रियों की प्राप्ति[17] अणिमा महिमा लघिमा गरिमा प्राप्ति प्राकाम्य ईशित्व और वशित्व आदि सिद्धियों की प्राप्ति[18]। पतञ्जलि के अनुसार मोक्षमार्ग के पथिक के समक्ष इस प्रकार की अनन्त सिद्धियां प्रगट होती हैं, किन्तु योगी उनकी निरन्तर उपेक्षा करता है क्योंकि वह जानता है कि ये सभी सिद्धियां व्युत्थान चाहने वालों की दृष्टि में हैं, समाधि की इच्छा रखने वालों के लिए तो ये सिद्धियां न होकर मार्ग के उपसर्ग अर्थात् विघ्न हैं ।[19]

---

१. यो० सू०, २.३५
२. वही, २.३७
३. वही, २.३८, ३. २३, २४
४. वही, २.३९
५. वही, २.३६
६. वही, २.४४
७. वही, ३.१२
८. वही, ३.१६
९. वही, ३.१८, १२
१०. वही, ३.१९
११. वही, ३.२१
१२. वही, ३.२५
१३. वही, ३.२६-२९
१४. यो० सू०, ३.३०
१५. वही, ३.३८
१६. वही, ३.३९
१७. वही, ३.३८, ४०
१८. वही, ३.४५
१९. ते समाधावुपसर्गाः व्युत्थाने सिद्धयः । —यो० सू०, ३.३७

मोक्ष साधना के क्रम में पतञ्जलि ने यम और नियमों के पालन को अनिवार्य मानते हुए, इन्हें योग के प्रथम और द्वितीय अंग के रूप में स्वीकार किया है। पतञ्जलि ने अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह को यमों में परिगणित करते हुए, इनके पालन को अनिवार्य माना है। ललित विस्तर में एक स्थल पर साधना के प्रसंग में व्रत, तप, संयम, क्षमा, दम, मैत्री आदि का पालन चिर काल तक करने को कहा है।[1] तथा अन्यत्र दुष्कर तपश्चर्या, आस्फानक ध्यान आदि की साधना से चतुर्थ प्रकार के ध्यान[2] तथा प्राणायाम के तीन स्तरों की चर्चा की गयी है। जिसमें प्रथम में स्वेद-प्रवाह, द्वितीय स्तर में श्वास-प्रश्वास के निरोध के साथ, कानों से ऊंची ध्वनि का निकलना, तथा तृतीय में नासिका एवं कानों से भी वायु-निरोध होने पर प्राणों के शिरःकपाल में ठोकर लगाना आदि का विवरण निबद्ध है।[3]

साधना के क्रम में ललित विस्तर में ध्यान की चर्चा सर्वाधिक हुई है। एक विवरण के अनुसार स्वयं शाक्यकुमार बोधिसत्त्व पर्यङ्कबन्ध अर्थात् पद्मासन में बैठकर, ध्यान-साधना में प्रवृत्त हुए थे। यह साधना उन्होंने जम्बू वृक्ष के नीचे भूमितल पर बैठकर प्रारम्भ की थी।[4] इस ध्यान की साधना में वे पर्वत की भांति स्थिर होकर बैठ गये थे।[5] ललित विस्तर के अनुसार ध्यान की साधना उस काल के अनेक साधकों की परम्परा में प्रचलित थी। प्रथम प्रकार के ध्यान को आकिञ्चन नाम से कहते हैं। आराड कालाप वैशाली के निकट तीन सौ

---

१. व्रततपसगुणेन संयमेन क्षमदममैत्रबलेन कल्पकोट्यः ।
अथ कृतु लघु कायचित्त नेता तस्य जवस्य विशेषतांश्रृणोथ ।।
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ३६४

२. एवं चिन्तयित्वा षड्वर्षिकं महाधीरं व्रततपः सुदुष्करात्सुदुष्करां दुष्कर-चर्यामालभते स्म ।—केन कारणेनोच्यते आस्फानकमिति ? स चतुर्थ ध्यानमादित एव समापद्यमान आश्वासप्रश्वासानुपरोधयति अकल्पं तद् ध्यानमविकल्पमनिञ्जनमपनीतमस्पन्दनं सर्वत्रानुगतं च सर्वत्र चानिश्रितम् ।। —ल० वि० (वैद्य), पृ० १८३, पैरा ३,

३. ल० वि०, गद्यभाग, पृ० १८४, पैरा ३, ४, ५

४. अवतीर्य मेदिनि तले च प्रतिष्ठिहित्वा, पश्यन्ति शाक्यतनयंतहिजम्बुमूले ।
जम्बूनदार्चिसदृशं-प्रवतेजरश्मिं पर्यङ्कबन्धु तद ध्यायतु बोधिसत्त्वं ।।
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ३२८

५. ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ३२०

अपने शिष्यों को आकिंचन्यायतन ध्यान का ही उपदेश करते थे।[1] स्वयं बोधिसत्त्व के लिए इस ग्रन्थ में चार प्रकार के ध्यान की साधना का उल्लेख किया गया है।[2] इस ध्यान के क्रम में ग्रन्थकार ने चार स्थितियों का उल्लेख किया है—जिसमें प्रथम स्थिति में वे 'कामवासनाओं से अलग हो गये, उनके अशुभ पापधर्म अलग हो गये। इस स्थिति में उनमें वितर्क, विचार एवं विवेकज प्रीतिसुख का अनुभव बना रहा।[3] महर्षि पतञ्जलि ने वितर्क, विचार और आनन्द से अनुगत चित्त की एकाग्रता रूप समाधि का सम्प्रज्ञात समाधि नाम से स्मरण किया है।[4] ध्यान (समाधि) की द्वितीय अवस्था में ललितविस्तर के अनुसार वितर्क और विचार की निवृत्ति हो जाती है किन्तु समाधि की अवस्था का प्रीतिसुख अर्थात् आनन्द बना रहता है।[5] ध्यान की तृतीय अवस्था प्रीतिसुख के प्रति विराग उत्पन्न होने पर, हुआ करती है। इस अवस्था में साधक में स्मृति विद्यमान रहती है।[6] ध्यान की चतुर्थ अवस्था वह है जब सौमनस्य और दौर्मनस्य अस्त हो जाते हैं, दुःख, सुख, उपेक्षा और स्मृति भी चित्त में नहीं रहते। चित्त समस्त विकारों से रहित हो जाता है।[7]

---

१. आराड कालापो वैशालीमुपनिसृत्य···शिष्येभ्य आकिंचन्यायतन सहव्रतायै धर्मं पेशयति स्म ॥ —ल० वि० (वैद्य), पृ० १७४

२. (क) ल० वि०, (वैद्य) गद्यभाग, पृ० ९०, पं० ४-११

(ख) सो जम्बुधापमुपगम्य विनीतचित्तो, तृणकानि गृह्य स्वयं संस्तरु संस्तरित्त्वा पर्यङ्कमाभुजिय उज्जु करित्वकाणं, चत्वारि ध्यानशुभध्यादिस बोधिसत्त्वः —ल० वि० (वैद्य), परि० २ श्लोक १९

(ग) ल० वि० (वैद्य), गद्यभाग, पृ० २५०, पं १-९

३. आसाद्य च विविक्तं कामैर्विविक्तं—प्रथमं ध्यानमुपसंपद्य विहरति स्म। —ल० वि० (वैद्य), पृ० ९० पैरा I

४. वितर्कविचारानन्दाऽस्मितानुगमात्संप्रज्ञातः ॥ —यो० सू० १.१७

५. स वितर्कविचाराणां व्युपशमादध्यात्मसंप्रसादाच्चेतसः···द्वितीयं ध्यानमुपसंपद्य विहरति स्म ॥ —ल० वि० (वैद्य), गद्यभाग, पृ० ९०, पैरा I पं० ६,७

६. स प्रीतेः विरागादुपेक्षको विहरति स्म स्मृतिमान संप्रजानन्···उपेक्षकः स्मृतिमान् सुखविहारी निष्प्रीतिकं तृतीयं ध्यानं उपसंपद्य विहरति स्म। —ल० वि० (वैद्य), पृ० ९० पं० ८,९

७. स सुखस्य च प्रहाणाददुःखस्य च प्रहाणाद पूर्वमेव च सौमनस्यदौर्मनस्ययोरस्तंगमाद् दुखसुखमुपेक्षास्मृतिपरिशुद्धं चतुर्थं ध्यानमुपसंपद्य विहरति स्म ॥ —वही, पृ० ९०

ध्यान की इन चार अवस्थाओं की ओर संकेत ललितविस्तर में अनेक बार हुआ है। नैरञ्जना परिवर्त्त में एक स्थान पर बोधिसत्त्व विचार करता हुआ दिखाया गया है, जिसमें वे बोधिमार्ग पर विचार करते हुए प्रथम और चतुर्थ ध्यान का नामतः स्मरण करते हैं।[1] यहां पर भी केवल प्रथम एवं चतुर्थ ध्यान का नामतः निर्देश है तथा विवरण प्रथम ध्यान का ही है जो वितर्क, विचार एवं विवेकज आनन्द से युक्त बताया गया है।

इन उपर्युक्त चार ध्यान प्रकारों के अतिरिक्त ललितविस्तरकार ने रामपुत्र रुद्रक नामक तपस्वी को 'नैवसंज्ञानासंज्ञायतन' नामक ध्यान का उपदेश करने वाला बताया है।[2] किन्तु उसे ग्रन्थकार ने प्रशस्त ध्यान अर्थात् निर्वाण तक पहुंचाने वाला नहीं माना है।[3] नैवसंज्ञानासंज्ञायतन ध्यान के सम्बन्ध में कुछ विवरण ग्रन्थकार ने नहीं दिया है, तथापि इसके नाम में 'संज्ञान' और 'असंज्ञायन' अर्थात् विवेकज एवं लौकिक दोनों प्रकार के बोध के अभाव की चर्चा को देखकर इसे अमनस्कयोग के निकट समझा जा सकता है।[4]

एक अन्य स्थल पर ग्रन्थकार ने आस्फानक ध्यान की चर्चा की है, जिसमें बोधिसत्त्व प्राण-निरोध पूर्वक कुछ काल तक रहे।[5] ललित विस्तर के अनुसार आस्फानक ध्यान उत्कृष्ट कोटि का ध्यान है। इसकी साधना से चतुर्थ ध्यान

---

१. यदहं वितुरूद्याने जम्बुच्छायायां निषण्णो विविक्तं कामैर्विविक्तं पापकैर-कुशलैः धर्मैः सवितर्कं सविचारं विवेकजं प्रीतिसुखं प्रथमं ध्यानमुपसंपद्य व्याहार्षं यावच्चतुर्थध्यानमुपसंपद्य व्याहार्षम्, स्यात् स मार्गो बोधेर्जातिज-रामरणदुःखसमुदायानामसंभवायास्तंगमायेति ॥

—ल० वि० (वैद्य), पृ० १९३, पं ५-८

२. स तेभ्यो नैवसंज्ञानासंज्ञायतनसहव्रतायै धर्मं देशयति स्म।

—वही, पृ० १८०, पं १, २

३. नैष मार्ष मार्गो निर्वृत्तये न विरागाय न निरोधाय नोपशमाय नाभिज्ञायै न संबोधये व श्रामणाय न ब्राह्मणाय न निर्वाणाय संवर्तते।

—वही, पृ० १८१, पं १, २

४. अमनस्क-योग के विवरण के लिए डा० ब्रह्ममित्र अवस्थी द्वारा सम्पादित 'अमनस्कयोग' ग्रन्थ और उसकी भूमिका देखें।

५. यन्वहमास्फानकं ध्यानं ध्यायेयम्।...आस्फानकं ध्यानं ध्यायतो मुखतो नासिकातश्चाश्वासप्रश्वासा उपनिरुद्धावभूताम्।

—वही०, पृ० १८४, पं० १३, १४

प्रारम्भ से ही लगने लगता है, प्राणायाम से सिद्धि मिल जाती है। इस अवस्था में स्थूल एवं सूक्ष्म कल्पनाएं शारीरिक एवं मानसिक चंचलता, यहां तक की स्पन्दन क्रिया भी रुक जाती है। इस अवस्था में चित्त बिना किसी अवलम्ब के स्थिर हो जाता है।[1]

अमनस्क-योग साधना के एकमात्र उपलब्ध प्राचीन ग्रन्थ 'अमनस्क-योग' में गुरु होने योग्य सिद्ध योगी के सम्बन्ध में यह स्थिति बताई गयी है कि इस अवस्था में पहुंचे हुए योगी की दृष्टि के प्राण बिना प्रयत्न के तथा चित्त बिना अवलम्बन के स्थिर हो जाता है।[2]

**आसन**—जैसा कि पहले संकेत किया जा चुका है, पतञ्जलि द्वारा निर्दिष्ट साधना-पद्धति के अनेक अंगों का ललितविस्तर में विस्तार पूर्वक वर्णन हुआ है। पतञ्जलि-स्वीकृत तृतीय योगाङ्ग 'आसन' में से अन्यतम 'पर्यङ्कबन्ध' नामक आसन, जिसका योगसूत्र के भाष्यकार, व्यास ने बारह अन्य आसनों के साथ उल्लेख किया है, ललित विस्तर में अनेक बार चर्चा हुई है। बोधिसत्त्व जब भी प्राणायाम अथवा ध्यान के लिए बैठते हैं, तब पर्यङ्कबन्ध की स्थिति में ही बैठते हैं।[3] इसी प्रकरण में यह भी स्मरणीय है कि ललितविस्तर में बोधिसत्त्व को एक-एक सप्ताह पर्यन्त पर्यङ्कबन्ध में बैठा हुआ दिखाया है।[4]

---

१. केन कारणेनोच्यते आस्फानकमिति ? स चतुर्थध्यानमादित एव समापद्यमान आश्वासप्रश्वासानुपरोधयति संनिरोधयति अकल्पं तद् ध्यानमविकल्पमनिञ्जनमपनीतमस्पन्दनं सवत्रानुगतम् च सर्वत्र चानिश्रितं।
—ल० वि० (वैद्य), पृ० १८३

२. दृष्टिः स्थिरा यस्य विनैव दृश्यात्
वायुः स्थिरो यस्य विना प्रयत्नात्।
चित्तं स्थिरं यस्य विनावलम्बात्
स एव योगी स गुरुः स सेव्यः॥ —अमनस्कयोग २.४५

३. (क) सप्ताहु धरणिमण्डे जिना न भिन्दन्ति पर्यङ्कम्॥
—ल० वि० (वैद्य), श्लोक १३००

(ख) पर्यङ्क माभुज्य उजु करित्व कायं
चत्वारि ध्यान शुभ ध्यापि स बोधिसत्त्व॥— वही, श्लोक ३२५

(ग) पर्यङ्कमाभुज्य तस्मिंस्तृणसंस्तरे न्यषीदत्।
वही, गद्यभाग, पृ० २१०, पं० १६

(घ) ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२९४-१२९५-१२९६

४. वही, श्लोक १३००

इतना ही नहीं अपितु वे उस काल में स्मरण भी करते हैं कि मैंने अपनी पूर्ण सफलता, जरा-मृत्यु पर विजय प्राप्त कर लेने से पूर्व तक पर्यङ्कबन्ध भंग न करने के कारण प्राप्त की यह उन्होंने घोषणा की थी।[1]

स्मरणीय है कि बोधिमण्डगमन परिवर्त्त में बोधिसत्त्व पूर्व-दिशा की ओर मुख करके पर्यङ्कबन्ध में सुस्थिर शरीर को सीधा रखते हुए बैठे थे और निश्चय किया था कि भले ही इस आसन पर मेरा शरीर सूख जाए। चर्म, हड्डी और मांस गल जाए, किन्तु मैं बोधि प्राप्त किये बिना इस आसन से हिलूंगा भी नहीं।[2] इस प्रकार हम देखते हैं कि ललितविस्तर में पतञ्जलि के अष्टांग-योग में एक अंग आसन को अत्यन्त महत्त्व के साथ स्वीकार किया है।

यहाँ यह नहीं भूलना चाहिए कि आसन के प्रसंग में भले ही हठयोग के ग्रन्थों में चौरासी अथवा चौरासी लाख आसनों की चर्चा की गयी हो किन्तु साधना की दृष्टि से कोई भी एक आसन सिद्ध कर लेना पर्याप्त है। उदाहरण के लिए हम दत्तात्रेय योगशास्त्र को देख सकते हैं, जहां स्पष्ट कहा गया है कि आसनों में अकेले पद्मासन का अभ्यास कर लेना ही पर्याप्त है।[3] समस्त प्राणायाम, प्रत्याहार आदि की साधना पद्मासन में ही संपन्न की जा सकती है। यह भी स्मरणीय है कि योगसूत्र के भाष्यकार व्यास ने केवल तेरह आसनों के नाम लिए हैं, पर्यङ्कबन्ध उनमें अन्यतम है।[4]

---

१. या भाषिता च वाग् मे मारस्येहागतस्य ससैन्यस्य।
भेत्स्यामि न पर्यङ्कं अप्राप्य जरामरणपारं॥
भिन्न मया ह्यविद्या दीप्तेन ज्ञानकठिनवज्रेण।
प्राप्तं च दशबलत्वं तस्मात् प्रभिनद्मि पर्यङ्कम्॥
—ल० वि० (शास्त्री) श्लोक १२९३, १२९४

२. इहासने शुष्यतु मे शरीरं, त्वमस्थिमांसं प्रलयं च यातु।
अप्राप्य बोधिं बहुकल्पदुर्लभां, नैवासनात्कायमतश्चलिष्यते॥
—ल० वि० (वैद्य), परि १९ गद्यभाग पृ० २१०, श्लोक ५७

३. चतुरशीतिलक्षेषुआसनेशूत्तमंश्रृणु, आदिनानेन सम्प्रोक्तम्।
इदं पद्मासनं प्रोक्तं सर्वव्याधिविनाशनम्॥
—दत्तात्रेय योगशास्त्र ६७-७६

४. स्थिरसुखमासनम्। यो० सू० २.४६ तद्यथा पद्मासनं वीरासनं भद्रासनं स्वस्तिकं दण्डासनं सोपाश्रयं पर्यङ्कं क्रौञ्चनिषदनं हस्तिनिषदनमुष्ट्रनिषदनं समसंस्थानं स्थिरसुखं यथासुखं चेत्येवमादीनि॥
—व्यासभाष्य, पृ० २६९

**प्राणायाम**—साधना के क्रम में प्राणायाम साधना का भी बहुत अधिक महत्त्व है। पतञ्जलि ने इसे योग के चतुर्थ अंग के रूप में स्वीकार किया है।[1] दत्तात्रेय योगशास्त्र में इसे साधना की पृष्ठभूमि स्वीकार करते हुए कहा गया है कि इसमें सफलता मिलने के बाद ही, प्रत्याहार, धारणा आदि साधनाएँ सम्पन्न होती हैं।[2] और इसकी साधना करके साधक को जीवन्मुक्त होना स्वीकार किया है।[3]

ललितविस्तर में प्राणायाम अथवा उसके किसी प्रकार के भेद का नाम लिये बिना ही प्राणायाम साधना की स्थिति का, उसके परिणामों का बहुत आदर पूर्वक उल्लेख प्राप्त होता है। एक स्थान पर दुष्करचर्या-परिवर्त्त में बोधिसत्त्व की तपश्चर्या के प्रकरण में आस्फानक ध्यान के लिए, पर्यङ्कबन्ध में विराजमान बोधिसत्त्व के शरीर से हेमन्त की आठ रात्रियों में निरन्तर स्वेद-प्रवाह की चर्चा हुई है। उस समय उनके दोनों बाहुमूलों से भी पसीना टपकता था, माथे से भी पसीना टपकता था, वह भूमि पर इस प्रकार गिर रहा था, मानो ओस पड़ रही हो।[4] स्वेद के प्रवाह को प्राणायाम की साधना के क्रम में पहली सिद्धि के रूप में स्वीकार किया जाता है।[5]

साधना के इसी क्रम में ललितविस्तरकार ने अग्रिम स्थिति में श्वास-प्रश्वास के पूर्णरूप से रुक जाने की चर्चा की है।[6] प्राणायाम साधना की एक स्थिति होती है। प्राणों का कुण्डलिनी का जागृत होना और सुषुम्ना नाड़ी में प्रविष्ट होकर, प्राणों का सहस्रार चक्र अर्थात् चेतना के मूलकेन्द्र मस्तिष्क तक पहुँच जाना—इस क्रम में भ्रूमध्य से ऊपर वायु का पहुँचना और वहां कुछ काल (पांच घटी पर्यन्त) धारण करने को आकाश-धारणा कहा जाता है।[7]

बोधिसत्त्व भी जब इस प्रकार दुष्कर साधना में लगे थे तथा ललितविस्तर

---

१. यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि।
—योगसूत्र, २.२९

२. द० यो० २१९-२२१

३. वायु निरुध्य मेधावी जीवन्मुक्तो भवेद् ध्रुवम्। —वही, २४६

४. ल० वि०, पृ० १८४, पं० ८-१२

५. 'प्रस्वेदो जायते पूर्वम्' दत्ता यो० १४८

६. ल० वि०, पृ० १८४, पं० १४-१७

७. भ्रूमध्यादुपरिष्टात्तु धारयेत्पञ्चनाडिकाः, वायुं योगी प्रयत्नेन सेयमाकाश-धारणा॥ —दत्तात्रेय योगशास्त्र, २३५-२३६

कार के अनुसार 'मुख और नासिका से श्वास-प्रश्वास का निरोध हो जाने पर, वायु सिर के कपाल पर ठोकर मारती थी, जैसे कोई व्यक्ति कुण्ठित बरछी से सिर के कपाल पर ठोकर दे रहा हो।[1] इन उपर्युक्त विवरणों को देखकर, यह स्वीकार करने में कोई संकोच नहीं होना चाहिए कि ललितविस्तर के अनुसार योगदर्शन में वर्णित प्राणायाम साधना को बहुत महत्त्व के साथ, उस काल में स्वीकार किया गया है।

यह भी स्मरणीय है कि जिस प्रकार पतञ्जलि एवं दत्तात्रेय के अनुसार, प्राणायाम साधना के माध्यम से ही धारणा ध्यान, और समाधि को साधना में सिद्धि मिलती है।[2] ललितविस्तर में भी उसी प्रकार उपर्युक्त प्राणायाम की चर्चा आस्फानक नामक ध्यान की साधना के क्रम में, उसकी पूर्वपीठिका के रूप में ही स्वीकार की गयी है।

पतञ्जलि के योगसूत्र में प्राणायाम साधना को, धारणा आदि की सिद्धि के लिए सोपान के रूप में स्वीकार किया है, इसकी चर्चा ऊपर की पंक्तियों में की गयी है। वहां पर धारणा, ध्यान और समाधि की समष्टि को अन्तरङ्ग साधना के रूप में विशेष महत्त्व दिया गया है।[3] इसका तात्पर्य यह है कि साधक परम्परा में इन तीनों को एक समष्टि के रूप में ही देखा गया है। यही कारण है इस साधना के क्रम में, धारणा और समाधि के मध्यवर्ती ध्यान शब्द का प्रयोग प्रायः इन तीनों की समष्टि के लिए परवर्ती काल में होने लगा है। वर्तमान काल में भी सम्भवतः इसी कारण धारणा एवं समाधि के अभ्यास की बात न करके ध्यान के अभ्यास की बात की जाती है, यद्यपि यहां ध्यान पद से अभीष्ट तीनों की समष्टि का बोध होता ही रहता है। अन्यथा चित्त के स्थिरीकरण रूप धारणा के बिना चित्त की प्रत्यैकतानता रूप ध्यान का हो सकना संभव नहीं है।[4] अतः साधना के क्रम में तीन में से किसी एक के नाम का उल्लेख होने पर,

---

१. ल० वि०, पृ० १८४, पं १६-२१

२. (क) ततः क्षीयते प्रकाशावरणम् धारणासु च योग्यता मनसः।

—योगसूत्र २.५२-५३

(ख) समभ्यसेत्तदा ध्यानं घटिकाः षष्ठिमेव च।
वायुं निरुध्य ध्यायेत्तु देवतामिष्टदायिनीम्॥

—दत्ता० यो० शा० २४३-२४४

३. त्रयमन्तरंगं पूर्वेभ्यः। यो० सू० ३,४

४. देशबन्धश्चित्तस्य धारणा, तत्र प्रत्यैकतानता ध्यानम्।

—यो० सू० ३.१-२

योग की अन्तरङ्ग साधना के क्रम में तीन में से किसी एक के नाम का उल्लेख होने पर, योग की अन्तरङ्ग साधना के तीनों अंगों की समष्टि की साधना समझना चाहिए। इनमें धारणा में सरूप ध्यान किया जाता है और ध्यान में अरूप ध्यान अतः जहां सरूप ध्यान का कथन हो वहीं धारणा समझनी चाहिए। षडङ्गयोग में पांचवां अंग ध्यान है। बौद्ध दर्शन के अनुसार ध्यान चार प्रकार का होता है। आकाशानन्त्यायतन, विज्ञानानन्त्यायतन आकिंचन्यायतन और नैवसंज्ञाना-संज्ञायतन। पतञ्जलि ने ध्यान का कोई विभाजन नहीं किया है।

ललितविस्तर में ध्यान के नाम से इस अन्तरङ्ग योग-साधना की चर्चा की गयी है। ध्यान के प्रकारों में आस्फानक ध्यान का उल्लेख अनेक बार हुआ है। योग-दर्शन में ध्यान की अथवा समस्त अष्टांग-योग की साधना का उद्देश्य कैवल्य की प्राप्ति स्वीकार किया गया है।[1] बौद्धदर्शन की ध्यान साधना की समस्त प्रवृत्ति का उद्देश्य भी समस्त सांसारिक दुःखों से निवृत्ति स्वीकार किया गया है, और उसकी उपलब्धि को निर्वाण के नाम से अन्तिम पुरुषार्थ माना गया है। किन्तु ललितविस्तर में ध्यान के प्रयोजन के रूप में निर्वाण अर्थात् जरा-मरण आदि दुःखों की निवृत्ति ही नहीं, कभी-कभी अत्यन्त तुच्छ लौकिक फल भी माना गया है। ललितविस्तर का लेखक एक स्थान पर बोधिसत्त्व द्वारा किये जा रहे ध्यान-साधना का प्रयोजन 'लोक को आश्चर्यान्वित करना, तीर्थिकों के घमण्ड को चूर करना, पर-पक्ष के प्रवासियों को परास्त करना और देवताओं को अपनी ओर आकृष्ट करना या झुकाना' आदि स्वीकार करता है।[2]

इसी प्रकरण में लौकिक प्रशस्त कर्म का सम्पादन कर सकना भी ध्यान-साधना का उद्देश्य है, ऐसा लेखक स्वीकार करता है। इन प्रयोजनों में जिन प्राणियों की कर्म-भावना नष्ट हो गयी है, उन्हें कर्म में प्रेरित कर सकना, पुण्य-फल को उत्पन्न करना, ज्ञान का फल प्रदर्शित करना, ध्यान के अंगों को विभक्त करना, शारीरिक बल की स्थिरता का प्रदर्शन करना, चित्तशूरता को उत्पन्न करना आदि भी ध्यान-साधना के फल के रूप में कवि स्वीकार करता

---

१. 'सत्त्वपुरुषयोः शुद्धि-साम्ये कैवल्यम्'। —यो० सू० ३.५५

२. बोधिसत्त्वो लोकस्याश्चर्यसंदर्शनार्थं तीर्थिकानां च दर्पनिर्घातनार्थं परप्रवादिनां च निग्रहार्थं देवानां चावर्जनार्थम्······कायबलस्थामसंदर्शनार्थं चित्तशौर्य-संजननार्थम् च-असंस्कृतायां पृथिव्यां पर्यङ्कमाभुज्य निषीदति स्म ॥

—ल० वि० (वैद्य), पृ० १८४, पं ३,४ एवं ६

है ।[1] यद्यपि ललितविस्तर के लेखक के अनुसार जब बोधिसत्त्व ध्यानस्थ थे, तब अन्य दर्शक यही सोच रहे थे कि—'ये अपने हित के लिए ध्यान नहीं कर रहे हैं, ध्यान का रस चखने के लिए ध्यान नहीं कर रहे हैं, सुख के भाव से ध्यान नहीं कर रहे हैं, बल्कि दूसरों पर कृपा भाव से, लोकहित करना है. इसलिए ध्यान कर रहे हैं ।'[2]

ललितविस्तरकार के अनुसार ध्यान-साधना के क्रम में साधक में इतनी शारीरिक, मानसिक एवं चेतना संबंधी स्थिरता आ जाती है कि उसके शरीर के प्रति अन्य लोग चाहे जैसी क्रिया करें । उसे सताने के लिए उस पर कुछ भी फेंकते रहें. साधक को उसका पता ही नहीं चलता, वह शरीर से इतना स्थिर हो जाता है कि वह न श्वास-प्रश्वास क्रिया करता है और न सर्दी-गर्मी का अनुभव करता है ।[3] वह न हिलता-डुलता है और न चलता-फिरता है ।[4] न मलमूत्र

---

१. (क) कर्मक्रियाप्रणष्टानां कर्मक्रियावतारणार्थं पुण्यफलोद्भावनार्थं ज्ञानफल-संदर्शनार्थं ध्यानाङ्गविभजनार्थं कायबलस्थामसंदर्शनार्थं चित्तशौर्य-संजननार्थं··· । —ल०वि० (वैद्य), पृ० १८४, पं० ४-६

(ख) निहताः परप्रवादा ध्यामीकृत तीर्थिका मतिविहीनाः कर्मक्रिया च दर्शित या प्रोक्ता काश्यपे वाचा ॥

—ल० वि० वैद्य, श्लोक ८१८

२. न केवलमात्मार्थं न ध्यानस्वादनान्न सुखबुद्धचा ।
अन्यत्र करुणबुद्धचा करिष्यत्यर्थं विपुल लोके ॥

—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ८१७

३. (क) कल्पं नो न विकल्पं न चेञ्जनं, नापि मन्येन प्रचारं ।
आकाशधातुस्फरणं ध्यायत्यास्फानकं ध्यानं ॥

—वही, ८०७

(ख) न च आतपातु धायां छायाया नातापं गतश्चासौ ।
मेकरिव निष्प्रकम्प्यो ध्यायत्यास्फानकं ध्यानम् ॥

—वही, ८०८

(ग) न च वातवृष्टिच्छदनं न दंशयशकासरीसृपा त्राणं ।
अविकोपितया चर्या ध्यायत्यास्फानकं ध्यानम् ॥

—वही, ८०९

४. असुचीना च किरन्ते विविधास्ते कारणाश्च कारेन्ति ।
न च इञ्जते भ्रमति वा ध्यायत्यास्फानकं ध्यानम् ॥

—वही, ८१२

का विसर्जन करता है, न शब्दों को सुनकर चौंकता या डरता है, न दूसरों को देखता है।[1] तपश्चर्या के क्रम में उसके शरीर का मांस सूख जाता है केवल चर्मस्नायु और हड्डियां शेष रह जाती हैं। रीढ़ की हड्डी वेणी की भाँति प्रतीत होती है, तब भी वह कष्ट का अनुभव नहीं करता।[2]

ध्यान साधना (योग साधना) यद्यपि साधक की अपनी साधना है। अपने समस्त (त्रिविध) दुःखों से निवृत्ति के लिए की जाने वाली साधना है तथापि दर्शक समाज पर भी उसका प्रभाव पड़े बिना नहीं रहता। वे न केवल साधक के प्रति आदर भाव रखते हैं उसकी पूजा करते हैं बल्कि वे यह भी संकल्प करने लगते हैं कि वे भी उसी प्रकार हो जाएं, अर्थात् साधना में प्रवृत्त होकर क्रमशः आगे बढ़ें।

ललितविस्तर में एक स्थल पर आस्फानक ध्यान क्या है? यह प्रश्न उठाकर समाधान के रूप में कहा गया कि इसमें श्वास-प्रश्वास का पूर्ण निरोध होता है। इसमें स्थूल अथवा सूक्ष्म किसी प्रकार की न कल्पना होती है, न इंजना अर्थात् चंचलता, न किसी प्रकार की चित्त की क्रिया, न किसी प्रकार का स्पन्दन। यह ध्यान बिना किसी आलम्बन के सर्वव्यापक होता है। आस्फानक शब्द का अर्थ है स्थूल भावरहित अस्फरण अर्थात् फड़कन रहित, अकरण अर्थात् क्रिया रहित, अविकरण अर्थात् विकार रहित। स्फरण अर्थात् आकाश के समान व्यापक होने से यह इसकी अन्वर्थ संज्ञा है।[3]

---

१. न च नमति नो विनमते न काय परिरक्षणा स्पृशति।
किं चिन्तोच्चारप्रसवंशब्देषु न संत्रसी न परप्रेक्षी॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ८१३

२. संशुष्क मांसरुधिरं चर्मस्नाय्वस्थिकाश्च अवशिष्टा।
उदाराच्च पृष्ठिवंशो विदृश्यते वर्तिता यथा वेणी॥
—वही, ८१४

३. केन कारणेनोच्यते आस्फानकमिति? स चतुर्थध्यानमादित एव समापद्यमान आश्वासप्रश्वासानुरोधयति संनिरोधयति। अकल्पं तद् ध्यानमविकल्पमनिञ्जनमपनीतमस्पन्दनं सर्वत्रानुगतं च सर्वत्र चानिश्रितम्। न च तद् ध्यानं जातु केनचित्समापन्नं पूर्वं शैक्ष्येण वा अशैक्ष्येण वा प्रत्येक बुद्धेन वा चर्याप्रतिपन्नेन वा बोधिसत्त्वेन। अतश्चास्फानकं नामोच्यते। आकाशमस्फरणमकरणमविकरणं तच्च सर्वं स्फरतीति ह्याकाशसमं तद् ध्यानम्। तेनोच्यते आस्फानकमिति।
—ल० वि० (वैद्य), पृ० १८३ पं० २५—२७, पृ० १८४ पं० १.२

साधना के क्रम में चित्त की वृत्तियों का निरोध होने पर, चित्त की स्थितियों को योगदर्शन की पारिभाषिक भाषा में समापत्ति कहा गया है। पतञ्जलि ने इसका 'तदस्थतदञ्जनता' शब्द से परिचय दिया है।[1] उनके अनुसार समापत्ति सवितर्का, निर्वितर्का, सविचारा, निर्विचारा आदि भेदों से अनेक प्रकार की हो सकती है।[2] थोड़ा भेद होते हुए भी इन समापत्तियों को समाधि के समानान्तर माना जा सकता है। ये समापत्तियां अथवा समाधि की स्थिति विशेष साधक की सिद्धियां हैं। पतञ्जलि के अनुसार ये सिद्धियां कुछ लोगों को पूर्व जन्म की साधना के फलस्वरूप जन्म से ही प्राप्त होती हैं।[3] जबकि अन्य साधकों को श्रद्धा, वीर्य, स्मृति एवं समाधिप्रज्ञा (विवेकख्याति) के कारण प्राप्त होती हैं।

ललितविस्तर के अनुसार रामपुत्र रुद्रक ने 'नैवसंज्ञानासंज्ञानायतन' समापत्ति के मार्ग का साक्षात्कार किया था। बोधिसत्त्व भी पुण्यविशेष तथा पूर्वजन्म के सुचरित के प्रभाव से सभी समाधियों के ज्ञाता थे। चित्त के वशीभूत होने के कारण, ध्यान प्रधान सभी लौकिक और अलौकिक समापत्तियों का, उनके भेद-प्रभेदों का अनुभव करते थे।[4] किन्तु बोधिसत्त्व के अनुसार इन समापत्तियों का साक्षात्कार होने से निर्वृत्ति, वैराग्य, निरोध, उपशम, अभिज्ञा, संबोधि इत्यादि फल प्राप्त नहीं होते और न उससे निर्वाण की ही प्राप्ति हो पाती है।[5] अतः बोधिसत्त्व इन लौकिक समापत्तियों को न केवल निरर्थक मानते हैं बल्कि निस्सार भी स्वीकार करते हैं। इस निस्सारता को प्रकट करने के उद्देश्य से ही उन्होंने रुद्रक रामपुत्र का शिष्यत्त्व ग्रहण किया था।[6]

**समाधि**—ललितविस्तर में साधना के क्रम में समाधि को सर्वाधिक उन्नत स्थान दिया गया है। ग्रन्थकार के अनुसार समाधि के अनेक प्रकार हैं। यद्यपि उन अनेक प्रकार की समाधियों का स्वरूप क्या है? इस प्रसंग में ग्रन्थकार प्रायः मौन है। समाधि के उ[illegible] प्रकारों के नामों से भले ही उनके स्वरू[illegible] की

१. यो० सू० १.४१

२. वही, १.४२, ४३, ४४

३. भवप्रत्ययो विदेहप्रकृतिलयानाम्।' —वही, १.१९

४. ल० वि० (वैद्य), पृ० १८०, पं १५-२०

५. बोधिसत्त्व आह-नैष मार्ष मार्गो निर्वृत्तये न विरागाय न निरोधाय नोपशमाय नाभिज्ञायै न संबोधये न श्रामणाय न ब्राह्मणाय न निर्वाणाय संवर्तते ॥ —वही, पृ० १८१, पं० १,२

६. वही, पृ० १८०, पं० ८-१०

कुछ कल्पना की जा सके। इतना अवश्य है कि ग्रन्थकार के अनुसार समाधि चित्त की एकाग्रता की स्थिति है। इसीलिए सिद्धार्थ तथागत के बुद्धालंकार व्यूह समाधि में स्थिर होने पर, उनके कपाल-तल से निष्क्रान्त ज्योति के प्रभाव से महेश्वर आदि सभी देवपुत्र समाधिस्थ हो गये, ऐसा ललितविस्तरकार स्वीकार करते हैं।[1]

ग्रन्थकार के अनुसार समाधि के कितने प्रकार हैं यह भी स्पष्टतः नहीं कहा जा सकता, किन्तु वे प्रसंगतः तेरह समाधि के नामों का परिगणन करते हैं। इन तेरह नामों में वे दस नाम तो एक ही प्रसंग में गिनाते हैं, जिन समाधि की अवस्थाओं को प्राप्त करके तथागत जरा, मरण आदि समस्त दुःखों से मुक्त हो सके थे।[2] इस एक ही प्रकरण में गिनायी गई समाधि के निम्नलिखित प्रकार हैं, स्मृतिविमल समाधि,[3] अशुभ समाधि,[4] अप्रणिहित समाधि,[5] शून्यता समाधि[6] अनिमित्त समाधि,[7] ज्ञान गुण समाधि,[8] विमोक्षसमाधि,[9]

---

१. ल० वि०, (वैद्य) पृ० ३

२. सर्वभवबन्धनानि च मुक्तानि मयेह तानि सर्वाणि।
प्रज्ञाबलेन निखिला त्रिविधमिह विमोक्षमागम्य ॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२७२

३. इह मे हतो ह्यशेषश्चित्तचरिरिपुर्भवानुगतवैरी।
प्रज्ञासिना बलवता स्मृतिविमलसमाधिमागम्य ॥ —वही, श्लोक १२६६

४. इह पञ्चगुणसमृद्धाः षडिन्द्रियहया सद मदोन्मत्ताः।
बद्धा मया ह्यशेषाः समाधिमशुभं समागम्य ॥ —वही, श्लोक १२६८

५. इह अनुनयप्रतिघानां कलहविवाद-प्रहाण-पर्यन्तः।
प्राप्तो मया ह्यशेषो अप्रणिहित-समाधिमागम्य ॥
—वही, श्लोक १२६९

६. इह ममियता च सर्वे आध्यात्मिक बाहिरा परिक्षीणा।
कल्पितविकल्पितानि च शून्यमिति समाधिमागम्य ॥ —वही, श्लोक १२७०

७. इह लालयिता सर्वे मर्त्या दिव्या भवाग्रपर्यन्ताः।
त्यक्ता मया ह्यशेषा आगम्य समाधिम् अनिमित्तं ॥ —वही, श्लोक १२७१

८. इह रुदितक्रन्दितानां शोचितपरिदेवतान पर्यन्तं।
प्राप्तं मया ह्यशेषं ज्ञानगुणसमाधिमागम्य ॥ —वही, श्लोक १२५६

९. सर्वभवबन्धनानि च मुक्तानि मयेह तानि सर्वाणि।
प्रज्ञाबलेन निखिला त्रिविधमिह विमोक्षमागम्य ॥
—वही, श्लोक १२७२

ध्यानसमाधि,[1] सत्यनयसमाधि,[2] अनिवर्त्तसमाधि[3]। इनके अतिरिक्त अन्य प्रसंगों में वे एक स्थान पर प्रीत्याहार व्यूहसमाधि,[4] ललितव्यूह-समाधि[5] महाव्यूह समाधि,[6] अलंकारव्यूह[7] नामक समाधियों की चर्चा करते हैं। इन समाधियों का उसकी दृष्टि मे क्या स्वरूप है इस विषय में ललितविस्तरकार सर्वथा मौन है।

इन समाधियों में स्तर-भेद के क्रम का निर्धारण करना भी सहज नहीं है। क्योंकि वह बुद्धालंकार व्यूहसमाधि की चर्चा प्रथम परिवर्त्त में करता है और वहां-वहां उनके ऊपर मूर्धा से ज्योति निकली, जिससे कुछ गाथाएं प्रगट हो रही थीं, इस कथन के अतिरिक्त कोई चर्चा नहीं करता।[8] लेखक महाव्यूह-समाधि का उल्लेख गर्भावक्रान्ति परिवर्त्त में करता है। उसके अनुसार बोधिसत्त्व की इस महाव्यूह-समाधि के प्रभाव (अनुभाव) से भिन्न-भिन्न ग्रहों में माया देवी का दर्शन लोगों को हो रहा था।[9] इन दोनों स्थलों में ये समाधियां मानों

---

१. इह हेतुदर्शनाद् वै जिता मया हेतुकास्त्रयः ।
संज्ञा नित्यानित्ये संज्ञा सुख-दुःख चाऽऽत्मनात्मनि च ॥

—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२७३

२. ओघा च योगग्रन्थाः शोका'शल्या मद प्रमादाश्च ।
विजिता मयेह सर्वे सत्यनयसमाधिमागम्य ॥

—वही, श्लोक १२५७

३. इह लालयिता सर्वे मर्त्या दिव्या भवाग्रपर्यन्ताः ।
त्यक्ता मया ह्यशेषा आगम्य समाधिमनिवर्तम् ॥

—ल० वि० (वैद्य), परि० २४ श्लोक ४३

४. ध्यानप्रीत्याहारः सुखप्रतिसंवेदी सप्तरात्रं बोधिवृक्षमूलेऽभिनामयति स्म ।

—वही, (परि० २४, पृ० २६९

५. ललितव्यूहस्य बोधिसत्त्वसमाधेरनुभावेन···।

—वही, परि० १९, पृ० २१०

६. बोधिसत्त्वो महासत्त्वो महाव्यूहस्य समाधेरनुभावेन ।

—वही, परि० ६, पृ० ४६

७. इमं बुद्धालंकारव्यूहं नाम समाधिमथ···।

—वही, परि० I, पृ० २

८. वही, परि० I पृ० २

९. वही, परि० ६, पृ० ४६

चमत्कार प्रगट करने के लिए ही निबद्ध की गयी हैं, साधना के क्रम में नहीं। ग्रन्थकार बोधिमण्डगमन परिवर्त्त में ललितव्यूह नामक समाधि की चर्चा करता है इसे वह बोधिसमाधि अथवा बोधिसत्त्वसमाधि कहता है। ग्रन्थकार के अनुसार इस समाधि में बैठते ही अनेक प्रकार से प्रगट हुए शुभलक्षणों वाले शरीर से बोधिसत्त्व अनेक बोधिवृक्षों के नीचे (सर्वेषु च तेषु बोधिवृक्षमूलेषु), सिंहासनों पर विराजमान दिखाई पड़ रहे थे। इस प्रकार ग्रन्थकार इस समाधि के साथ भी अलौकिक चमत्कार का ही वर्णन करता है।[1]

बोधिसत्त्व तपश्चर्या के अनन्तर जब नेत्र खोलते हुए अनिमेष नयन एक आसन पर ही बैठे रहे, तब समन्त कुसुम नामक देवपुत्र तथागत के चरणों में प्रणाम कर उनसे ही पूछता है कि यह कौन-सी समाधि है? जिसमें इस प्रकार आप एक सप्ताह बैठे रहे; और तथागत ने उसे प्रीत्याहारव्यूह नामक समाधि है, ऐसा बताया है। इस प्रसंग में ग्रन्थकार इस समाधि में व्यक्ति की मनः स्थिति की कल्पना करके समाधि के स्वरूप का निर्धारण करता है। यह स्थिति कुछ इस प्रकार हो सकती है। जब व्यक्ति सो कर जागता है और अभी उसके चित्त में तृप्ति-सुख के अतिरिक्त भावना की कोई अन्य तरङ्गें विद्यमान ही न हों। अमनस्कयोग में इस भावना रहित स्थिति की मन के विषय में उपमा देते हुए, इसे योग की एक विशेष प्रशस्त स्थिति स्वीकार किया गया है।[2] यह स्थिति निद्रा के पूर्व और पश्चात् दोनों ही स्थितियों में एक समान रहा करती है।[3] डा० ब्रह्ममित्र अवस्थी के अनुसार इस अवस्था में चित्त विषयों की सन्निधि में रहकर भी उनसे सर्वथा असम्पृक्त रहता है।[4]

---

१. बोधिसत्त्वश्च ललितव्यूहं नाम समाधिं समापद्यते स्म। समनन्तर समापन्नस्य च बोधिसत्त्वस्येमं ललितव्यूहं नाम बोधिसत्त्वसमाधिम्, अथ तत्क्षणमेव बोधिसत्त्वः सर्वेषु च तेषु बोधिवृक्षमूलेषु सिंहासने संनिषण्णः···संदृश्यते स्म। —ल० वि० (वैद्य), परि० १९, पृ० २१०

२. यथा सुप्तोत्थितः कश्चिद् विषयान्प्रतिपद्यते।
जाग्रत्येव तथा योगी योग निद्रा-क्षणे तथा॥ —अमनस्कयोग २.६६

३. निद्रादौ जागरस्यान्ते यो भाव उपजायते।
तं भावं भावयन् योगी निश्चितं मुक्त एव स॥ —वही, २.६५

४. जिस प्रकार सो कर उठा हुआ कोई व्यक्ति विषयों के प्रति सर्वथा असम्पृक्त रहकर ही उनका साक्षात्कार करता है···उसी प्रकार योगी भी विषयों के प्रति असम्पृक्त रहकर जागता है। —वही,

अन्य समाधियों के प्रसङ्ग में ग्रन्थकार, उनको प्राप्त कर, प्राप्त हुए फल की ही एक क्रम से चर्चा करते हैं। स्वरूप के सम्बन्ध में कोई सूत्र नहीं देते। त्रपुषभल्लिक परिवर्त्त में इन समाधियों का फल सहित वर्णन इस प्रकार हुआ है कि इन स्थितियों को बोधिसत्त्व ने क्रमशः प्राप्त किया है। ग्रन्थकार के अनुसार सर्वप्रथम प्राप्त ज्ञानगुण समाधि से बोधिसत्त्व रुदित-क्रन्दित अवस्थाओं को पार कर सके थे। द्वितीय सत्यनय समाधि से उन्होंने योग के विघ्नों तथा शोक, मद और प्रमाद आदि मनोभावों पर विजय प्राप्त की थी। इस स्थिति में पहुंचने पर उन्हें विशिष्ट ज्ञान प्राप्त हुआ था, जिससे उन्होंने विविध बाधाओं को पार किया था। इस क्रम में तृतीय समाधि स्मृति-विमल समाधि है, जिसे प्राप्त कर वे चित्त में विचरने वाले, जन्म-मृत्यु के हेतुभूत भाव रूपी रिपुओं पर विजयी हुए।[1] ललितविस्तर में इस क्रम में वर्णित चतुर्थ समाधि सशुभ समाधि है, जिसे प्राप्त कर बोधिसत्त्व इन्द्रियों पर विजय प्राप्त कर सके थे।[2] यहाँ वर्णित पंचम समाधि अप्रतिहत समाधि है, जिसे प्राप्त कर बोधिसत्त्व कलह, विवाद, अनुनय आदि से, दूसरे शब्दों में राग-द्वेष से मुक्त हो सके थे।[3] ललितविस्तर के अनुसार छठी समाधि शून्य समाधि है, जिसे प्राप्त करके बोधिसत्त्व समस्त आन्तरिक और बाह्य ममत्व और सभी संकल्प-विकल्पों से मुक्त हो सके थे।[4] सप्तम समाधि अनिवर्त्त समाधि है जिसे सिद्ध करके वे लोक और परलोक दोनों की लालसाओं से मुक्त हुए थे।[5] विमोक्ष समाधि अष्टम

---

१. इह मे हतो ह्यशेषश्चित्तचरिरिपुर्भवानुगतवैरी।
प्रज्ञासिना बलवता स्मृतिविमलसमाधिमागम्य॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२६६

२. इह पञ्चगुणसमृद्धाः षडिन्द्रियहयाः सदा मदोन्मत्ताः।
बद्धा मया ह्यशेषाः समाधिमशुभं समागम्य॥
—ल० वि० (वैद्य), परि० २४, श्लोक ४०

३. इह अनुनयप्रतिघानां कलह-विवाद-प्रहाण-पर्यन्तः।
प्राप्तो मया ह्यशेषो अप्रतिहतसमाधिमागम्य॥ —वही, परि० २४ श्लोक ४१

४. इह ममिपिता च सर्वे आध्यात्मिकबाहिरा-परिक्षीणा।
कल्पितविकल्पितानि च शून्यमिति समाधिमागम्य॥
—वही, परि० २४, श्लोक ४२

५. इह ममियता च सर्वे आध्यात्मिक बाहिरा परिक्षीणा।
कल्पितविकल्पितानि च शून्यमिति समाधिमागम्य॥
—वही, ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२७०

समाधि प्रकार है जिसके सिद्ध होने पर समस्त भव-बन्धनों से मुक्ति मिला करती है ।

गोपीनाथ कविराज के अनुसार प्रज्ञोपाय समापत्ति द्वारा समस्त भावों का, समाहार करके पिण्डयोग से बिम्ब के भीतर भावना करना, बौद्ध-परम्परा में स्वीकृत समाधि है । इस भावना के द्वारा महाज्ञान की निष्पत्ति होती है । उनके अनुसार समाधि साधना में निष्पन्नादि क्रम से व्योम कमल का उद्गम होने पर अक्षर सुख का उदय होता है । ज्ञेय और ज्ञान के एकत्वभाव के उदय होने पर विमल अवस्था का आविर्भाव होता है । उस समय प्रतिभास स्वरूप स्थावर-जंगम पर्यन्त भावों को उपसंहृत करना होता है, अर्थात् इन भावों को संकुचित करके पिण्डयोग से अर्थात् परम अनास्रव महासुखात्मक प्रभास्वर रूप से बिम्ब के भीतर भावना की जाती है । फलतः जिस प्रकार बुभुक्षित व्यक्ति लोह आदि सब रसों का भक्षण करके स्वयं एकमात्र अवस्थित रहता है, उसी प्रकार इस समाधि की स्थिति में सभी भाव उपसंहृत हो जाते हैं, केवल परम अनाश्रव महासुखमय प्रभास्वर के अन्तर्गत संवृति सत्य रूप बिम्ब की भावना ही शेष रह जाती है । इस प्रकार की भावना से या साक्षात्कार के फलस्वरूप परम महाज्ञान का आविर्भाव होता है । इसमें संवृतिसत्य तथा परमार्थसत्य का द्वैत छूट जाता है, दोनों ही अद्वयरूप से प्रकाशित होते हैं । यह अद्वयभाव ही बुद्ध का परम स्वरूप है तथा प्रत्येक आत्मा का परम स्वरूप है ।[1] एक स्थल पर वे बौद्ध परम्परा के अनुसार "दस प्रकार की वायुओं के निरोध से समाधि भी दस प्रकार की है । समाधि से ज्ञेय तथा ज्ञान के मध्य अभेद होने पर अक्षर सुख का उदय होता है और उसी से ज्ञान-बिम्ब में पूर्ण समाधान होता है ।[2]

म० म० डा० गोपीनाथ कविराज ने ज्ञेय और ज्ञान के एकत्त्वभाव के उदय होने पर जिस विमल अवस्था का संकेत किया है संभवतः वह अवस्था ही ललितविस्तर में ज्ञानविमल समाधि के नाम से स्मरण की गयी है । ललित विस्तर के अनुसार यह समाधि ही प्रथम अवस्था है, उसके ऊपर सात अथवा दस अन्य अवस्थाएं और हैं ।

## अन्तराय (विघ्न)

संस्कृत भाषा में एक आभाणक सुविदित है 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि' अर्थात् प्रत्येक श्रेष्ठ और प्रशक्त-कार्य को संपन्न करने में अनेक अन्तराय (विघ्न)

---

१. बौद्धधर्म दर्शन की भूमिका, पृ० ३६

२. वही, पृ० ४०

# दशमोऽध्यायः

*ईश्वर उवाच–अथातः संप्रवक्ष्यामि देहोत्पत्तिं महामुने । शृणु वैराग्यसिद्ध्य[1]र्थमात्मशुद्ध्यर्थमेव च ॥ १ ॥*
*पुण्यैर्देवत्वमाप्नोति पापैः स्थावरतामियात् । समा[2]भ्यां पुण्यपापाभ्यां मानुष्यं प्राप्नुयान्नरः ॥ २ ॥*
*तत्राऽऽहुत्या रविर्नित्यं वर्धते मुनिसत्तम । सूर्याद्वृष्टिर्विजायेत वृष्टेरोषधयः क्रमात् ॥ ३ ॥*
*ओषधीभ्योऽन्नमन्नं च नित्यं भुङ्क्ते च मानवः । पञ्चभूतात्मकं भुक्तं किट्टसारात्मना द्विधा ॥ ४ ॥*
*पुनर्द्विधा भवेत्सारः स्थूलसूक्ष्मविभेदतः । किट्ट[3] मूत्रपुरीषास्थिमेदस्नाय्वात्मना भवेत् ॥ ५ ॥*

एवमुत्तमाधिकारिणां वेदान्तवाक्यश्रवणम[4]धमाधिकारिणां च कर्माणि ज्ञानसाधनमभिधाय, कर्मभिः प्रक्षीणप्रतिबन्धकदुरितानामपि रजसा विक्षिप्तचेतसां सहसा मनस ऐकाग्र्यासंभवात्तदर्थं नाडीशुद्धिपुरःसरमष्टाङ्गयोगं वक्तुं प्रथमं पिण्डोत्पत्तिमाह–अथात इति । यत उक्तपापकर्मफलज्ञानवद्देहोत्पत्तिज्ञानमपि वैराग्योपयोगि, अतस्तदनन्तरमित्यर्थः । देहोत्पत्तिक्रमकथने हि गर्भक्लेशवर्णनाद्वैराग्यं जायते । अत एव योगसाधनप्रवृत्तिद्वारा ब्रह्मज्ञानमपि सिध्यतीत्यर्थः ॥ १ ॥

**पुण्यैर्देवत्वमिति** । 'पुण्येन पुण्यं लोकं जयति पापेन पापमुभाभ्यामेव मनुष्यलोकम्' इति श्रुतेः ॥ २ ॥

**तत्राऽऽहुत्येति** । यदाहुः–'अग्नौ प्रास्ताऽऽहुतिः सम्यगादित्यमुपतिष्ठते । आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्नं ततः प्रजाः' इति ॥ ३ ॥

**पञ्चभूतात्मकं भुक्तमिति** । श्रूयते हि–'अन्नमशितं त्रेधा विधीयते । तस्य यः स्थविष्ठो धातुस्तत्पुरीषं भवति, यो मध्यमस्तन्मांसं, यो[5]ऽणिष्ठस्तन्मनः । आपः पीतास्त्रेधा विधीयन्ते । तासां यः स्थविष्ठो धातुस्तन्मूत्रं भवति, यो मध्यमस्तल्लोहितं, योऽणिष्ठः स प्राणः । तेजोऽशितं त्रेधा विधीयते । तस्य यः स्थविष्ठो धातुस्तदस्थि भवति, यो मध्यमः स मज्जा, योऽणिष्ठः स वागिति' । अत्र च भुक्तानां स्थूलादीनामन्नादीनां मनआदिकं प्रत्युपचयमात्रहेतुत्वम् । उपादानत्वं[6] तु सूक्ष्मभूतानामेवेति गतखण्ड एकादशाध्याये 'हिरण्यगर्भं वक्ष्यामि' इत्य[7]त्रोक्तम् ॥ ४ ॥ ५ ॥

## पिण्ड की उत्पत्ति का कथन नामक दसवाँ अध्याय

**(नाडीशोधनपूर्वक अष्टांगयोगरूप समाधानद्वारक ज्ञानसाधन बताने के उद्देश्य से भूमिका रचते हुए) भगवान् शंकर बोले– हे महामुनि ! अब मैं शरीर की उत्पत्ति के विषय में बताता हूँ । शरीर से वैराग्य के लिये और शरीर से आत्मा के विवेक के लिये इसे सुनो ॥ १ ॥**

**अत्यधिक पुण्य हों तो जीव देवयोनि पाता है तथा अत्यधिक पाप हों तो वृक्षादि योनि पाता है । पुण्य व पाप जब लगभग बराबर हों तब मानव देह मिलता है ॥ २ ॥**

**शरीरप्राप्ति के क्रम के विषय में यह समझना चाहिये–नित्य समर्प्यमाण आहुतियों से सूर्य पुष्ट होता है । सूर्य से वृष्टि और वृष्टि से व्रीहि आदि ओषधियाँ उपजती हैं ॥ ३ ॥ ओषधियों को कूटपीसकर उनसे खाने योग्य अन्न निष्पन्न होता है तथा मानव रोज़ अन्न खाता है । खाया हुआ पांचभौतिक अन्न दो हिस्सों वाला हो जाता है–मल और सार ॥ ४ ॥ सारभाग पुनः दो तरह होता है–स्थूल और सूक्ष्म । मलात्मक मूत्र और विष्ठा तथा हड्डी, मेदा और स्नायुरूप से अन्न ही परिणत होता है ॥ ५ ॥ पुरीष और मूत्र को वायु (अपान) यथाक्रम शरीर से निकाल देता है । सारभाग के स्थूल हिस्से से क्रमशः धातुओं**

---

१. देहादात्मनो विवेकार्थमित्यर्थः । जन्यादिमच्छरीरं यस्यासावात्मा मम शरीरमिति दर्शनादभेदे च संबंधासंभवाद्भेदाभेदस्याप्रामाणिकत्वात्सम्बन्धस्य चौपचारिकत्वे मानाभावदकृताभ्यागमादिप्रसंगाच्चेत्यादयो युक्तयोऽप्यनुसन्धेयाः । २. समप्रायस्त्वमिह विवक्षितमन्यथा समेषां सुखदुःखतौल्यप्रसंगात् । ३. किट्टमिति सामान्यतो मलमुक्त्वा तद्विशेषयोरुक्ति मूत्रपुरीषेति । तदाहु वैद्यकविदः 'आहारस्य रसः सारः सारहीनो मलद्रवः । शिराभिस्तज्जलं नीतं वस्तिं मूत्रत्वमाप्नुयात् । शेषं किट्टञ्च यत्तस्य तत्पुरीषं निगद्यते ॥' (भावप्रकाश आदौ) इति ॥ ४. घ. °मननाधि° । ५. घ. यो निकृष्टस्त° । ६. ग. °नभूतत्वं° । ७. घ. °त्वत्रैवोक्त° ।

*पुरीषमूत्रे विसृजेदनिलः क्रमशो मुने । सारयोः स्थूलभागस्य पञ्चभूतांशकैः क्रमात् ॥ ६ ॥*

*वर्धन्ते धातवः सर्वे तेषां मध्ये महामुने । आकाशाद्धातवः सर्वे वर्धन्ते वायुना बलम् ॥ ७ ॥*

*अग्निना वर्धते मज्जा लोहितं वर्धते जलात् । भुवा मांसस्य वृद्धिः स्यादित्थं धातुविवर्धनम् ॥ ८ ॥*

*अवशिष्टो रसांशश्च द्विधा सत्त्वगुणेन च । राजसेन गुणेनापि भवेत्[1] सत्त्व[2] तपोधन ॥ ९ ॥*

*तयोः सत्त्वप्रधानस्य भूमिभागान्महामुने । घ्राणेन्द्रियस्यापानस्य वर्धकश्च सदा भवेत् ॥ १० ॥*

*उपस्थस्यापि विप्रेन्द्रा जिह्वायाश्च जलांशकः । अग्निर्वाक्चक्षुषोश्चर्महस्तयोरनिलस्तथा ॥ ११ ॥*

*आकाशो वर्धकः पादश्रोत्रयोर्मुनिसत्तम । सर्वांशो वर्धकश्चान्तःकरणप्राणसंज्ञयोः ॥ १२ ॥*

*विशेषेण महीभागो वर्धको मनसो भवेत् । तोयं प्राणस्य वह्न्यंशो वदनस्य विशेषतः ॥ १३ ॥*

*वाय्वंशः पाणिमूलस्य पादमूलस्य चाम्बरम् । तथा रजोगुणग्रस्तो रसांशः कालकर्मतः ॥ १४ ॥*

**क्रमादिति** । समनन्तरवक्ष्यमाणा[3]वकाशदानादिक्रमेणेत्यर्थः ॥ ६ ॥

तमेव क्रममाह—**आकाशाद्धातव** इति । अवकाशदानद्वाराऽऽकाशस्य वृद्धिहेतुता । व्यूहनद्वारा वायोः । पाकद्वाराऽग्नेः । क्लेदनद्वारा जलस्य । घनीभावद्वारा भुव इति द्रष्टव्यम् ॥ ७ ॥ ८ ॥

**अवशिष्टः** सारयोः सूक्ष्मः । **द्विधेति** सत्त्वरजोभेदेन ॥ ९ ॥

तत्र सात्त्विकस्य सारस्य पञ्चभूतात्मकस्य यः पृथिव्यंशः स प्राणापानयोर्वर्धकः । एवमबाद्यंशा अपि चत्वारश्चतुर्णां ज्ञानकर्मेन्द्रिययुग्माणामित्यर्थः ॥ १० ॥ ११ ॥

**सर्वांशो वर्धक** इति पृथिव्याद्यंशपञ्चकं सात्त्विकं मनः प्राणवाय्वोरुपष्टम्भकम् । विशेषेण तु पृथिव्यबंशौ मनःप्राणयोः पाञ्चभौतिकयोरप्यन्नप्राणयोर्विशेषेणोपचयहेतुत्वादेव "अन्नमयं हि सौम्य मनः । आपोमयः प्राणः" इत श्रुतिरिति गतखण्डे कथितम् । ननु ज्ञानेन्द्रियपञ्चकं मनश्च प्रत्येव शक्तिद्वारा सत्त्वस्य हेतुत्वम्, कर्मेन्द्रियपञ्चकं प्राणं च प्रति तु शक्तिद्वारा रजस इति प्रागुक्तम्, इह तु मनःप्राणौ ज्ञानकर्मेन्द्रियदशकं च प्रति सत्त्वस्य कारणता कथमुच्यत इति ? सत्यम् । सूक्ष्मभूतगतयोः सत्त्वरजसोर्मनःप्राणौ ज्ञानकर्मेन्द्रियाणि च प्रति विभागेनोपादानत्वं तत्रोक्तम् । इह तु स्थूलभूतसारतरांशगतस्य सत्त्वस्याविभागेनोपष्टम्भकत्वमुच्यत इत को विरोधः ॥ १२ ॥

ननु तेजोवाय्वाकाशानां मनःप्राणावपि प्रति कारणत्वे 'तेजोमयी वागि'त्यादिवागादिमात्रकारणत्वव्यवहारः कथमित्याशङ्क्य तदपि विशेषाभिप्रायमित्याह—**वह्न्यंशो वदनस्येत्यादि** ॥ १३ ॥

सात्त्विकरसभागस्येन्द्रियमनःप्राणोपष्टम्भकतामभिधाय राजसरसभागस्य रक्तादिक्रमेण धातूत्पादकतामाह—**तथा रजोगुणग्रस्त** इति ॥ १४ ॥

**की वृद्धि होती है । आकाश जगह देकर सब धातुओं को बढ़ाता है । वायु से बल बढ़ता है ॥ ६—७ ॥ अग्नि से मज्जा, जलसे खून और पृथ्वी से मांस की वृद्धि होती है ॥ ८ ॥ अन्न का सूक्ष्मभाग भी दो प्रकार का होता है—सात्त्विक और राजस ॥ ९ ॥ सात्त्विक सारभाग का पार्थिवांश घ्राणेन्द्रिय और अपानवायु का वर्धक होता है । सात्त्विक सारभाग का जलीयांश उपस्थ और जिह्वा का बलवर्धक होता है । उसी का अग्निअंश वाणी और चक्षु का उपोद्बलक होता है । त्वगिन्द्रिय और हाथ का वर्धक वायु-अंश होता है । आकाश पैर और श्रोत्रेन्द्रिय को पुष्ट करने वाला होता है। सात्त्विक सारभाग के पाँचो महाभूतों के अंश अंतःकरण और प्राण के पोषक होते हैं ॥ १०-१२ ॥ फिर भी विशेषकर पृथ्वी-अंश मन का और जलांश प्राण का वर्धक होता है । इसी तरह तेज-अंश वागिन्द्रिय का विशेष पोषक है ॥ १३ ॥ सात्त्विक सारभाग की तरह राजस सारभाग समयानुसार रक्त बनता है । रक्त ही कालक्रम से मांस बनता है । मांस से मेदा, उससे स्नायु तथा उससे अस्थि बनती है । अस्थि से मज्जा**

---

१. ख. ग. °त्सत्वं त° । २. सत्त्वं स्थिरं, स्यादितिशेषः । पाठान्तरं तु 'सत्यमि'ति । भगवानेव तथा प्रतिजानीते । ३. °णाका° ।

४. दुर्बल काया वाले व्यक्ति के लिये भस्त्रिका, मुख प्रसारण पूरक, अग्निप्रदीप्त, हृदय-स्तम्भ, नाड़ी अवरोध, वायवीय कुम्भक, एकाङ्ग स्तम्भ तथा सर्वाङ्ग स्तम्भ प्राणायाम वर्जित है।

५. भोजन करने के ३-४ घण्टे बाद ही प्राणायाम करना चाहिये।

६. ज्वर-पीड़ित तथा आपूरित उदर की अवस्था में भी प्राणायाम वर्जित है।

प्राणायाम के अन्तर्गत पूरक को अधिक काल तक तथा कुम्भक को स्वल्प काल तक नहीं सम्पन्न करना चाहिये। इस समय किसी प्रकार का संघात नहीं होना चाहिये। प्राणायाम के अभ्यास का प्रारम्भ करते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि शुक्ल पक्ष में पूरक का आरम्भ इड़ा (बाई नासिका) नाड़ी से तथा कृष्ण पक्ष में पिङ्गला (दक्षिण नासारन्ध्र) से करना चाहिये। शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा, द्वितीया तथा तृतीया तिथियों में दक्षिण नासारन्ध्र में वायु (स्वर) की स्थिति समझनी चाहिये। चतुर्थी, पञ्चमी तथा षष्ठी तिथियों में वायु की स्थिति वाम नासारन्ध्र में समझनी चाहिये। पुनः सप्तमी, अष्टमी तथा नवमी में वाम, दशमी, एकादशी तथा द्वादशी में दक्षिण और त्रयोदशी, चतुर्दशी तथा पूर्णमासी में वामनासापुट में वायु की अवस्थिति जाननी चाहिये। इसी प्रकार कृष्ण पक्ष में प्रतिपदा, द्वितीया, तृतीया में दक्षिण, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी में वाम, सप्तमी, अष्टमी, नवमी में दक्षिण, दशमी, एकादशी, द्वादशी में वाम तथा त्रयोदशी, चतुर्दशी पूर्णमासी में दक्षिण नासापुट में वायु की स्थिति बतायी गयी है। जब साधक इस व्यवस्था में विपर्यय की अनुभूति करता है, तब मरण, रोग, बन्धुनाश आदि कष्ट उन्हें उठाना पड़ता है।[1] शरीर और मन की स्थिरता तक प्राणायाम का अभ्यास करना चाहिये। पसीने का उद्गम जिसमें हो, वह अधम, कम्पन वाले को मध्यम तथा जिसमें भूमि त्याग देने का अभ्यास हो, वह पर प्राणायाम कहा जाता है।[2] उत्तम प्राणायाम का छः मास तक अभ्यास करने वाला भूतदर्शी तथा सुदूर तक का श्रवण करने वाला होता है और एक संवत्सर तक अभ्यास करने वाला योग-विद्या का प्रकाशक होता है।[3]

## प्रत्याहार

नाना प्रकार के जागतिक विषयों में आसक्त इन्द्रियों के कारण योगाभ्यास

---

१. रुद्रयामल उ०त०, २७/७-१७।

२. वही, २७/२१।

३. वही, २६/२२।

में कठिनाई होती है क्योंकि ध्यान में एकाग्रता बाधित होती है। इसलिये इन्द्रियों का उनके विषयों से सम्बन्ध हटाकर चित्त के स्वरूप में तदाकार करना प्रत्याहार कहलाता है—

**स्वविषयासम्प्रयोगे चित्तस्वरूपानुकार इवेन्द्रियाणां प्रत्याहारः।**[१]

इससे स्पष्ट हो जाता है कि इन्द्रियों की बाह्य वृत्ति को सब ओर से समेटकर चित्त में विलीन करने के अभ्यास का नाम प्रत्याहार है। साधना काल के समय जब साधक चित्त को अपने इष्ट में लीन करता है, उस समय यदि इन्द्रियों का विषयों से सम्पर्क समाप्त होकर चित्त में उनका विलय हो जाय तो यही प्रत्याहार के सिद्ध होने की अवस्था समझनी चाहिये। प्रकृत ग्रन्थ में भी प्रत्याहार की यही परिभाषा दी गई है, जिसके अनुसार विषयों में विचरण करने वाली इन्द्रियों का प्रवाह त्यागकर हठात् उन्हें विषयों से निरुद्ध कर लेना प्रत्याहार कहलाता है। अन्य किसी कर्म में, धर्म में या शास्त्र धर्म में योगी का ध्यान नहीं होना चाहिये। विषयों में पतित चित्त को आकृष्ट कर इष्ट के चरणकमल में ध्यान लगाना चाहिये, क्योंकि चित्त का विषयों से हटाया जाना तथा विषयों में इसकी गति को अवरुद्ध करना बहुत ही कठिन है। इसलिये बलात् उसका आहरण करना चाहिये। यही प्रत्याहार का स्वरूप है।[२]

प्रत्याहार के माध्यम से समस्त मानसिक विकार नष्ट हो जाते हैं।[३] रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, शब्द आदि विषयों में चक्षु, जिह्वा, घ्राण, त्वक् और कर्ण इन पाँच ज्ञानेन्द्रियों के कर्म होते हैं। जिनके सम्पर्क को शनैः शनैः त्याग देना प्रत्याहार कहलाता है—

**चरतां चक्षुरादीनां विषयेषु यथाक्रमम्।**
**यत्प्रत्याहारं तेषां प्रत्याहारः स उच्यते ॥**[४]

## धारणा

शरीर के बाहर या भीतर कहीं भी किसी एक देश में चित्त को स्थिर करना धारणा कहलाती है—

**देशबन्धश्चित्तस्य धारणा।**[५]

---

१. पातञ्जल दर्शन, २/५४।
२. रुद्रयामल उ० त०, २७/२६-२८।
३. गोरक्ष पद्धति, २/११।
४. वही, २/२२।
५. योग दर्शन, ३/१।

मूलाधार आदि षट्-चक्र शरीर के भीतरी देश हैं तथा सूर्य, चन्द्र, विष्णु, शिव आदि के पद शरीर के बाह्य देश हैं। उनमें से किसी एक देश में चित्त की वृत्ति को स्थिर करने का नाम धारणा है। आसन, प्राणायाम और प्रत्याहार के अभ्यास के बाद धारणा का अभ्यास करना चाहिये। हृदय में मन की स्थिरता के साथ क्षिति, जल, तेज, मरुत् और व्योम—इन पञ्चभूतों की पृथक् धारणा करना ही धारणा कही जाती है।[1] इस प्रकार धारणा पाँच प्रकार की है।

**पृथिवी की धारणा :—**

जो पृथिवी हरिताल या स्वर्ण जैसे रुधिरवर्ण वाली है तथा जो अधिष्ठातृ-देवता ब्रह्मा सहित चतुष्कोणाकार पीठ वाली है और जिसके मध्य में "लं" बीज स्थित है, उस "लं" बीज का हृदय में ध्यान युक्त भावना कर, मन सहित प्राण को भूमण्डल में लीन कर लें। इस प्रकार यह धारणा पाँच घड़ी तक स्तंभन करने वाली है। इसके प्रभाव से पृथिवी तत्त्व जीता जाता है।[2]

**जल की धारणा :—**

अर्द्ध चन्द्राकार कुन्द के पुष्प जैसे शुभ्र वर्ण वाले, अमृत रूप, वकार बीज-युक्त तथा अधिष्ठातृदेव विष्णु के सहित जल तत्त्व का ध्यान करते हुए उक्त जल-तत्व में मन-प्राण सहित स्वयं को भी लीन कर लेने से पाँच घड़ी में यह वारुणी धारणा सिद्ध हो जाती है। इसके अभ्यास से दुःसह कालकूट विष भी भस्म हो जाता है।[3]

**अग्नि की धारणा :—**

इन्द्रगोप के सदृश रक्तवर्ण, त्रिकोण आकार, प्रवाल जैसे रुचिर, तेज स्वरूप, बीच में "रं" बीज की विद्यमानता से युक्त और अधिष्ठातृदेव रुद्र के सहित अग्नि-तत्त्व में प्राण-मन के सहित स्वयं को भी लीन करके पाँच घड़ी पर्यन्त ध्यानमग्न रहे, तो यह वैश्वानरी धारणा होती है। इसका अभ्यासी पुरुष अग्नि-तत्त्व जैसा होता है।[4]

**वायु की धारणा :—**

सुरमे जैसे रंग वाले, वर्तुलाकार "यं" बीज से युक्त वायु-तत्त्व का, उसके अधिष्ठातृ देवता ईश्वर के सहित भौहों के मध्य में ध्यान करता हुआ मन-प्राण

---

१. गोरक्षसंहिता, २/५२-५३।

२. वही, २/५४।

३. वही, २/५४।

४. वही, २/५५।

सहित स्वयं को भी वायु तत्त्व में लय कर देने से पाँच घड़ी के पश्चात् वायवी धारणा हो जाती है। इससे आकाश-गमन की शक्ति प्राप्त होती है।[2]

**आकाश की धारणा :—**

स्वच्छ जल के सदृश वर्ण, वर्तुलाकार "हंकार" बीज-युक्त आकाश-तत्त्व को, अधिष्ठातृ देव सदाशिव के सहित, चिन्तन करे और मन-प्राण सहित स्वयं भी उसी में लीन हो जाये, तो पाँच घड़ी बीतने पर यह नभो धारणा (आकाश की धारणा) सिद्ध हो जाती है। इसके प्रभाव से मोक्ष के बन्द कपाट खुल जाते हैं, अर्थात् साधक को मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है।[3]

## ध्यान

धारणा का जो विषय है, उसी में चित्त की वृत्ति को अनवरत लीन रखना "ध्यान" कहलाता है—

**तत्र प्रत्ययैकतानता ध्यानम्।**[4]

जिस ध्येय वस्तु में चित्त लगा हुआ है, उसी में चित्त की एकाग्रता का होना अर्थात् ध्येय मात्र में एक ही प्रकार की चित्त की वृत्ति का प्रवाह चलना तथा ध्येय से व्यतिरिक्त किसी वस्तु से सम्बद्ध वृत्ति का अभाव होना ध्यान कहलाता है। आत्मतत्त्व के विषय में चित्त के द्वारा चिन्तन ध्यान करना कहलाता है। यह ध्यान सगुण और निर्गुण भेद से दो प्रकार का स्वीकार किया गया है, जिसका आधार चर्याभेद हैं।[5] योगतत्त्व उपनिषद् के अनुसार सगुण रूप का ध्यान करने पर अणिमादि सिद्धियाँ प्राप्त होती है और निर्गुण के ध्यान से समाधि की प्राप्ति होती है। निर्गुण ध्यान ही मोक्ष की प्राप्ति का साधन है।[6] चैतन्य से भिन्न पदार्थों में विचरण करने वाले मन को समाहित करके अपनी आत्मा में इष्ट देवता का ध्यान करना "ध्यान" कहलाता है।[7] योग के अनेक भेद में एक भेद "ध्यानयोग" भी है, जिसका विस्तृत विवेचन घेरण्डसंहिता के छठें उपदेश में किया गया है।[8] वहाँ पर स्थूल, ज्योति और सूक्ष्म-ध्यान के तीन भेदों का विवेचन किया

---

१. गोरक्षसंहिता, २/५६।
२. वही, २/५७।
३. वही, २/५८।
४. पातञ्जलयोग दर्शन, ३/२।
५. गोरक्षसंहिता, २/६१-६२।
६. वही, पृ० १२१ पर उद्धृत।
७. रुद्रयामल उ० त०, २७/३८।
८. घेरण्डसंहिता, ६/१-२२।

गया है। स्थूल ध्यान किसी अभीष्ट देवता की मूर्ति का ध्यान है। ज्योतिर्ध्यान के अन्तर्गत मूलाधारस्थ कुण्डलिनी से सम्बद्ध दीपक की ज्योति के समान तेजोमय जीवात्मा का ध्यान किया जाता है और सूक्ष्म ध्यान में सहस्रार-स्थित ब्रह्मकुण्डलिनी के महाबिन्दु का ध्यान किया जाता है।[1] मूर्तिध्यान के अतिरिक्त सहस्रार-महापद्म की कर्णिका में द्वादशदलकमल का ध्यान करना भी स्थूल ध्यान कहलाता है।[2] इसी प्रकार ज्योतिर्ध्यान का भी एक दूसरा प्रकार है, जिसमें भ्रूमध्य में तथा मन के ऊर्ध्व भाग में प्रणवरूप प्रदीप्त तेज (शिखा) का ध्यान किया जाता है।[3] इन ध्यानों में सबसे श्रेष्ठ सूक्ष्म ध्यान है।[4] ध्यान के अभ्यास से साधक सर्वत्र गमन करने में समर्थ होता है। कुलागम के अनुसार ध्यानयोग से मोक्ष की प्राप्ति होती है। नखरूपी पराग में चित्रित देवी के युगल चरणकमलों में मन को स्थिर करके महनीय इष्ट गुणों वाले उस पद्म का ध्यान करना चाहिये।[5]

## समाधि

धारणा और ध्यान की पराकाष्ठा ही समाधि का रूप ग्रहण करती है। उस समय ध्याता का ध्येय में विलय हो जाता है और केवल ध्येय मात्र की ही प्रतीति रहती है। ध्यान करते-करते चित्त ध्येयाकार में परिणत हो जाता है। उसका अपना स्वरूप शून्य सा हो जाता है, ध्येय से भिन्न, भिन्न चित्त का कोई अस्तित्व नहीं रहता। ऐसे ही ध्यान का नाम समाधि है।

**तदेवार्थमात्रनिर्भासं स्वरूपशून्यमिव समाधिः।[6]**

जब तक कर्ण आदि पञ्च ज्ञानेन्द्रियों में उनके शब्दादि विषयों का स्तोक अंश भी विद्यमान रहता है, तब तक साधक की ध्यानावस्था रहती है और जब पाँचों इन्द्रियों की वृत्तियाँ निःशेष भाव से आत्मा में लीन हो जाती हैं, तब समाधि अवस्था हो जाती है।[7] ध्यानावस्था की परिपक्वता भी समाधि की स्थिति है। प्राणवायु का पाँच नाड़ी (तीसक्षण)[8] तक अवरोध करना धारणा, साठ घड़ी तक

---

१. घेरण्डसंहिता, ६/१/१६।
२. वही, ६/६।
३. वही, ६/१४।
४. वही, ६/२६।
५. गोरक्षसंहिता, २/६३-७२।
६. पातञ्जल योगदर्शन, ३/३।
७. गोरक्षसंहिता, २/८३।
८. अमरकोश, ३/३/४३।

चित्त की एकाग्रता बनाये रखना ध्यान और बारह दिन तक निरन्तर प्राणों का संयम करना समाधि है। जीवात्मा और परमात्मा के ऐक्य की अनुभूति के समय जब साधक सभी सङ्कल्पों को नष्ट करके ब्रह्म में लीन हो जाय तो वह समाधि की अवस्था होती है।[१] बारह दिन तक प्राणों के "संयम" का अर्थ है कि बारह दिन तक लगातार ध्येय में धारणा, ध्यान और समाधि का सङ्गम बनाये रखना समाधि है।[२] सुख-दुःख, क्षुधा-पिपासा, शीत-उष्ण आदि द्वन्द्व में समत्व भावना का उदय इस समय होना चाहिये। अष्टाङ्ग लक्षणों वाली समाधि के द्वारा जीव और ब्रह्म का संयोग होने से साधक ब्रह्मज्ञानी होता है। समाधि के द्वारा ही साधक सहस्रार-स्थित चन्द्र में मन की भावना करनी चाहिये। अष्टाङ्गयोग के अभ्यास के द्वारा पुरुष योग-साधना के योग्य होता है। उसे मोक्ष की प्राप्ति होती है और अखण्डित मन्त्रसिद्धि भी होती है।[३] योगाभ्यास करने वाले साधक को "भैरव" कहते हैं। वस्तुतः त्रैलोक्य में योगशास्त्र से श्रेष्ठ कोई शास्त्र नहीं है। नाना प्रकार के योगाङ्गों का विवेचन करने वाले त्रैलोक्य से अतीत योगशास्त्र है, जिनका ज्ञान प्राप्त करके साधक देवी का सद्यः साक्षात्कार कर सकता है।[४]

## सम्प्रज्ञातयोग

जिस अवस्था में ध्येय का सम्यक् रूप से साक्षात्कार किया जाता है, उस चित्तवृत्ति के निरोध-रूप अवस्था-विशेष को "सम्प्रज्ञातयोग" कहते हैं।[५] इस योग में ध्येय के साक्षात्कार का क्रम स्थूल से सूक्ष्म की ओर बढ़ता है। महर्षि पतञ्जलि ने सम्प्रज्ञातयोग के चार भेद किये हैं—वितर्कानुगत, विचारानुगत, आनन्दानुगत तथा अस्मितानुगत।[६]

**१. वितर्कानुगत :—**

स्थूल विषय (पदार्थ) को आलम्बन मानकर उस पर चित्त को केन्द्रित करना "वितर्कानुगत सम्प्रज्ञातयोग" कहलाता है। वाचस्पति मिश्र के अनुसार स्थूल विषय पञ्च महाभूतों से निर्मित भगवत्-प्रतिमादि ही है।[७]

---

१. गोरक्षसंहिता, २/८४-८५।
२. पातञ्जल योगदर्शन, ३/४।
३. रुद्रयामल उ० त०, २७/४१-४४।
४. वही, २७/४५-४६।
५. योगवार्तिक, पृ० ५०७।
६. योगसूत्र, १/१७।
७. तत्त्व वैशारदी, पृ० ५४।

**२. विचारानुगत :—**

सूक्ष्म पदार्थ विषयक योग को "विचारानुगतयोग" कहते हैं ।[1] इसके अन्तर्गत पञ्चमहाभूतों की तन्मात्राओं—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध से लेकर अव्यक्त-प्रकृति तक तत्त्वों को स्वीकार किया गया है ।[2]

**३. आनन्दानुगत :—**

वाचस्पति मिश्र सत्त्वगुण प्रधान अहंकार से उत्पन्न इन्द्रियों को इस योग का ध्येय मानते हैं । यहाँ राजस और तामस चित्तवृत्तियों का निरोध हो जाने के कारण सत्त्वगुण के उद्रेक के कारण सुख-विशेष को ही इस अवस्था के ध्यान का विषय माना गया है ।[3]

**४. अस्मितानुगत :—**

एकात्मकता के बोध को "अस्मितानुगत" योग कहते हैं ।[4] इसके अन्तर्गत ग्रहीता पुरुष तथा बुद्धि में एकात्मकता को विषय बनाया जाता है। किन्तु विज्ञानभिक्षु[5] तो शुद्ध आत्मा को ही इस योग का विषय मानते हैं । अर्थात् इस अवस्था में साधक को मात्र आत्मा का ज्ञान ही होता है, अन्य किसी का नहीं ।

## असम्प्रज्ञातयोग

सम्प्रज्ञातयोग के तुरन्त बाद असम्प्रज्ञातयोग का अभ्यास नहीं हो पाता । इससे पूर्व सम्प्रज्ञातयोग के फलस्वरूप विवेक-ख्याति के प्रति भी वैराग्य की भावना का उदय होना चाहिये । तभी असम्प्रज्ञातयोग सिद्ध होता है ।[6]

जब विवेक-ख्याति-रूप सात्त्विक-वृत्ति निरुद्ध हो जाती है, तब वृत्ति-रहित चित्त में मात्र संस्कार अवशिष्ट रहते हैं । इस समय ज्ञान कराने वाली वृत्ति का अभाव हो जाता है तथा ध्येय के रूप में कुछ भी नहीं रह जाता । इसलिये इस योग में कुछ भी नहीं जाना जाता । जिसमें कुछ भी सम्प्रज्ञात न हो, वहीं असम्प्रज्ञातयोग है ।[7] इस अवस्था को भाष्यकारों ने "निर्बीज समाधि" कहा है, क्योंकि जाति, आयु तथा भोग का बीज-रूप क्लेश-सहित कर्माशय यहाँ समाप्त हो

---

१. व्यासभाष्य, पृ० ५४ ।
२. योगसूत्र, १/४५ ।
३. पातञ्जल योगसूत्र एक समालोचनात्मक अध्ययन, पृ० २६ ।
४. व्यासभाष्य, पृ० ५४ ।
५. योगवार्तिक, पृ० ५७ ।
६. पातञ्जल योगसूत्र एक समालोचनात्मक अध्ययन, पृ० ३८ ।
७. व्यासभाष्य, पृ० १० ।

जाता है।[1] इस समय अक्लिष्ट सात्त्विक-वृत्ति का भी निरोध हो जाता है।

भव-प्रत्यय तथा उपाय-प्रत्यय भेद से असम्प्रज्ञातयोग दो प्रकार का है।[2] विदेह तथा प्रकृतिलय को प्राप्त कराने वाले योग को भव-प्रत्यय कहते हैं।

## (ख) हठयोग

**लक्षण :—**

"हठयोग" शब्द में "हठ" का अर्थ है—ह=सूर्य तथा ठ=चन्द्र। अर्थात् प्राण और अपान वायु।[3]

प्राण और अपान दोनों वायु एक दूसरे को आकृष्ट करते हैं। जिस प्रकार रज्जु में आवद्ध श्येन किञ्चित् उड़ता है किन्तु पुनः आकृष्ट कर लिया जाता है—

**अपानः कर्षति प्राणं प्राणोऽपानं च कर्षति।**
**रज्जुबद्धो यथा श्येनो गतोऽप्याकृष्यते पुनः॥**[4]

**हठयोग के विभाग :—**

हठयोग का अभ्यास सात अवस्थाओं में विभाजित किया गया है जिसे योगशास्त्र में "सप्तसाधन" की संज्ञा दी गई है।[5]

१. षट्कर्म द्वारा शोधन २. आसन से दृढ़ता ३. मुद्रा से स्थिरता ४. प्रत्याहार के द्वारा धैर्य ५. प्राणायाम के द्वारा लाघव ६. ध्यान के द्वारा आत्म-साक्षात्कार ७. समाधि द्वारा निर्लिप्तत्व।[6]

**१. शोधन :—**

वात, कफ और पित्त के वैषम्य से प्रभावित व्यक्ति को चाहिए कि वह षट्कर्मों का अभ्यास करके शरीर का शोधन करें। जिससे प्राणायाम में सुविधा हो सके। जो वात, कफ तथा पित्त के वैषम्य-रूप दुःख से प्रभावित नहीं है उन्हें केवल प्राणायाम का ही अभ्यास करना चाहिए। जिन षट्कर्मों से शोधन होता है वे इस प्रकार हैं—१. धौति २. वस्ति, ३. नेति ४. लौलिकी ५. त्राटक ६. कपालभाति।

---

१. तत्त्व वैशारदी, पृ० १२।
२. व्यासभाष्य, पृ० ५९।
३. दि सर्पेन्ट-पावर, पृ० १९८।
४. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक ८ की "श्रीतत्त्वचिन्तामणि" टीका में उद्धृत।
५. घेरण्डसहिता, १/९।
६. वही, १/१०-११।

१. धौति—धौति चार प्रकार की है—अन्तर्धौति, दन्तधौति, हृद्धौति, मूलधौति।

अन्तर्धौति भी चार प्रकार की होती है—वातसार, वारिसार, वह्निसार, बहिष्कृत।[1]

दन्तधौति के भी चार प्रकार हैं—दन्तमूल, जिह्वामूल, कर्णरन्ध्र और कपालरन्ध्र। हृद्धौति कफ और पित्त को समाप्त करती है। यह क्रिया दण्डधौति या वासधौति द्वारा सम्पन्न की जाती है। दण्ड या वस्त्र को गले में डालकर वमन-क्रिया की जाती है। इसे वमनधौति भी कहते हैं। मूलधौति का अभ्यास अपानवायु के सुविधाजनक-रीति से निर्गमन के लिए किया जाता है। यह क्रिया मध्यमा अङ्गुलि तथा जल के माध्यम से अथवा हल्दी के पौधे के डण्ठल से सम्पन्न की जाती है।

**२. वस्ति :—**

यह दो प्रकार की है[2]—शुष्कवस्ति, जलवस्ति। जलवस्ति में योगी नाभि-पर्यन्त जल में उत्कटासन या पश्चिमोत्तानासन की अवस्था में स्थित हो गुदा का सङ्कुचन तथा विस्तारण करता है। पेड़ू को शनैःशनैः आन्दोलित किया जाता है। स्थल में ही पश्चिमोत्तान होकर अश्विनी मुद्रा के द्वारा गुदा का सङ्कोच तथा विस्तार करना शुष्कवस्ति है।[3]

**३. नेति :—**

वस्त्र की रज्जु द्वारा नासिका का शोधन किया जाता है।

**४. लौलिकी :—**

उदर की पेटिका को चन्द्राकार शैली में घुमाया जाता है।

**५. त्राटक :—**

किसी सूक्ष्म लक्ष्य को निर्निमेष पलकों से तब तक देखना जब तक आंसू न निकलने लगें। इस क्रिया से दिव्य-दृष्टि प्राप्त होती है।[4]

**६. कपालभाति :**—इसके द्वारा कफ को दूर किया जाता है। यह क्रिया तीन प्रकार की है—१. वात क्रम—श्वास का लेना और छोड़ना २. व्यूतक्रम—

---

१. घेरण्डसंहिता, १/१४।
२. वही, १/४६।
३. वही, १/४९।
४. वही, १/५६-६०।

नासिका से जल खींचकर मुँह से निकालना ३. सितक्रम—मुँह से जल लेकर नासिका से निकालना।[1]

**२. दृढ़ता :—**

आसन से दृढ़ता की प्राप्ति होती है। कहा जाता है कि जीवयोनियों के समान आसन भी असङ्ख्य हैं। चौरासी लाख में से १६०० उत्तम कहे गये हैं। इनमें से ३२ मानव के लिये शुभ हैं। इनमें भी सर्वसाधारण रूप में मुक्तपद्मासन तथा बद्धपद्मासन की चर्चा की गयी है। घेरण्ड संहिता (द्वितीय उपदेश) में ८४ आसनों का वर्णन किया गया है। जिनमें चार अपरिहार्य कहे गये हैं—सिद्धासन, उग्रासन, स्वस्तिकासन, पद्मासन। इसके अतिरिक्त कुछ विद्वानों ने चार और आसनों की उपयोगिता को स्वीकार किया—बद्धपद्मासन, त्रिकोणासन, मयूरासन तथा भुजङ्गासन।[2] कुण्डलिनी योग की साधना सिद्धासन तथा योनिमुद्रा द्वारा सम्पन्न की जाती है।

तन्त्र जगत् में कुछ आसन बड़े विचित्र वर्णित है। जैसे—मुण्डासन, चितासन, शवासन जिसमें साधक का आसन (बैठने का स्थान) क्रमशः खोपड़ी, चिता और शव निर्दिष्ट होता है। ये साधनायें भय पर विजय तथा सर्वत्र अभेद दृष्टि प्राप्त करने के लिये की जाती है।

आसनों में सर्वश्रेष्ठ सिद्धासन को ही बताया गया है।

**यमेष्विव मिताहारमहिंसां नियमेष्विव।**
**मुख्यं सर्वासनेष्वेकं सिद्धाः सिद्धासनं विदुः॥**[3]

अर्थात् यमों में मिताहार, नियमों में अहिंसा के समान योगीजन सिद्धासनों को सब आसनों में मुख्य मानते हैं।

**३. स्थिरता :—**

मुद्रा के द्वारा स्थिरता की प्राप्ति होती है। मुद्रायें जरा और मरण को नष्ट करने वाली होती हैं। ये १० हैं—महामुद्रा, महाबन्ध, महावेध, खेचरी, उड्डियान, मूलबन्ध, जालन्धबन्ध, विपरीतकरणी व शक्तिचालन। मुद्रा के द्वारा ही कुण्डलिनी-शक्ति के कपाट का उद्घाटन किया जाता है। आसनों में सिद्धासन के समान मुद्राओं में खेचरी-मुद्रा सर्वप्रमुख है। कुण्डलिनी के जागरण के लिए सिद्धासन में

---

१. घेरण्डसंहिता, १/५६-६०।
२. दि सर्पेन्ट पावर, (पाद टिप्पणी), पृ० २०३।
३. हठयोग प्रदीपिका, १/४०।

बैठकर योनि-मुद्रा में अवस्थित खेचरी मुद्रा के द्वारा प्राण वायु को पूरक अवस्था में करके अपान वायु से सङ्गम कराना चाहिये। इस प्रकार षट्चक्रों पर ध्यान या मनन करते रहने से कुण्डलिनी का जागरण होता है।

हूँ बीजमन्त्र काम और क्रोध के लिये है। काम का अभिप्राय सृष्टि और क्रोध का अर्थ लय से है। तारामन्त्र के अनुसार हूँ वायु की ध्वनि है जो चोल झील से मेरू के पश्चिम की ओर वेग से प्रवहमाण होती रहती है।

"हंसः" में सः का अर्थ प्रकृति तथा हम् का अर्थ पुरुष (जीवात्मा) से है। हंसः के द्वारा कुण्डलिनी को ऊर्ध्वगामी तथा "सोऽहम्" के द्वारा उसे अधोगामी किया जाता है।[१]

**४. धैर्य :—**

स्थूल-शरीर के शोधन के बाद सूक्ष्म-शरीर को नियन्त्रित करने के लिये प्रत्याहार के द्वारा धैर्य की प्राप्ति होती है। इससे सूक्ष्म शरीर नियन्त्रित हो जाता है।

**५. लाघव :—**

शरीर को हल्का करने के लिये प्राणायाम अपरिहार्य है। मुँह और नासिका से ग्रहण की जाने वाली स्थूल वायु है। श्वसन क्रिया प्राणवायु का आभासन है। स्थूल वायु का नियन्त्रण करने पर प्राणवायु का नियन्त्रण स्वतः हो जाता है। प्राणायाम (प्राण+आयाम) का तात्पर्य है प्राणवायु का विस्तार। प्राणायाम के अभ्यास से कुण्डलिनी के उत्तेजित होने पर प्राणवायु का सुषुम्णा में प्रवेश होता है। प्राणवायु के ऊर्ध्वगामी होने पर शक्ति कुण्डलिनी की सहायता से प्राण सुषुम्णा में षट्चक्रों का भेदन करता है, जो ब्रह्मनाड़ी को अवरुद्ध किये रहता है तथा पारमार्थिक रूप से परम-श्वास में उस प्राण-वायु का लय हो जाता है।

**६. ध्यान :—**

शरीर और स्वास्थ्य से क्षीण, रुग्ण तथा अल्पजीवी होने की अपेक्षा एक सफल ध्यानयोगी होना सम्भव है। ध्यानयोगी अपनी इच्छानुसार ही देहपात करता है।[१]

घेरण्डसंहिता (छठाँ उपदेश) के अनुसार ध्यान के तीन भेद बताये गये हैं स्थूल, ज्योति तथा सूक्ष्म।

**स्थूलं ज्योतिस्तथा सूक्ष्मं ध्यानस्य त्रिविधं विदुः।**
**स्थूलं मूर्तिमयं प्रोक्तं ज्योतिस्तेजोमयं तथा॥**

---

१. दि सर्पेन्ट पावर, पृ० २८९।

**सूक्ष्मं बिन्दुमयं ब्रह्म कुण्डला परदेवता ।[1]**

कुलार्णावतन्त्र के अनुसार ध्यान के दो प्रकार हैं—

**ध्यानं तु द्विविधं प्रोक्तं स्थूलसूक्ष्मप्रभेदतः ।**
**साकारं स्थूलमित्याहुर्निराकारन्तु सूक्ष्मकम् ।।**
**स्थिरार्थं मनसः केचित् स्थूलध्यानं प्रचक्षते ।**
**स्थूलेऽपि निश्चलं चेतो भवेत् सूक्ष्मेऽपि निश्चलम् ।।[2]**

स्थूल ध्यान में मन के समक्ष किसी देवता का स्वरूप लाया जाता है। जसे—हृदय में अमृत के महासमुद्र का ध्यान करे। सुधासिन्धु के मध्य रत्नों का द्वीप हो। उसका तट रत्नचूर्णों का हो। वह द्वीप पीत-कुसुमों वाले कदम्ब वन से घिरा हो और यह वन भी मालती, चम्पक, पारिजात तथा अतिसुरभित वृक्षों से घिरा हो। कदम्ब वन के मध्य एक मनोहर कल्पवृक्ष अभिनव कुसुमों तथा फलों से बोझिल हो। वृक्ष की पत्तियों के मध्य भ्रमरों का गुञ्जार तथा कोयलों की कूक हो। वृक्ष की चार शाखायें चतुर्वेद-स्वरूपा हों। उस वृक्ष के नीचे बहुमूल्य मणियों का एक विशाल मण्डप हो, उसके अन्दर एक सुमनोहर पर्यङ्क हो जिस पर इष्ट-देवता विराजमान हों। गुरू ही उस देवता के स्वरूप, वस्त्र, वाहन तथा नाम का निर्देश करेगा।[3]

एक काल्पनिक स्वरूप में अग्नि और तेज का मानस-ध्यान ही ज्योतिर्ध्यान है। मूलाधार से सर्पिणी-सदृश कुण्डलिनी की अवस्थिति स्वीकार की जाती है। वहीं पर प्रदीप के शुण्डाकार लौ सदृश जीवात्मा का वास है। साधक वहाँ तेजोमय ब्रह्म का ध्यान करता है अथवा भ्रूमध्य में "ज्योति" को विखेरते हुए प्रणवात्मक लौ का ध्यान साधक करें।[4]

शाम्भवी मुद्रा के द्वारा कुण्डलिनी का ध्यान सूक्ष्म ध्यान कहलाता है।[5] इस ध्यान के द्वारा आत्म साक्षात्कार होता है। सूक्ष्म से सौगुना ज्योतिर्ध्यान तथा ज्योतिर्ध्यान से एक लक्ष गुना सूक्ष्म ध्यान का महत्व बताया गया है। यह सर्वश्रेष्ठ ध्यान है—

---

१. घेरण्डसंहिता, ६/१।
२. कुलार्णवतन्त्र, ६/३-४।
३. घेरण्डसंहिता, ६/२-८।
४. वही, ६/१६-१७।
५. वही, ६/२०-२१।

**स्थूलध्यानाच्छतगुणं तेजोध्यानं प्रचक्षते ।**
**तेजो ध्यानाल्लक्षगुणं सूक्ष्मध्यानं परात्परम् ॥**

**७. समाधि :—**

समाधि को परयोग कहते हैं, जो बहुत ही भाग्य से गुरुकृपा तथा गुरुभक्ति के द्वारा प्राप्त किया जाता है ।[1] समाधियोग के साधक के लिए विद्या प्रतीति, गुरु-प्रतीति, आत्मप्रतीति तथा मन की प्रबुद्धता आवश्यक है । शरीर से मन को अलग करके परमात्मा के साथ एकाकार करना ही समाधि है ।[2] यही मुक्तावस्था है । इस समय मैं ब्रह्म हूँ अन्य नहीं, मैं ब्रह्म ही हूँ शोक का भाजन नहीं हूँ, सच्चिदानन्द रूप हूँ, परमात्मारूप वाला नित्य-मुक्त हूँ, यह अनुभूति होती है—

**अहं ब्रह्म न चान्योऽस्मि ब्रह्मैवाहं न शोकभाक् ।**
**सच्चिदानन्दरूपोऽहं नित्यमुक्तः स्वभाववान् ॥**[3]

घेरण्डसंहिता में समाधि के छः भेद बताये गये हैं—[4]

१. ध्यानयोग, २. नादयोग, ३. रसानन्दयोग, ४. लयसिद्धियोग, ५. भक्ति-योग, ६. राजयोग । इनमें शाम्भवी, खेचरी, भ्रामरी तथा योनि मुद्राओं का साहाय्य अपरिहार्य है ।

(१) शाम्भवी मुद्रा के द्वारा आत्मप्रत्यक्ष की अनुभूति करके बिन्दु ब्रह्म में मन का ध्यान करना चाहिए । इसके बाद महाकाश में आत्मा का तथा आत्मा में महाकाश का लय करे तथा आत्मा को महाकाशमय देखकर सदानन्द होकर साधक को समाधिस्थ होना चाहिए । यह ध्यानयोग है ।[5]

(२) नादयोग—खेचरी मुद्रा के द्वारा नादयोग सम्पन्न होता है । इसमें जिह्वा को ऊर्ध्वगत तालुमूल में (इतनी लम्बी पीछे की ओर करें जिससे वह भ्रूमध्य तक अन्दर ही अन्दर चली जाय) करके नाद की साधना की जाती है ।[6] नाद का प्रादु-र्भाव हृत्पद्म से माना जाता है । वायु के द्वारा शब्द ब्रह्म का आभासन होता है । यह एक विशेष प्रकार का स्पन्द है जो यहाँ मध्यमा वाक् के नाम से जानी जाती है । योगीजन विभिन्न बन्धों और मुद्राओं के माध्यम से सूक्ष्म शब्द को सुनते हैं ।

---

१. घेरण्डसंहिता, ६/२१ ।
२. वही, ७/१ ।
३. वही, ७/४ ।
४. वही, ७/५-६ ।
५. वही, ७/७-८ ।
६. वही, ७/६ ।

प्राण और अपान मिलकर नाद से एकीभूत होते हैं और फिर बिन्दु में मिलने के लिए ऊर्ध्वगामी होते हैं। सर्वप्रथम योगी मुक्तासनस्थ होकर शाम्भवी मुद्रा के द्वारा दक्षिण कर्ण में ध्वनि का श्रवण करता है। इसके बाद सन्मुखी मुद्रा के द्वारा इन्द्रिय द्वारों को बन्द करके तथा प्राणायाम के बाद सुषुम्णा में नाद का श्रवण होता है। इस योग की चार अवस्थायें हैं—

(१) जब मूलाधार में ब्रह्मग्रन्थि का भेदन हो जाता है तब हृदयाकाश में आभूषणों की मधुर झनकार सुनाई पड़ती है।

(२) जब हृत्पद्म में विष्णुग्रन्थि का भेदन प्राण और नाद के संयोग के द्वारा किया जाता है तब कण्ठस्थान के अतिशून्य (आकाश) में भेरी सदृश ध्वनि सुनाई पड़ती है।

३. तृतीय अवस्था में सिद्धि स्थान आज्ञा चक्र के महाशून्य में मर्दलसदृश ध्वनि सुनाई पड़ती है।

४. इसके बाद प्राण रुद्रग्रन्थि (आज्ञा चक्र) का दबाव डालकर ईश्वर पद (ब्रह्मरन्ध्र) की ओर प्रयाण करता है। इससे निष्पत्ति अवस्था में ध्वनि तीव्र रहती है और शनैः शनैः सूक्ष्म होता चली जाती है। इस समय मन बाह्य प्रपञ्च से विनल हुआ रहता है। अब मन नाद से एकीभूत होकर समस्त वृत्तियों से रहित हो जाता है। योगी एक निपुण धनुर्धारी के समान वायु को सुषुम्णा में प्रवेश कराकर ब्रह्मरन्ध्र में ले जाकर अन्तःकरण के अस्तित्त्व को समाप्त कर देता है। चित् का अस्तित्त्व नाद में रहता है। चित् के नाद से एकीभूत होने पर देदीप्यमान चैतन्य की उपलब्धि की जाती है। अधिक से अधिक नाद-श्रवण से साधक आत्मशक्ति से सुयुक्त रहता है। लय अवस्था में नाद समाप्त हो जाता है।[1]

नाद के कई प्रकार हैं जिनका सङ्केत घेरण्डसंहिता में किया गया है—

**श्रृणुयाद्दक्षिणे कर्णे नादमन्तर्गतं शुभम्।**
**प्रथमं झिञ्जीनादं च वंशीनादं ततः परम्॥**
**मेघझर्झरभ्रमरीघण्टाकांस्यं ततः परम्।**
**तुरीभेरीमृदङ्गादिनिनादानकदुन्दुभिः॥**[2]

## (ग) कायवश्य

साधना की उत्कृष्ट भूमि में प्रवेश करने पर मूलाधार और स्वाधिष्ठान

---

१. दि सर्पेन्ट पावर, पृ० २२०-२२२।
२. घेरण्डसंहिता, ५/७८-७९।

चक्रों के भेदन के अभ्यास के बाद मणिपुर चक्र की साधना सम्पन्न की जाती है। इस चक्र की साधना के परिपक्व होने पर साधक में काया को वश में करने की सामर्थ्य आ जाती है। नाभिमूल में इस चक्र की अवस्थिति बतलायी गयी है। यह चक्र परमानन्द का सागर स्वरूप है, सैंकड़ों विद्युत् प्रकाश से युक्त मेघ के समान नीलवर्ण के पद्म से युक्त है। इस चक्र के बाद "भ" से लेकर "क" वर्ण तथा समस्त स्वरों से युक्त अन्य चक्र विद्यमान हैं। इस चक्र में अग्नि का त्रिकोण मण्डल अवस्थित है, जहाँ पर प्रभातकालीन सूर्य के समान शिखाकार तेजोमय रूपातीत गुणों से युक्त अग्नि बीज (रं) विद्यमान है।[1] यह अग्नि बीज मेष नामक वाहन के पृष्ठ पर आरूढ़ हैं, यह अरुणिमा आकृति वाला है। चार भुजाओं वाला है, तीन नेत्र और मनोहर शरीर वाला है। इसकी गोद में सिन्दूर के समान अरुणिम शरीर वाले, वृद्धरूपी, त्रिनेत्र वाले, सृष्टि और संहार करने वाले, भस्म से भूषित अङ्ग वाले, प्राणियों के अभीष्ट को प्रदान करने वाले व्यापक, रुद्रेश विराजमान है।[2] रुद्र के वाम पार्श्व की ओर देवी लाकिनी विराजमान है, जो चार भुजाओं वाली, तीन नेत्र वाली, सुख प्रदान करने वाली, श्यामाङ्गी, पीताम्बरा, विचित्र अलङ्कारों से विभूषित, सर्वसिद्धिप्रदा, सर्वपालिका तथा कुलकालिका स्वरूप है।[3] इस प्रकार की देवी का ध्यान करना चाहिये और यह याचना करनी चाहिये कि देवी रक्षा करें। इस प्रकार मणिपुर चक्र में स्थित बीजमन्त्र दलों के वर्ण देवता रुद्र तथा देवी लाकिनी का ध्यान, पूजन, जप, स्तव तथा योग आदि के द्वारा सम्पन्न करना चाहिये। उक्त साधना के अभ्यास से साधक सिद्ध हो जाता है। इस चक्र की साधना का फल कोटिशतवर्ष तक भी वर्णन नहीं किया जा सकता।[4] इस चक्र की साधना की पराकाष्ठा के बाद प्राण और मन नियन्त्रित हो जाता है। साधक सृष्टि और संहार की शक्ति से सम्पन्न हो जाता है तथा साक्षात् ब्रह्मा, विष्णु और शिव तुल्य हो जाता है।[5] इससे साधक अपनी काया को वश में करने वाला माना जाता है।

## (घ) आसव शुद्धि

अमरा पञ्चक साधन के अन्तर्गत जिन द्रव्यों (दूर्वा, विजया, बिल्वपत्रा,

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ५६/२-५। तुलनील—षट्चक्रनिरूपणम्, ३/१०।

२. वही, ५६/७-६। तुलनीय—वही, ३/२०।

३. वही, ५६/९-११। तुलनीय—वही, ३/२१।

४. वही, ५६/११-१३।

५. षट्चक्र निरूपणम्, ३/२१ की श्री शङ्कर कृत।

निर्गुण्डी, कृष्णा, तुलसी) के भक्षण का विधान है, उनके परिमाण का भी निर्देश किया गया है। यह आवश्यक है कि उस परिणाम का शोधन किया जाय। वैसे तो प्रत्येक द्रव्य के भक्षण के अलग-अलग मन्त्रों का निर्देश किया जा चुका है, तथापि यह भी सम्भव है कि सभी द्रव्यों का एक ही मन्त्र से शोधन कर दिया जाय और तब उन सबका भक्षण किया जाय। मन्त्र इस प्रकार है—

**ऊँ ऊँ श्रीं श्रीं अमृतामुखी मरणं हारय हारय योगसिद्धि देहि देहि स्वाहा।**[1]

उक्त मन्त्र के द्वारा द्रव्यों को अभिमन्त्रित करके उनका भक्षण करना चाहिये। आसव की शुद्धि के लिये अन्य मन्त्र भी विहित हैं।

**क्लीं क्लीं क्लीं कीं क्रीं क्रीं सर्वयोगं साधय साधय अमृतत्त्वं मयि समर्पय समर्पय शं विराटपीठवासिनी (स्वाहा)।**[2]

द्रव्यों के शोधन के भक्षण तथा उसके बाद "आसवशुद्धि स्तोत्र"[3] का पाठ करना चाहिये। इस स्तोत्र का पाठ त्रैलोक्यमंगलरूप, महाविद्या फलप्रद, कल्पद्रुम फलवाला, मोक्षदाता, ज्ञानकर्ता तथा सिद्धिदायक है। साधक को सम्मान राज-लक्ष्मी, धन, अति धैर्य, हस्ती, सुन्दर-वीर पुत्र, सुख, विजय, राजराजेश्वरत्व, दिव्यवाहन आदि प्राप्त होता है। इस स्तोत्र के पाठ करने से अत्यन्त दुःख का हनन, लोक में गुरुत्व, देवताओं की भक्ति, दिव्यभाव, महासुख, आयुवृद्धि, भय-रहितता, लोकवश्य, पूर्णकोष, गोधन, देवताओं का वाक्य श्रवण, दीर्घदृष्टि, धर्म-प्रियत्व, धर्मज्ञान, विवेक, श्रावणी की कथा, उत्तमयोग की अवस्था आदि की प्राप्ति साधक को होती है। यथासम्भव अधिक से अधिक एकान्त स्थान में निवास करना चाहिये। साधक को सभी कामनाओं से रहित तथा एकान्त में देवता का सेवक होना चाहिये। साधक को खेचरत्व, सर्वगति, भावसिद्धि, अष्टाङ्गविभूति, दृढ़ज्ञान कवित्वशक्ति, द्वैतशून्यैकभाव, महापद में भक्ति, विद्यापतित्व, शान्ति आदि की उपलब्धि होती है।[4] साधक "आसवशुद्धि स्तोत्र" तीन बार, दो बार या एक बार करें। इस स्तोत्र का १०८ बार पाठ करना "पुरश्चरण" कहलाता है। इसके पाठ से विशुद्ध चक्र से लेकर महापद्म (सहस्रार) तक भेदन हो जाता है। साधक चतुर्वर्ग की प्राप्ति करने वाला होता है। इस स्तोत्र का पाठ करने से पृथिवी पर किस कार्य की सिद्धि नहीं होती। योगसाधन के आदि, मध्य तथा

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ५२/१३२-१३५।

२. वही, ५२/१३७-१३८।

३. वही, ५२/१३९-१८५।

४. वही, ५२/१८६-१९८।

अन्त में स्तोत्र का पाठ करना चाहिये । इस स्तोत्र के लिखने का भी विधान शास्त्र में बताया गया है । इसके लिये निश्चित नक्षत्र तथा वार का निर्देश भी किया गया है । कृत्तिका, रोहिणी, आर्द्रा में मिथुन लग्न तथा भरणी में मेष लग्न के अवसर पर मंगलवार के दिन पाठ करना चाहिये । किसी भी संक्रान्ति में शनिवार के दिन तथा पुनर्वसु में मंगलवार के दिन सन्ध्या के समय स्तोत्र का पाठ करना चाहिये । ध्यातव्य है कि स्तोत्र का जितनी संख्या में पाठ किया जाय, उसके दशांश में हवन भी करना चाहिये ।[1]

**पञ्चाशव विधान :—**

दूर्वा, विल्वपत्र, विजयापत्र, कृष्णा तुलसी तथा निर्गुण्डी आदि पञ्च द्रव्यों का सेवन "पञ्चासव" विधान के अन्तर्गत है । नेती, धौती आदि पञ्च स्वरायोग की साधना का सिद्धि के लिये अमरापञ्चक की साधना (दूर्वा, विल्वपत्र, विजया, निर्गुण्डी तथा कृष्णा तुलसी) बहुत अधिक सहायता करती है । नेती आदि की साधना की पुष्टि उक्त पञ्च औषधि के सेवन करने से होती है । पञ्च अमरा के प्रकृत नाम भी हैं—१. दूर्वा-लता-अमरा ग्रन्थि, २. विल्वपत्रिका-अमरी, ३. विजया-अमरा, ४. निर्गुण्डी-वासवेश्वरी तथा कृष्ण तुलसी-अमरा । अमरापञ्चक साधन में पञ्च द्रव्यों के परिमाण के अनुपात का भी विधान शास्त्र में विहित है । इस सन्दर्भ में यह ध्यान रखना चाहिये कि दूर्वा, विल्वपत्र, निर्गुण्डी तथा कृष्णा तुलसी की मात्रा एक तोला हो तथा विजया की मात्रा ५ तोला होनी चाहिये ।[2]

**पञ्चासवशोधन :—**

दूर्वा, विजया, विल्वपत्रा, निर्गुण्डी तथा कृष्णातुलसी आदि पञ्च द्रव्यों का शोधन "पञ्चासवशोधन" कहा जाता है । षट्चक्र भेदन की सिद्धि भी पञ्चासवशोधन से हो सकती है । दूर्वा संज्ञा को प्राप्त करने वाली अमरा ब्रह्मज्ञान की साधिका तथा ब्रह्मानन्दप्रकाशिनी है । दूसरा द्रव्य निर्गुण्डी है जो सर्वसिद्धि प्रदायिनी होने के कारण "सिद्धाअमरा" कहलाती है । कृष्णातुलसी को "नीलाअमरा" कहते हैं । विजया पत्र तथा विल्वपत्रिका को भी "अमरा" कहते हैं ।[3] प्रत्येक द्रव्य के शोधन के मन्त्रों का निर्देश किया जा चुका है । सम्प्रति शोधित द्रव्यों के भक्षण हेतु जिस मन्त्र का उच्चारण विहित है, वह इस प्रकार है—

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ५२/१६६-२०६ ।
२. वही, ५१/२८-३५ ।
३. वही, ५५/२-७ ।

**ॐ ॐ ॐ कपिले ! ज्ञानसाधिनि ! समयोगं साधय साधय ! शाखाप्रशाखा-सम्पूर्णे ! महौषधिनिवासिनि ! मामेकममरं कुरु कुरु स्वाहा ।**[1]

**मयि समर्पय समर्पय स्वाहा ।**[2]

**अमरा शोधन :—**

निर्गुण्डी के सेवन के लिये यह विधान किया गया है कि उसके पत्र या जड़ का भक्षण किया जाना चाहिये । यदि पत्र न हो तो उसकी जड़ और यदि जड़ न हो तो पत्र का सेवन करना चाहिये । किसी भी शुभ दिन निर्गुण्डी को ले आना चाहिये । वैसे कौलिकों के लिये कोई नियम नहीं है । कुलाचार में यह निर्दिष्ट है कि योग से ही भोग की प्राप्ति होती है । भोग ही परम ज्ञान है । निर्गुण्डि-शोधन का एक मन्त्र इस प्रकार है—[3]

**ॐ निर्गुण्डि महामाये ! मसासत्त्वनिवासिनि ! आयुरारोग्यजननि ! ब्रह्म-शब्दनिवासिनि ! मदीयं सकलं कार्यं गुह्यं कुरु कुरु नं नं धौं धौं ह्लीं ह्लीं ह्लीं क्री क्री क्रीं वज्रकायं देहि देहि वह्निसुन्दरि ! (स्वाहा) ।**

उक्त मन्त्र से निर्गुण्डी संशोधन तथा भक्षण करने वाला साधक अति शीघ्र अमर हो जाता है । तुलसी-शोधन का मन्त्र इस प्रकार है—[4]

**ॐ वैष्णवि ! देवि ! सत्त्वज्ञाननिवासिनि ! क्लीं क्लीं क्लीं मां रक्ष रक्ष स्वाहा ।**

**विजया शोधन :—**

सभी वर्णों को चाहिये कि वे विजया का सेवन मन्त्र से संशोधित करके करें । विजय शोधन के लिये तीन प्रकार के मन्त्रों का निर्देश शास्त्र में किया गया है—[5]

**१. ॐ क्रीं श्रीं क्लीं ह्लीं ह्लीं विजये ! ज्ञानसुन्दरि ! भोगयोगमोक्षप्रदे ! कायशोधनि ! पावनि ! मम कायसिद्धि देहि देहि स्वाहा ।**

**२. ॐ अमृतेऽमृतभवे ! अमृतवर्षिणि ! अमृतं आकर्षय आकर्षय सिद्धि देहि अनलप्रिये (स्वाहा) ।**

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ५५/८-९ ।
२. वही, ५१/४१-४२ ।
३. वही, ५५/२६-२९ ।
४. वही, ५५/३२-३३ ।
५. वही, ५१/४९-५३ ।

**३. ॐ ह्लीममृते ! अमृतोद्भवे ! अमृतवर्षिणि ! अमृतमाकर्षयाकर्षय सिद्धि देहि कालिकां मे वशमानय स्वाहा ।**[1]

विजय का जो परिमाण विहित है, उससे अधिक सेवन नहीं करना चाहिये। भोजन के समान विजया का सेवन करके पय-पान करना चाहिये। विजया की मात्रा पाँच तोला होनी चाहिये। दुग्ध पान का भी विधान है। अर्द्ध तोला मिर्च को मन्त्र से संशोधित करके उसका भक्षण करके तब पय के शोधन तथा पान का विधान है। मरीच (मिर्च) शोधन का मन्त्र इस प्रकार है—[2]

**ॐ क्लीं लं लं लं घोरघोरतरे ! मरीचकुलसुन्दरि ! लीना त्वं भव देहे मे न वीरं शोधय शोधय स्वाहा ।**

मरीच-शोधन तथा भक्षण के बाद दुग्ध-शोधन करके उसका पान करना चाहिये। मिर्च-भक्षण के बाद दुग्ध-सेवन का फल महान् बताया गया है। मिर्च की चर्वणा करके दुग्ध पान अत्यधिक बलवर्द्धक माना जाता है। दुग्ध-शोधन का मन्त्र इस प्रकार है—[3]

**ॐ क्लीं क्रीं हुं कृष्णगोरसवासिनी योगविग्रहं मम कामप्रसाधिनी योगसिद्धि-नागीश्वरी क्षेत्रवासिनी शरीरं वशं चालय चालय विघ्नान् वारय वारय स्वाहा ।**

## (ङ) पञ्चस्वरादियोग

कुण्डलिनी-जागरण की साधना के पूर्व शरीर के शोधन के लिये धौति, बस्ति, नेति, लौलिकी, त्राटक तथा कपालभाति आदि षट्कर्मों का अभ्यास अपरिहार्य माना गया है। योगशास्त्र के ग्रन्थों में षट्कर्मों का विस्तृत विवेचन किया गया है।[4] "पञ्चस्वरायोग" के अन्तर्गत त्राटक को छोड़कर शेष पाँच कर्मों को स्वीकार किया गया है। नेति, दन्ति, धौति, नेउली (नौलि या लौलिकी) तथा नाड़ी-क्षालन आदि पाँच कर्म विवेच्य ग्रन्थ में वर्णित हैं।[5] योग साधना में काया के अन्दर नाना प्रकार के मल, विघ्न का कार्य करते हैं। इसलिये शोधन के द्वारा शरीर का अन्तर्जगत् शुद्ध किया जाता है। शास्त्र में योग के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति की चर्चा की जाती है, किन्तु यौगिक क्रियाओं का प्रदर्शन निषिद्ध कहा गया है।[6] कुण्डलिनी-साधना के अन्तर्गत सर्वप्रथम पञ्चस्वरायोग का अभ्यास

---

१. महानिर्वाणतन्त्र, ५/८३-८४।
२. वही, ५१/५९-६०।
३. वही, ५१/६२-६३।
४. घेरण्डसंहिता, १/१२-६१।
५. रुद्रयामल उ० त०, ३४×१४-१६, ५४/१३-१५।
६. वही, ३४/७।

करके महाशक्ति कुण्डलिनी देवी के एक हजार आठ नाम वाले स्तव (अष्टोत्तर सहस्रनाम) का पाठ करना चाहिये ।[1] छः माह तक इस प्रकार का अभ्यास करने वाला साधक महायोगी होता है । "पञ्चस्वरायोग" की साधना के बाद अष्टाङ्ग-योग की साधना का क्रम आता है ।[2] यथासम्भव और यथा प्राप्त पञ्चस्वरायोग के भेद-प्रभेद की चर्चा हम यहाँ करेंगे ।

नेतियोग को महाकफ विनाशक,, दन्तियोग को हृदय-ग्रन्थि-भेदक, धौति-योग को सर्वमल विनाशक, नेउलीयोग को सर्वउदरचालक तथा क्षालनयोग को समस्त नाड़ियों का शोधक कहा गया है । यमी को यम-नियम के साथ पञ्चस्वरा-योग की पाँच क्रियाओं का अभ्यास करना चाहिये । देवताओं को अमरत्व प्रदान करने वाली यही साधना है । इन क्रियाओं के अभ्यास-काल में पञ्च "अमरा" के सेवन का विधान है, जिसके बिना कोटिशतकल्प तक सिद्धि नहीं प्राप्त हो सकती । दूर्वा, विजया, विल्वपत्र, निर्गुण्डी (मेउडी) तथा कृष्णातुलसी को "अमरा" कहा गया है । प्रत्येक द्रव्य के सेवन में मन्त्र-पाठ का विधान है । विजया-सेवन के समय ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र की कन्याओं की पूजा का भी विधान है ।[3]

**१. दूर्वाग्रहण का मन्त्र :—**

**ॐ त्वं दूर्वेऽमरपूज्ये ! त्वं अमृतोद्भवसंभवे !**
**अमरं मां सदा भद्रे ! कुरुष्व नृहरिप्रिये !**
**ॐ दूर्वायै नमः स्वाहा ।**

**२. विजयासेवन मन्त्र :—** (चतुर्कन्यकापूजन)

ब्राह्मण कन्या—

**ॐ संविदे ब्रह्मसम्भूते ब्रह्मपुत्रि ! सदाऽनघे !**
**भैरवाणाञ्च तृप्त्यर्थे पवित्राभव सर्वदा ।**
**ॐ ब्राह्मण्यै नमः स्वाहा ।**

क्षत्रिय कन्या—

**ॐ सिद्धि मूलकरे देवि ! हीनबोधप्रबोधिनि !**
**राजपुत्रीव शङ्करि ! शत्रुकण्ठत्रिशूलिनि !**
**ऐं क्षत्रियायै नमः स्वाहा ।**

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ३४/८,३७/६-१९० ।
२. वही, ३४/१४ (पूर्वार्द्ध) ।
३. वही, ३४/१४-२५ ।

वैश्य कन्या—

**ॐ अज्ञानेन्धनदीप्ताग्ने ! ज्ञानाग्निज्वलरूपिणि !**
**आनन्दज्ञानकारणे ! सम्यक्ज्ञानं प्रयच्छ मे ।**
**ह्रीं वैश्यायै नमः स्वाहा ।**

शूद्र कन्या—

**ॐ नमस्यासि नमस्यासि योगमार्गप्रदर्शिनि !**
**त्रैलोक्यविजये ! मातः ! समाधिफलदा भव ।**
**श्रीं शूद्रायै नमः स्वाहा ।**

**३. बिल्वपत्र सेवन-मन्त्र :—**

**ॐ कार्यसिद्धिकरि ! देवि ! बिल्वपत्रनिवासिनि !**
**अमरत्वं सदा देहि शिवतुल्यं कुरुष्व माम् ।**
**ॐ शिवदायै नमः स्वाहा ।**

**४. निर्गुण्डि-सेवन मन्त्र :—**

**ॐ निर्गुण्डि परमानन्दे ! योगानाम् अधिदेवते !**
**मां मां रक्ष तु अमरे ! भावसिद्धिप्रदे ! नमः !**
**ॐ शोकापहायै नमः स्वाहा ।**

**५. कृष्णा तुलसी-सेवन मन्त्र :—**

**ॐ विष्णोः प्रिये महामाये ! कालजालविघारिणी !**
**तुलसि ! मां सदा मामेकममरं कुरु ।**
**ॐ ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं अमरायै नमः स्वाहा ।**

इसके बाद सभी द्रव्यों का एक साथ निम्नलिखित मन्त्र द्वारा शोधन करना चाहिये—

**ॐ अमृतोद्भवेऽमृतवर्षिणि ! अमृतमाकर्षय आकर्षय । सिद्धिं देहि स्वाहा ।**[1]

तत्पश्चात् धेनुमुद्रा, योनिमुद्रा, मत्स्यमुद्रा, तत्त्वमुद्रा का प्रदर्शन करके तर्पण करना चाहिये । यह तर्पण गुरु के नाम के द्वारा सात बार बिना किसी मन्त्र के शिव के प्रति किया जाना चाहिये । इसके बाद इष्ट देवी के नाम के द्वारा सात बार तर्पण करना चाहिये । देवी के नाम के द्वारा तर्पण करते समय इष्ट मन्त्र के साथ "ॐ परदेवता तर्पयामि नमो नमः" इस मन्त्र का उच्चारण करना चाहिये । अन्त में उत्तम साधक को निम्नलिखित मन्त्र का जाप करना चाहिये ।[2]

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ३४/२६-३६ ।
२. वही, ३४/३७-४१ ।

**ॐ ऐं वद वद वाग्वादिनि मम जिह्वाग्रे स्थिरी भव सर्वस्वरवशङ्करि ! शत्रुकण्ठत्रिशूलिनि ! स्वाहा !**

## (च) अमरापञ्चक साधन

नेति, धौति, नौलि, दन्ति तथा क्षालन आदि पञ्चक्रियाओं की साधन पद्धति को "अमरापञ्चक सावन" कहते हैं। शरीर के शोधन का यह उत्तम योग साधन है। इन पञ्चकर्मों के अभ्यासकाल की पृष्ठ भूमि में कुछ नियमों का आचरण आवश्यक है। ब्राह्म मुहूर्त में उठकर अपने सहस्रार में गुरु के चरणकमल का ध्यान करना चाहिये। इसके बाद गुरुरूपा सरस्वती का चिन्तन करना चाहिये। तत्पश्चात् परानन्द रसिक योगी को अपने इष्ट देवता को सिर से प्रणाम करके नित्य शौच-कार्य सम्पन्न करना चाहिये। शौच-कार्य के लिये एक घट परिमाण का जल तथा एक प्रस्थ लगभग (एक पाव) मृत्तिका को साथ ले जाने का विधान है। सत्रह बार कुन्थन (उदर का मन्थन) तथा बार-बार वर्च (मल) का त्याग करना चाहिये। शौच के बाद बाँये हाथ की तर्जनी से गुदारन्ध्र में तेल का बार-बार समायोजन करके क्षालन (स्वच्छ) क्रिया करनी चाहिये। पूर्ण रूपेण मलक्षल के लिये गुदा-द्वार को मिट्टी और जल से प्रक्षालित करके उदर का शोधन करना चाहिये। मल त्याग के बाद जब सुख की अनुभूति होने लगे, तब उठकर मृत्तिका से हस्त आदि को स्वच्छ करना चाहिये। अन्त में दोनों पाद प्रक्षालित करके "अमरापञ्चक साधन" को सम्पन्न करने के लिये तत्पर होना चाहिये।[1]

### १. नेतियोग

सूक्ष्म वस्त्र से निकाले गये तन्तु-समूह को बटकर अथवा सूक्ष्म वस्त्र को ही बटकर दृढ़ कर लेना चाहिये। उसे नासिका के स्वरगामी छिद्र में डाल कर शनैः शनैः जिह्वामूल में ले जाना चाहिये और वहाँ से मुख से बाहर की ओर धीरे-धीरे घर्षण करना चाहिये। यह क्रिया बारह बार की जानी चाहिये। नेतियोग को निम्नलिखित मन्त्र के द्वारा सम्पन्न करना चाहिये—

**ॐ ह्रीं ह्री ह्रीं क्लीं क्लीं क्लीं श्रीं श्रीं श्रीं योगिन्यै नमः।**[2]

इसके बाद शिर-शुद्धि के बाद कर-शोधन, वक्ष-शोधन तथा नाभि-शोधन करना चाहिये।[3] नेति योग के द्वारा नासारन्ध्र निर्मल होता है तथा प्राणायाम के

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ५४/२१-२८।
२. वही, ५४/२९-३४।
३. वही, ५४/२९-३४।

समय वायुगमन में महासुख की प्राप्ति होती है।[1] नेति-क्रिया के लिये ग्रथित सूक्ष्म सूत्र का प्रयोग किया जाता है, उसकी नाप एक वितस्ति (बीता) होनी चाहिये।[2] कहीं-कहीं यह नाप एक हाथ तक बतायी गई है।[3] नेतियोग के अभ्यास से खेचरी-सिद्धि (आकाश गमन की सिद्धि), कफ-दोष का विनाश तथा दिव्य दृष्टि की प्राप्ति होती है। इससे कपाल का शोधन होता है तथा स्कन्ध सन्धि भाग के ऊपर सभी रोग शीघ्र दूर हो जाते हैं।[3]

## २. दन्ति योग

दन्त धावन के समय यह योग सम्पन्न किया जाता है। किसी तरु (छितुइन आदि) से अर्द्ध-हस्त मान पर्यन्त न बहुत स्थूल और न बहुत सूक्ष्म कोमल, नवीन, अपरिपक्व, मृणाल सदृश दन्त धावन काष्ठ का ग्रहण करना चाहिये। उस दन्त काष्ठ का कनिष्ठाङ्गुलि नाप के भाग को दन्तावलि से सुन्दर चर्वित कर लेना चाहिये। इसके बाद उस चर्वित भाग को जल से धोकर स्वच्छ कर लेना चाहिये। तत्पश्चात् शनैः शनैः उसे निगलना चाहिये। धीरे-धीरे प्रतिदिन तब तक उस दन्त धावन काष्ठ को अन्दर ले जाते रहना चाहिये जब तक समूचा नाभिमूल तक न पहुँच जाय अथवा हृदयस्थ जल चक्र का आलोडन न हो जाय। इस अभ्यास से हृयदस्थित कफ-भाण्ड का विखण्डन हो जाता है और वायु के गमनागमन में सौविध्य होता है। इस योग के द्वारा खेचरत्व की सिद्धि होती है।[5]

**पथ्यापथ्य :—**

दन्ति योग के साधक को षड्रस (मधुर, अम्ल, कटु, कषाय, तिक्त और लवण) प्रधान भोजन का परित्याग कर देना चाहिये। इसके अतिरिक्त मिष्ठान्न, शाक-दधि मिश्रित अन्न और रात्रि में दो बार भोजन का वर्जन कर देना चाहिये। वन मूंगी एक भाग और दो भाग चावल को अच्छी तरह पकाकर घी और दूध के साथ भक्षण करना चाहिये अथवा कुलरूपा कुण्डलिनी का दुग्ध से तर्पण करना चाहिये। कुण्डलिनी तर्पण को जानने वाला अनायास ही योगी तथा ज्ञानीन्द्र हो जाता है।[6]

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ३४/४५।
२. घेरण्डसंहिता, १/५२ तथा हठयोग प्रदीपिका, २/२९।
३. बहिरङ्गयोग, पृ० ३३५।
४. घेरण्डसंहिता, १/५२ तथा हठयोग प्रदीपिका, २/३०।
५. रुद्रयामल उ० त०, ३४/४७-५४।
६. वही, ३४/५४-५८।

एक अन्य स्थान पर दन्त काष्ठ का मान गजपर्यन्त बताया गया है।[१] कण्ठ-रन्ध्र से दन्त काष्ठ को निविष्ट करके धीरे-धीरे नाभिस्थान तक ले जाना चाहिये। यह अभ्यास प्रतिदिन प्रातः करना चाहिये।[२]

### ३. नेउली (नौति या लौलिकी) योग

इस योग में उदरस्थ स्नायु जाल को एक साथ संगठित कर उसे घूर्णायमान किया जाता है। यह क्रिया वाम भाग से दक्षिण भाग की ओर और दक्षिण भाग से वाम भाग की ओर की जाती है।[३] उदर को घुमाने की क्रिया अमन्द आवर्त के वेग से होनी चाहिये।[४] यह योग निम्नलिखित मन्त्र के द्वारा सम्पन्न करना चाहिये—

**सं सं सं क्रीं क्रीं क्रीं देवि ऊँ ऊँ गात्रस्थायै नमः स्वाहा।**[५]

यह योग सभी रोगों को नष्ट करने वाला देहस्थ अग्नि को बढ़ाने वाला अर्थात् अन्न को पचाने वाला तथा वायु दोष को नष्ट करने वाला है।[६] साधक इस योग से चिरजीवी होता है। इस योग की साधना करके खेचरत्व की प्राप्ति करता है। पकाया हुआ वनमूँगी से मिश्रित अन्न को पकाकर एक बार सेवन करना चाहिये। इस क्रिया में कुम्भकार के चक्र के समान उदर का मध्य भाग घुमाना चाहिये। कटि तथा नासिका भाग को स्थिर रखना चाहिये। इस योग का अभ्यासी कुण्डलिनी जागरण में सफल होता है।[७]

इस योग हेतु शरीर की विशेष अवस्था ध्यातव्य है। एक हाथ की चौड़ाई में दोनों पैरों को भूमि पर रखकर (खड़े होकर) थोड़ा झुककर, दोनों हथेलियों को दोनों घुटनों पर रखकर रेचक करते हुये उड्डीयान बन्ध करे तथा अपान वायु को नाभि के सामने खींच-खींच कर ले आकर अंतड़ियों को खड़ी करके बायें-दायें घुमाने का प्रयत्न करे। इस समय रेचक करके बाह्य कुम्भक की अवस्था अवश्य रखनी चाहिये। इस अवस्था के बिना नौलि क्रिया सम्भव नहीं हो सकती है।[८]

---

१. रुद्रयामल उ०त०, ५४/५७।
२. वही, ५४/५०।
३. वही, ५४/४३।
४. हठयोग प्रदीपिका, २/३३ तथा घेरण्डसंहिता, १/५३।
५. रुद्रयामल उ०त०, ५४/४५-४६।
६. हठयोग प्रदीपिका २/३४ तथा घेरण्डसंहिता, १/५३।
७. रुद्रयामल उ०त०, ३५/२२-२८।
८. बहिरङ्गयोग, पृ० ३३८।

### ४. धौति

बत्तीस कुम्भ (मूठा) मान वाले सूक्ष्म से सूक्ष्म वस्त्र की एक पट्टी बना लेनी चाहिये। यह पट्टिका पार्श्व की ओर (चौड़ाई में) आठ अङ्गुल की होनी चाहिये।[1] उत्कट आसन से बैठकर समक्ष उष्ण जल अथवा दुग्ध शर्करा मिश्रित जल में भीगी हुई धौति के एक सिरे को मुख-द्वार से कण्ठ में प्रविष्ट करे तथा दक्षिण हस्त की मध्यमा, कनिष्ठिका अङ्गुलि तथा अंगुष्ठ के सहारे अन्दर प्रेषित करना चाहिये। दुग्धमिश्रित जल को एक-दो घूँट पीकर धौति को ग्रासवत् निगलने का प्रयास करना चाहिये। धीरे-धीरे बहुत ही सावधानी के साथ पूरी धौति को अन्दर ले जाकर नौलि क्रिया करके धौति को पुनः बाहर निकालना चाहिये। यदि धौति कभी कण्ठ में अवरुद्ध हो जाय तो घी आदि को पीकर अन्दर या बाहर किया जा सकता है। जब तक अभ्यास दृढ़ न हो जाय, तब तक यह क्रिया नित्य करनी चाहिये।[2] अभ्यास के प्रारम्भ में वस्त्र की नाप लम्बाई में आठ अङ्गुल और चौड़ाई में चार अङ्गुल होनी चाहिये। धीरे-धीरे धौति की लम्बाई पाँच हाथ हो सकती है।[3] कहीं-कहीं धौति की लम्बाई ३२ अङ्गुल तथा चौड़ाई आठ अङ्गुल बतायी गई है।[4] वृद्ध, युवक, बाल, जड़ सभी इस योग के अभ्यास से दीर्घजीवी, अमर और लोकप्रिय होते हैं। साधक मन्त्र सिद्धि, अष्टसिद्धि, काल-दोष-विनाशक, हृदय-ग्रन्थि-भेदक, महाबली, ज्ञानी, सुन्दर तथा व्यक्त काम और देव विक्रम होता है। इस योग में प्राणायाम और प्रत्याहार का विशेष महत्त्व है।[5] इस योग को सम्पन्न करने में निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण निर्दिष्ट है—

**ॐ ह्लीं ह्लीं ह्लीं क्लीं क्लीं क्लीं श्रीं श्रीं श्रीं महाधौतिनिवासिनि ! मे नाड़ीमलं क्षालय क्षालय।**[6]

योगशास्त्र में धौति के चार प्रकार बताये गये हैं—अन्तर्धौति, दन्तधौति, हृदयधौति और मूल शोधन।

**१. अन्तर्धौति :—**

अन्तर्धौति भी वातसार, वारिसार, वह्निसार और बहिष्कृत भेद से चार प्रकार की है—

---

१. रुद्रयामल उ०त०, ३५/६-१०।

२. बहिरङ्ग योग, पृ० ३३३।

३. रुद्रयामल उ०त०, ५४/३५-३७।

४. वही, ३५/१०।

५. वही, ३५/१४-२०।

६. वही, ५४/३५-३७।

(१) होठों को काक चञ्चु के समान करके धीरे-धीरे वायु का पान करे और वायु को उदर में परिचालित करे। इसके बाद गुदामार्ग से इस वायु का धीरे-धीरे रेचन करे, यह क्रिया वातसार धौति कहलाती है।[1]

(२) मुख द्वारा कण्ठपर्यन्त जल भरकर शनैःशनैः उदर में उसे चालित करे, इसके बाद उदर से अधोमार्ग द्वारा उस जल का रेचन करे। यह वारिसार धौति है।[2]

(३) मेरुदण्ड में नाभि ग्रन्थि को एक शत बार संयुक्त किया जाय अर्थात् नाभि को पीछे की ओर घुसाकर (सिकोड़कर) पीठ की हड्डी में लगा दिया जाय। इसको अग्निसारधौति कहते हैं।[4]

(४) काकिमुद्रा द्वारा वायु को उदर में भरकर उस वायु को अर्ध प्रहर तक उदर में रखने के बाद अधोमार्ग द्वारा निकाल देना बहिष्कृत धौति कहलाती है।[5]

**२. दन्तधौति :—**

दन्तधौति भी दन्तमूल, जिह्वामूल, कर्णरन्ध्रद्वय और कपालरन्ध्र भेद से पाँच प्रकार की है—

(१) खादिर (खैर) के रस द्वारा अथवा विशुद्ध मृत्तिका द्वारा जब तक मल दूर न हो जाय तब तक दन्त मूल का मार्जन करना "दन्तमूलधौति" कहलाती है।[6]

(२) तर्जनी, मध्यमा और अनामिका तीनों अँगुलियों को एकत्र करके गले के भीतर प्रवेश कर जिह्वा मूल का मार्जन करें। शनैः शनैः इस प्रकार के मार्जन करने से कफ दोष नष्ट हो जाता है। इसके बाद पुनः पुनः नवनीत द्वारा जिह्वा मार्जन और दोहन करें। लौह यन्त्र के द्वारा जिह्वा के अग्रभाग का शनैः शनैः कर्षण करे। सूर्योदय और अस्त के समय इस विधि का अभ्यास करने से जिह्वा दीर्घ हो जाती है। यह जिह्वामूल धौति है।[7]

(३-४) तर्जनी और अनामिका अङ्गुलियों के द्वारा दोनों कर्णरन्ध्र का

---

१. रुद्रयामल उ०त०, ५४/३५-४०।

२. घेरण्डसंहिता, १/१४-१५।

३. वही, १/१७।

४. रुद्रयामल उ०त०, १/१६।

५. घेरण्डसंहिता, १/२१-२२।

६. वही, १/२७।

७. वही, १/३०-३१।

मार्जन करना चाहिये। इससे शुद्ध नाद प्रकट होता है।[1]

(५) प्रतिदिन सोकर उठने के बाद, भोजन के अंत में तथा सूर्यास्त के समय कपाल रन्ध्र का मार्जन दाहिने हाथ के अँगूठे के करना चाहिये।[2] यह कपाल रन्ध्र धौति है।

**३. हृद्धौति :—**

हृद्धौति दण्डधौति, वमनधौति और वासधौति भेद से तीन प्रकार की है—

(१) केला के मध्य भाग का दण्ड, हरिद्रा का दण्ड तथा चिकने वेंत का दण्ड बनाकर हृदय के मध्य बार-बार प्रवेश कराके तथा पुनः धीरे-धीरे बाहर निकालने को "दण्डधौति" कहते हैं इससे ऊर्ध्व मार्ग द्वारा कफ, पित्त और क्लेद आदि निकाले जाते हैं तथा इससे हृदय रोग की शान्ति होती है।[3]

(२) भोजन के अन्त में कण्ठ पर्यन्त जल का पान करके कुछ काल तक ऊर्ध्व नयन रहकर वमन द्वारा उस जल को निकाल देना वमनधौति है।[4]

(३) चार अँगुल चौड़े सूक्ष्म वस्त्र को धीरे-धीरे ग्रसे, तत्पश्चात् वस्त्र को शनैः शनैः बाहर निकाले यही वासधौति है। इससे गुल्म रोग, ज्वर रोग, प्लीहा, कुष्ठ, कफ ता पित्त के रोग नष्ट हो जाते हैं।[5]

**४. मूल शोधन :—**

हरिद्रामूल दण्ड से अथवा मध्यमा द्वारा जल से पुनःपुनः गुह्य स्थान का प्रक्षालन करना चाहिये। यह मूल शोधन है। इससे ओष्ठ की कठिनता, अजार्णता नष्ट हो जाती है। देह में कान्ति और पुष्टि की वृद्धि होती है तथा जठराग्नि भी वृद्धि को प्राप्त होती है।[6]

## ५. क्षालन

प्रत्येक यौगिक क्रिया करने के पूर्व मन्त्र के पाठ का विधान है। शरीर के अन्दर स्थित नाड़ियों के मल को विनष्ट करने के कारण इसे नाड़ी-क्षालनयोग कहते हैं। इस क्रिया में वायु-पान के द्वारा नाड़ी-क्षालन किया जाता है। इड़ा

---

१. घेरण्डसंहिता, १/३३।
२. वही, १/३४-३५।
३. वही, १/३७-३८।
४. वही, १/३९-४०।
५. वही, १/४१-४२।
६. वही, १/४४-४५।

और पिंगला नाड़ियों के मार्ग का शोधन इस योग के द्वारा सम्पन्न होता है। पूरक और रेचक के साथ तीन दण्ड तक वायु को धारण करने का अभ्यास करना चाहिये। इस अभ्यास के पुष्ट होने पर नाड़ी-क्षालन स्वयमेव हो जाता है।[१] कहीं-कहीं कुम्भक का निषेध किया गया है और यह निर्दिष्ट किया गया है कि बिना कुम्भक किये एक नासारन्ध्र से वायु को खींच कर दूसरे से रेचक करना चाहिये। यह क्रिया शीघ्रता से करनी चाहिये। इसे कपालभाति भी कहते हैं।[२] घेरण्ड-संहिता में प्रक्षालन क्रिया के अन्तर्गत नाभि तक जल में खड़े होकर शक्ति नाड़ी (आँत) को बाहर निकाल कर पूर्णरूपेण मल के द्वारा धुल जाने तक हाथ द्वारा उसे प्रक्षालित करने का विधान है। इसके बाद नाड़ी को पुनः उदर में रखे जाने का निर्देश किया गया है।[३] इस योग में मुण्डासन का बहुत ही महत्त्व है। इसके अतिरिक्त ऊर्ध्व पद्मासन करके नीचे हाथ से जप करने का विधान है। इस योग से साधक जितेन्द्रिय, धीर मानसगामी, बुद्धिमान्, सूर्य तुल्य प्रतापी, शोक दोषाप-हारक, सर्वयोग स्थिर तथा योगीराड् होता है। नौलियोग से तुरन्त नाड़ी-क्षालन की शुद्धि होती है। इसके अतिरिक्त प्राणायाम भी क्षालन क्रिया में मुख्य आधार है। इस योग से देह शुद्धि तथा मल आदि का विनाश होता है।[४] उक्त शक्ति नाड़ी, आँत है, जिसे योगीजन प्रायः उदर से निकाल कर स्वच्छ कर लिया करते हैं, किन्तु यह प्रक्षालन यहाँ पर वर्णित नाड़ी-प्रक्षालन क्रिया से भिन्न है। इस यौगिक क्रिया में प्रयुक्त होने वाला मन्त्र इस प्रकार है—

**ॐ ॐ२ ह्रीं ह्रीं ठं ठं ठं क्लीं क्लीं क्लीं मं मं मं श्रीं क्लीं श्रीं शीतले मलं क्षालय क्षालय स्वाहा।**[५]

जब तक सूक्ष्म मल विद्यमान है तब तक मधु-पान करने का विधान बताया गया है। इस यौगिक क्रिया के द्वारा हृदय-ग्रन्थि का छेदन होता है। शरीर की वृद्धि होती है। श्लेष्मा आदि दोष नष्ट होते हैं। शरीर में स्थिरता आती है। साधक का चैतन्य निर्मल हो जाता है। वह अज्ञान से रहित होकर चिदानन्दमय हो जाता है। वह परानन्द रसिक, जीवन मुक्त, स्थिर चेता तथा महायोगी हो जाता है। शास्त्र में उसे महाज्ञानी कहा गया है।[६] यह क्रिया कपालभाति के

---

१. रुद्रयामल उ०त०, ५४, ५७।
२. बहिरङ्गयोग, पृ० ३३६।
३. घेरण्डसंहिता, १/२३-२४।
४. रुद्रायमल उ०त०, ३५/३१-४५।
५. वही, ५४/५३-५४।
६. वही, ५४/६०-६३।

समान है, जो तीन प्रकार की कही गयी है—वातक्रम कपाल भाति, व्युत्क्रम कपाल भाति और शीतक्रम कपाल भाति।[1]

(१) इड़ा (वाम नासा) द्वारा वायु का पूरक करके पिङ्गला (दक्षिण नासा) द्वारा उसका रेचन किया जाय और पुनः दक्षिण नासा द्वारा वायु का पूरक करके वाम नासा द्वारा उसका रेचन करने से वातक्रम कपाल भाति क्रिया होती है। पूरक और रेचक करते समय वेग का प्रयोग नहीं करना चाहिये।[2]

(२) नासा द्वय द्वारा वारि ग्रहण करके मुख द्वारा निर्गत किया जाय और पुनः मुख द्वारा वारि ग्रहण करके नासिका द्वारा बहिर्गत करने से तथा पुनः पुनः ऐसा करते रहने से "व्युत्क्रम कपाल भाति" क्रिया सम्पन्न होती है।[3]

(३) मुख द्वारा शीतकारपूर्वक वायु ग्रहण करके नासिका द्वारा निकाल देने से "शीतक्रम कपाल भाति" क्रिया सम्पन्न होती है।[4]

## वस्तियोग

शोधन प्रकरण के अन्तर्गत शरीर के अन्दर के मल विकार को दूर करने के लिये और भी यौगिक क्रियायें शास्त्रों में निर्दिष्ट हैं, जिनमें वस्तियोग प्रमुख है, जो जलवस्ति, शुष्कवस्ति भेद से दो प्रकार की होती है---[5]

(१) **जलवस्ति :—**

नाभिपर्यन्त जल में अवस्थित होकर उत्कटासन द्वारा गुह्यदेश का आकुञ्चन और प्रसारण करना "जलवस्ति" है।

(२) **शुष्कवस्ति :—**

पश्चिमोत्तान आसन द्वारा शनैः शनैः वस्ति को नीचे की ओर चालन करके अश्विनी मुद्रा द्वारा गुह्य स्थान का आकुञ्चन और प्रसारण करे।[6]

—: ० :—

१. घेरण्डसंहिता, १/५६।
२. वही, १/५७।
३. वही, १/५६।
४. वही, ५/६०।
५. वही, १/४६।
६. वही, १/४७-४६।

रेचक के साथ इस क्रिया का परित्याग करे। नाभि में शक्ति को केन्द्रित करने में कुम्भक को जितनी देर तक रोक सकें उतना ही अच्छा है। अब कुछ देर तक आंखे बन्द करके चुपचाप बैठे रहें।

साधना के पांचवें चरण में सिद्धासन बदल कर बज्रासन लगावें। घुटने मुड़े हुये, नितम्ब पैर के तलुवों पर, परस्पर मिली हुई अंगुलियों वाली हथेलियाँ ऊपर की ओर नाभि के नीचे गोद में, आँखें बन्द, शान्त। बन्द आँखों से नासिकाग्र पर ध्यान। नासिकाग्र ध्यान की सावधानी बराबर बनी रहे। बीच में आँखें किंचित् उन्मीलित करें किन्तु ध्यान नासिकाग्र पर ही रहे। पुनः आँखें बन्द, ध्यान वहीं नासिकाग्र पर। कुछ देर तक यह क्रिया करते रहने के बाद दीर्घ विश्राम। साधना समाप्त, आँखें खोलें, पूर्ण आराम करें, पुनः प्रकाश।

**(५) अनाहतचक्र की साधना[1] :—**

इस चक्र की साधना "सोऽहं साधना" कही जाती है। सुखासन (जिस आसन में सुविधा लगे) बैठें। शरीर पर कोई विशेष नियन्त्रण नहीं, कण्ठ में ध्यान करें। ध्यातव्य है कि कण्ठ में प्राण वायु के विषय में सावधान रहें कि किस प्रकार प्राण वायु कण्ठ से होकर नीचे गहन राज्य में जा रही है।

इसके बाद हृदय आकाश में सावधानी रखें और उसे श्वास के द्वारा भरा जाता हुआ अनुभव करें। श्वसन क्रिया और उसकी अनुभूति ही हार्दाकाश के अनुभव का प्रमुख आधार है। श्वसन क्रिया के लय (गति) के साथ हृदय के संकोच और विस्तार की अनुभूति करें। एक बार हृदय-स्थान का ज्ञान हो जाने पर पुनः उस स्थान का सहज ज्ञान होता रहेगा। बार-बार स्वतः और स्वाभाविक श्वसन क्रिया के लय पर हार्दाकाश के संकोच और विस्तार का अनुभव करना चाहिये। श्वास लम्बी या विशेष प्रकार की न हो। इस अभ्यास में हार्दाकाश की सावधानी महत्त्वपूर्ण है। यदि संकोच-प्रसार की अनुभूति द्वारा हार्दाकाश की सावधानी दृढ़ और स्थिर है तो वहाँ कुछ समय बाद अन्य बहुत सी वस्तुओं का भी अन्तः साक्षात्कार होता है। उस मानस दर्शन के लिए प्रयास नहीं करना पड़ता है। वह छाया स्वतः अनुभूत होती है। केवल प्रतीक्षारत रहने की आवश्यकता है। वह छाया एक वापी और नील कमल की होती है। यदि हार्दाकाश (हृदय स्थान) के संकोच और प्रसार की अनुभूति हो गयी हो तब तो ठीक है अन्यथा संक्षेप में तीन अवस्थाओं का अभ्यास करना चाहिये। प्रथम-हृदय स्थान में प्राणवायु के भरे जाने की अनुभूति, द्वितीय-श्वसन क्रिया के लय के साथ

---

१. तन्त्र आफ कुण्डलिनीयोग, पृष्ठ ९८-१००।

हृदय-स्थान के संकोच-विस्तार की सीधी अनुभूति, तृतीय-वापी में नील कमल की सावधानी।

साधना के अगले चरण में सहज श्वसन-क्रिया के साथ सोऽहं के अजपाजप की अनुभूति करनी चाहिये। श्वास लेते समय सो और छोड़ते समय अहम् का भाव हो। इस अभ्यास के द्वारा यह अजपाजप सहज हो जाना चाहिये। श्वास को या तो नासिकारन्ध्र में या नाभि और कण्ठ के मध्य में अथवा केवल कण्ठ में अथवा सोऽहम् के साथ हृदय-स्थान में अनुभव करना चाहिये। श्वास को नासारन्ध्र, नाभि-कण्ठ के मध्य, और कण्ठ-इन तीन स्थानों में एक साथ या क्रमशः अनुभव करना चाहिये। साधना समाप्त, दीर्घ विराम, पूर्ण आराम।

**(६) विशुद्धचक्र की साधना :—**

बिन्दु के द्रव पदार्थ का शुद्धीकरण करने वाला यह चक्र है।[1] कण्ठ ही वह स्थान है जहाँ अन्तः और बाह्य दोनों ही विष का शुद्धीकरण होता है यहाँ केवल साधानात्मक प्रक्रिया पर ही विचार करना समीचीन होगा। जालन्धर बन्ध विशुद्धचक्र के जागरण में बहुत उपयोगी है। पूरक के अन्त में जालन्धर बन्ध करना चाहिये। पूरक के अन्त में कुम्भक के समय ठोड़ी (चिबुक या दाढ़ी) को गले के नीचे के गड्ढे में टिकाना चाहिये—

**कंठयाकुंच्य हृदये स्थापयेच्चिबुकं दृढम्।**
**बन्धो जालन्धराख्योऽयं जरामृत्युविनाशकः॥[2]**

नाड़ियों के समूह तथा कपाल-कुहर-रूप नभ के जल को बाँधने के कारण इसे जालन्धर बन्ध कहते हैं। यह विशुद्धचक्र में वायु को रोक कर बन्धन करता है अतएव उसे मध्यचक्र भी कहा जाता है।[3]

जालन्धर बन्ध के अतिरिक्त विपरीतकरणी मुद्रा भी इस चक्र के जागरण में सहायक सिद्ध होती है।[4] इस मुद्रा का अभ्यास तीनों साधनों द्वारा किया जाता है—अर्धसर्वाङ्गासन, सर्वाङ्गासन, और शीर्षासन। जो क्रिया योगी के नाभि (सूर्य) को ऊर्ध्वभाग में तथा तालु (शशि) को अधोभाग में करे उसे विपरीतकरणी मुद्रा

---

१. तन्त्र ऑफ कुण्डलिनीयोग, पृ० १०१।
२. हठयोग प्रदीपिका, ३/७०।
३. वही, ३/७१-७३।
४. तन्त्र ऑफ कुण्डलिनीयोग, पृ० १०३।

कहते हैं ।[1] इसके अतिरिक्त अमृत-पान की क्रिया का अभ्यास करना चाहिये, जो विभिन्न मानसिक और शारीरिक मुद्राओं के साथ प्राणायाम से सम्बद्ध है ।

अब हम विशेष प्रायौगिक साधना पर चर्चा करेंगे । जिस प्रकार मणिपूर-चक्र के जागरण में अश्विनीमुद्रा (आज्ञाचक्र), बज्रोलीमुद्रा (स्वाधिष्ठान), मण्डूकी (मूलाधार) और नौलि क्रियाओं की सहायता ली जाती है, उसी प्रकार विशुद्धचक्र का जागरण भी आज्ञा से मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूर और अनाहत का ध्यान किया जाता है, इसे चक्रावरोहण कहते हैं ।

साधना-प्रकाश बन्द । प्रथम चरण में आज्ञाचक्र के ध्यान का अभ्यास—सिद्धासन, चिन्मुद्रा. आँखें बन्द, दृढ़, शान्त, स्थिर, अश्विनी मुद्रा का अभ्यास (श्वसन क्रिया के साथ मूलाधार का संकोच और विस्तार) । जब आज्ञाचक्र का पता चल जाये तब सीधे आज्ञाचक्र पर ध्यान करें, अन्यथा अश्विनीमुद्रा का अभ्यास करें । यह क्रिया प्रारम्भ में चार मिनट तक करें ।

साधना के द्वितीय चरण में मूलाधार के ध्यान का अभ्यास-बज्रासन-घुटने हलके से अलग-अलग आबद्ध अँगुलियों वाली ऊर्ध्वमुखी हथेलियाँ नाभि के नीचे गोद में । बन्द आँखों से नासिकाग्र पर मानसिक एकाग्रता, बीच-बीच में आँखों का किंचिद् उन्मीलन और ध्यान नासिकाग्र भाग पर । इस मण्डूकी क्रिया का तीन मिनट तक अभ्यास करें ।

तृतीय चरण में स्वाधिष्ठान के ध्यान का अभ्यास—बज्रोलीमुद्रा का तीन मिनट तक अभ्यास करें ।

चतुर्थ चरण में मणिपूरचक्र का अभ्यास करें । इसमें श्वास लेने के साथ (पूरक के समय) मूलाधार से या गुदा-स्थान से अपान वायु को नाभि की ओर तथा कुम्भक के समय दोनों वायु का नाभि-स्थान में मिलाप करके थोड़ी देर रोके रहने का अनुभव करें । रेचक के समय दोनों वायु का विलगाव होना चाहिये । नाभि में शक्ति की एकाग्रता अनुभव करें । यह क्रिया ४ मिनट तक की जानी चाहिये ।

साधना के अगले चरण में अनाहतचक्र के लिये ३ ध्यान का अभ्यास करें । प्रथम—हृदय-स्थान को कण्ठ-स्थान से गमनशील प्राणवायु द्वारा भरा जाना, द्वितीय—श्वसन-क्रिया के लय के साथ हृदय के संकोच और प्रसार का अभ्यास,

---

१. हठयोगप्रदीपिका, ३/७९ ।

तृतीय—हृदयाकाश की वापी में नीलकमल का छाया के दर्शन की प्रतीक्षा। यह अभ्यास ४ मिनट तक करें।

इसके बाद प्रत्येक चक्र पर एकाग्र हों। उन चक्रों का ध्यान करते समय यह अनुभव करें कि आप किसी छोटे पुष्प से या अपने अँगूठे से उन चक्र-स्थानों का स्पर्श कर रहे हों। चक्रों के ध्यान का क्रम इस प्रकार हो—

मूलाधार, मणिपूर, स्वाधिष्ठान, अनाहत, विशुद्ध और आज्ञा। इसके बाद आज्ञा, विशुद्ध, अनाहत, मणिपूर, स्वाधिष्ठान और मूलाधार। यह क्रम चार बार किसी गुरु के निर्देशन में होना चाहिये और उसके बाद स्वतः उसका अभ्यास तीन मिनट तक करें। इस प्रकार इस चक्र की सम्पूर्ण साधना में २१ मिनट लगेंगे। यह समय काफी अभ्यास के बाद नियन्त्रित हो पायेगा। प्रारम्भ में तो आधे घन्टे का समय लग सकता है।

**७. विन्दु-विसर्ग की साधना :—**

शिर के शिखर भाग में स्थित विन्दु का जो द्रव पदार्थ, नासिका-रन्ध्र से तालुमूल में जिह्वा (खेचरीमुद्रा) के स्पर्श से क्षरणशीलता को प्राप्त होता है, वह विशुद्धचक्र (कण्ठ) में शुद्धीकृत होकर अमृत-रूप धारण करता है। इससे यह स्पष्ट होता है कि विशुद्ध और विन्दु-विसर्ग की साधना भी परस्पर सम्बद्ध ही है। विन्दु-विसर्ग का जागरण वज्रोली मुद्रा तथा मूर्च्छा प्राणायाम से सम्बन्ध रखता है।[1] इन दोनों का क्रमशः शलभासन, धनुरासन, जालन्धरबन्ध, मूलबन्ध और उड्डीयान-बन्ध द्वारा अभ्यास करना चाहिये। योनि मुद्रा या शक्तिचालिनी मुद्रा के द्वारा विन्दु का अन्वेषण किया जा सकता है। इसकी प्रक्रिया इस प्रकार है। उक्त सभी क्रियाओं पर चर्चा हो चुकी है। मूर्च्छा प्राणायाम के अन्तर्गत कुम्भक के समय दोनों हाथों के अँगूठे को कान में डालकर, दोनों तर्जनी और मध्यमा से आँखों को कोमलता से बन्द करें तथा दोनों अनामिका से नासिका और दोनों कनिष्ठा से अधर को दबावें। तत्पश्चात् स्वतः उद्भूत अनवरत नाद की अनुभूति की जा सकती है। इस नाद-स्थान का अन्वेषण करने से विन्दु-स्थान का ज्ञान होता है, क्योंकि नाद-स्थान ही विन्दु-स्थान है। वज्रोली मुद्रा तथा मूर्च्छा प्राणायाम भी नाद-स्थान के अन्वेषण में सहायक होता है।

इस चक्र के जागरण से सुधा-धारा प्रवाहित होती है। विन्दु से ही मादक स्राव होता है, जो योगियों के लिए अमृत है, जीवन है। इस अमृत का पान करके

१. तन्त्र ऑफ कुण्डलिनीयोग, पृ० ११५।

योगी जन भूख-प्यास से मुक्त हो जाते हैं। अमृत-पान की क्रिया खेचरी मुद्रा द्वारा सम्पन्न की जाती है। खेचरी मुद्रा में जिह्वा पीछे की ओर मुड़कर घाटी में कार्क (ढक्कन) के समान स्थित हो जाती है। इस अभ्यास से विन्दु से प्रवाहित हुई अमृत-बूँदें सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होकर आक्सीजन, भोज्य तत्त्व, जल तत्त्व प्रदान करती हैं। इस अमृत-बूँद का प्रवाह-मार्ग विन्दु (शिखास्थान) से विशुद्ध (कण्ठ) तक एक विशेष नाड़ी-जाल के माध्यम से जुड़ा है, जो नासिका-रन्ध्र के अन्तःभाग और तालुमूल से लेकर जाता है। सुधा का निर्माण विन्दु-चक्र में और उस अमृत का संग्रह नासारन्ध्र के अन्तःचक्र लालन (तालु) चक्र में होता है।[1] जब खेचरी मुद्रा के द्वारा यह चक्र (लालनचक्र) उत्तेजित किया जाता है, तब योगी अमृत-पान करता है और यही इस चक्र की जागृत अवस्था है।

अब हम इस चक्र के लिये अपेक्षित "सोऽहम्" मन्त्र-साधना पर चर्चा करेगें।। अनाहतचक्र की साधना के कुछ-कुछ समान इस चक्र की भी साधना है। जैसे सुखपूर्वक किसी भी आसन पर बैठना। आँखें बन्द, जिससे किसी भी प्रकार का विघ्न न हो। अजपाजप के लिये अपनी श्वास क्रिया पर ध्यान रखें। यदि मस्तिष्क इधर-उधर भ्रमण करे तो कोई बात नहीं। केवल श्वास लेने और प्रच्छ्वास के निकालने पर सावधानी रखें। निरन्तर यह विचार (ध्यान) रखे रहें। यह क्रिया दो मिनट तक करें।

दूसरे चरण में श्वसन-क्रिया के साथ "सोऽहम्" के नाद पर सावधानी रखें। श्वसन-क्रिया का अनुभव कण्ठ, नासिका या कण्ठ और नाभि के मध्य करें। "सोऽहम्" के अतिरिक्त किसी अन्य मन्त्र का भी सहारा ले सकते हैं, लेकिन ध्यान (एकाग्रता) श्वसन-क्रिया पर ही रहे। हम यह ध्यान रखें कि क्या-क्या घटनायें इस क्रिया में हो रही हैं। इस क्रिया का अभ्यास चार मिनट तक करें।

तीसरे चरण में श्वसन-क्रिया और "सोऽहम्" मन्त्र पर विशेष सावधानी (एकाग्रता) रखनी चाहिये। यह अभ्यास चार मिनट तक करें।

चतुर्थ चरण में अपने को श्वसन-क्रिया और मन्त्र के साथ लीन कर दें। अब श्वसन-प्रक्रिया को विशुद्ध और विन्दु के मध्य ऊपर-नीचे सम्पन्न करें। यह अभ्यास तीन मिनट तक करना चाहिये।

**कुण्डलिनी-जागरण का स्वरूप**

साधना के पूर्व कथित सोपानों का अभ्यास करने से साधना परिपक्व होने

---

१. तन्त्र ऑफ कुण्डलिनीयोग, पृ० ११३।

पर सुषुप्त चेतना शक्ति कुण्डलिनी उद्‌बुद्ध होकर प्रत्येक चक्र पर आक्रमण करती है। चक्रों के जागृत हो जाने पर मन प्रबुद्ध हो जाता है और योगी चमत्कृत शक्तियों को प्राप्त करता है। वह देहभावाभिमानी नहीं रह जाता, मन से भी ऊपर उन्मना राज्य में प्रवेश कर जाता है तथा आत्मा भी सभी बन्धनों से मुक्त हो जाती है।[1]

कुण्डलिनी-जागरण की अवस्था में चक्रों के वर्ण, नाद रूप में तथा नाद, बिन्दु रूप में परिणत होते हैं। विलीन होते हुये यह बिन्दु आज्ञा के ऊपर नित्य विराजमान रहता है। षट्चक्रों का भेदन करने वाला योगी उस बिन्दु से बिखरे समस्त अंशों को उसी बिन्दु में समाहार करता है अर्थात् ऊर्ध्वगामी महास्रोत से युक्त कर देता है। यह ऊर्ध्वमुखी धारा सुषुम्णा नाड़ी का अवलम्बन कर प्रवाहित होती है। साधना के द्वारा वैखरी के सभी वर्ण मध्यमा में नादाभास, पश्यन्ती में नादमयज्योति तथा परा में शब्दब्रह्म रूप हो जाते हैं। इसके भेद से परमसिद्धि का उदय होता है।[2]

वर्णों को नाद रूप में परिणत करने के लिये ऊष्मा का होना आवश्यक है। यह चिदग्नि कही जाती है, जो कुण्डलिनी के जागृत होने पर उत्पन्न होती है।[3]

यह स्पष्ट किया जा चुका है कि कुण्डलिनी-जागरण चक्रों का ही जागरण है, किन्तु इस जागरण के कई आंशिक और पूर्ण स्वरूप भी हैं। जब सुषुम्णा में जागरण होता है, तब पूर्ण जागरण माना जाता है और जब केवल मूलाधार या किसी एक चक्र में जागरण होता है तब पूर्ण प्रकाश की अनुभूति नहीं हो पाती। यह आंशिक जागरण है।[4] सबसे पहले मूलाधार पद्म पर संक्षोभ होने से चारों वर्ण शक्ति की ऊष्मा से विगलित होकर प्रवाह रूप धारण करते हैं। वर्णों का नाद और बिन्दु में क्रमशः विलय होता जाता है। मूलाधारचक्र में स्थित मध्य बिन्दु, वर्णात्मक तथा नादात्मक सम्पूर्ण चक्र को अपने में विलय करके, ब्रह्म नाड़ी के ऊर्ध्व आकर्षण के प्रभाव से ऊपर उठकर, ऊर्ध्वचक्र में प्रवेश करता है। इसी क्रम में प्रत्येक चक्र के वर्ण, नाद और बिन्दु में विलीन होकर अन्त में एक बिन्दु में

---

१. द मिस्टीरियस कुण्डलिनी, पृ० ३९।

२. तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त दृष्टि, पृ० ९९।

३. वही, पृ० ९९।

४. तन्त्र ऑफ कुण्डलिनीयोग, पृ० ६।

विश्रमित हो जाते हैं। इस प्रकार षट्चक्रों के विध्वस्त होने के बाद और उनके बिन्दु एक दूसरे के बिन्दुओं में क्रमशः विलीन होते हुए आज्ञाचक्र के ऊर्ध्व में दिव्य ज्ञान के बिन्दु के रूप में उन्मुक्त होते हैं। यही कुण्डलिनी की उन्मेष प्राप्त अवस्था है।[1]

षट्चक्रभेद पूरा हो जाने पर आत्मा का तृतीय नेत्र (ज्ञान चक्षु) मल शून्य होकर निर्मल हो जाता है। सारे विकल्पों का विलय हो जाता है और निर्विकल्प स्वरूप का दर्शन होता है, अर्थात् "शिवोऽहं" रूप आत्मा का साक्षात्कार होता है।[2] कभी-कभी ऐसा भी देखा गया है कि शक्ति का जागरण अपनी प्रारम्भिक अवस्था में सहज ही हो जाता है। ऐसी स्थिति में चूँकि जागरण हेतु भूमियाँ तैयार नहीं की गई रहती, इसलिये व्यक्ति को बहुत ही कष्ट की अनुभूति होती है।[3] कुण्डलिनी के जागरण से चित् शक्ति प्रकाशित होती है। यह चिदग्नि रूप है। सद्गुरु-कृपा, ईश्वर-कृपा, साधना के परिपाक, तीव्रतम संवेग या शक्तिपात से इस शक्ति का जागरण होता है। इस समय ललाट में परम ज्योति के अमृत कोश की उत्पत्ति होती है। इसके बाद महाशक्ति के आकर्षण से अति सूक्ष्मभाव से महा-शून्य का भेद कर योगी सहस्रार का साक्षात्कार करता है। सहस्रार में महाबिन्दु है। भ्रूमध्य बिन्दु से महाबिन्दु तक अनेक स्तर हैं। जागृत शक्ति रूपा कुण्डलिनी इन सभी स्तरों का भेदन करती हुई महाबिन्दुस्थ परम शिव का आलिङ्गन करती है। यह शिवशक्ति का महामिलन है। इस महामिलन से अमृतधारा का क्षरण होता है और इससे मन तथा प्राण अभिषिक्त हो उठते हैं। प्राण-अपान वायु के मिलन रूप समान वायु की विशिष्ट क्रिया से शक्ति जागृत होती है तथा उदान वायु की क्रिया से कुण्डलिनी की ऊर्ध्व गति होती है। यह ऊर्ध्वगति सह-स्रार से ब्रह्मरन्ध्र तक प्रसारित होती है। यही परा गति है। इस समय व्यान-शक्ति के प्रभाव से आत्मा की खण्ड सत्ता समाप्त होकर अनन्त या व्यापक रूप धारण करती है। यही आत्मा की स्वरूप-अवप्ति है। शिव, शक्ति और जीव तीनों एक महासत्ता के रूप में प्रकाशित होते हैं। यही पूर्ण अद्वैतभाव है और यही पूर्णत्व-लाभ है।[4]

अरणि-मन्थन से प्रज्ज्वलित अग्नि के समान साधना द्वारा कुण्डलिनी

---

१. भारतीय संस्कृति और साधना, भाग-१, पृ० ३२१।
२. वही, पृ० ३१९।
३. द चक्राज—ए मोनोग्रैफ, पृ० ८५।
४. भारतीय संस्कृति और साधना भाग १, पृ० ३२१-३२२।

जागृत होती है। जिस प्रकार अग्नि प्रज्ज्वलित होने पर ईंधन को दग्ध कर देती है उसी प्रकार कुण्डलिनी के जागृत होने पर सारी साधनायें विलुप्त हो जाती हैं। बाह्य साधना, भक्ति, मन्त्रयोगादि का कर्तृत्व बोध कुण्डलिनी के जागरण पर लुप्त हो जाता है। महर्षि गोपीनाथ कविराज जी ने एक सुन्दर उदाहरण द्वारा इस साधना के कर्तृत्व बोध के विलुप्त होने की बात की पुष्टि की है।[1] जिस प्रकार नौका को अनुकूल प्रवहमणा स्रोत में छोड़ देने पर उसे समुद्र में पहुँचाने के लिये किसी अन्य साधन की अपेक्षा नहीं होती, उसी प्रकार जागृत कुण्डलिनी के प्रवाह में मन और प्राण को डाल देने से जीव को ब्रह्मावस्था की प्राप्ति में किसी अन्य उपाय की अपेक्षा नहीं रह जाती। कुण्डलिनी के क्रमिक जागरण से जीव का उत्थान ऊर्ध्वबिन्दुपर्यन्त ही होता है। जीव, केन्द्र में प्रविष्ट होते ही लीलाभूमि के ऊपर से प्रान्त को अपने अधीन कर लेता है।[2] यह साम्यभाव की अवस्था है। इसे उपशम या शान्तावस्था भी कहते हैं। यही निर्वाण पद भी कहा जाता है।[3]

जिस समय कुण्डलिनी-जागरण होता है, उस समय इड़ा और पिङ्गला नाड़ियों में प्रवाहित होने वाला स्रोत सुषुम्णा के मार्ग में सूक्ष्मता को प्राप्त होकर प्रविष्ट होता है। सुषुम्णा, इड़ा और पिङ्गला नाड़ियों का जो ऊर्ध्व स्थान है, जिसे आज्ञाचक्र कहते हैं, वहाँ पर वह स्रोत पहुँचकर और ऊर्ध्वमुखी होता है। धीरे-धीरे वह स्रोत सूक्ष्म से सूक्ष्मतर होता जाता है इस अवस्था में जीव वज्रा और चित्रिणी नाड़ी का भेदन करके अपनी शक्ति को ब्रह्मनाड़ी और आनन्दमय कोश की ओर गतिशील करता है।[4] इड़ा और पिङ्गला नाड़ियो से प्राणवायु को अलग करके सुषुम्णा में प्रवेश कराना ही समाधि-अवस्था की प्राप्ति है। उस समय इड़ा और पिङ्गला नाड़ियों के मृतप्राय होने पर प्राणवायु सुषुम्णा में प्रवेश करके कुण्डलिनी की सहायता से षट्चक्रों का भेदन करते हुये सहस्रार में विलय को प्राप्त होता है।

**कुण्डलिनी-जागरण की अनुभूति :—**

जब जीव-शरीर का उदक होता है तो शिव की शक्ति उस जीव शरीर में

---

१. भारतीय संस्कृति और साधना, भाग १, पृ० ३२१।

२. वही, पृ० ३१५।

३. द मिस्टीरियस कुण्डलिनी, पृ० ४८।

४. भारतीय संस्कृति और साधना, भाग १, पृ० ३११।

सुप्त शक्ति के रूप में स्थित रहती है। मनुष्य-शरीर की सृष्टि होने पर वही शक्ति स्वप्नावस्था में वर्तमान रहती है। जब तक स्वप्नावस्था रहती है, तब तक जीव का संसार चक्र (जन्म-मरण) चलता रहता है, किन्तु उस सुप्त शक्ति (जो स्वप्नावस्था में आ गई है) के जागृत होने पर जीव का स्वप्न टूट जाता है और वह अपने मूल रूप में प्रतिष्ठित होता है। यह किसी नई वस्तु की उपलब्धि नहीं हैं, अपितु जीव का अपने यथार्थ स्वभावसिद्ध शिवमय स्वरूप की पुनः प्राप्ति है।[1]

षट्चक्रों की साधना की परिपक्वता होने पर छः चक्रों के वर्ण नाद में, नाद बिन्दु में परिणमित होते हुये ऊर्ध्वगति को प्राप्त करते हैं। अर्थात् भ्रूमध्य के कुछ ऊपर प्रज्ञा चक्षु का उन्मीलन होता है और इसके बाद पचास वर्ण और उससे उद्भूत नाद का भी अतिक्रमण कर साधक को एक विशुद्ध ज्योति की प्राप्ति होती है। यही ज्ञानात्मक ज्योति स्वरूप बिन्दु है। इस ज्योति बिन्दु को प्राप्त करने के बाद योगी इसी के अन्दर स्थित शून्य का आश्रयण कर व्यष्टि से समष्टि जगत् में प्रवेश करता है।

इसके बाद महासमष्टि में प्रवेश करने लिये शून्य का भी भेद करना होता है। योगी जन महासमष्टि से भी ऊपर चरम शून्य का पद बतलाते हैं। जिस चरम शून्य का साक्षात्कार महासमष्टि के भेदन से ही सम्भव है।[2] चरम शून्य में प्रवेश ही पूर्ण ज्ञान है। यही यथार्थ आत्मज्ञान है। आत्मज्ञान होने पर आत्मा में अहं की प्रतीति का उदय होता है। वही पूर्ण अहम् है।[3] इस प्रकार व्यष्टि से समष्टि, समष्टि से महासमष्टि, महासमष्टि से चरम शून्य की प्राप्ति होती है। इन्हीं को क्रमशः काल राज्य, ज्ञान राज्य, महाज्ञान राज्य और परम राज्य कह सकते हैं। इससे भी ऊपर कुछ राज्य हैं जो व्यष्टि, समष्टि, महासमष्टि, से परे हैं। यह प्रकाश-अन्धकार, दिन-रात्रि, सृष्टि-संहार, चित्-अचित्-भेद आदि द्रव्यों से अतीत है। यह स्वातन्त्र्यमय वास्तविक स्वराज्य है। यही प्रेम और महाकरुणा का राज्य है।[4]

**कुण्डलिनी-जागरण का प्रभाव :—**

कुण्डलिनी जागृत साधक के लिये कोई भी कार्य असम्भव नहीं हैं। वह

---

१. तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त दृष्टि, पृ० १६८।

२. वही, पृ० १०२।

३. वही, पृ० १०३।

४. वही, पृ० १०४।

साक्षात् परम शिव स्वरूप हो जाता है। समस्त अष्ट सिद्धियों (अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, वाशत्व, ईशत्व) उसके वशीभूत हो जाती हैं। यह सब निर्विकल्पक समाधि का प्रभाव है।[१] उस समय योगी चित्तवासनादि के बन्धन से मुक्त हो जाता है। कुण्डलिनी के जागृत होने पर साधक में वायु तत्त्व की प्रधानता हो जाने से वह आकाश-गमन भी कर सकता है। जब चिन्दग्नि प्रज्ज्वलित होती है तब उष्णता से शरीर में प्राणवायु हल्की हो जाती है तथा उत्थित होने की चेष्टा करती है। वायु के साथ शरीर भी उत्थित होने लगता है। पर शरीर के उत्थित मात्र होने से आकाश-गमन सम्भव नहीं हैं। कुण्डलिनी-जागरण की साधना परिपक्व होने पर ही पूर्णरूपेण आकाश-गमन भी सम्भव है।

कुण्डलिनी-जागरण के समय सशक्त वायवीय धाराएँ (शक्तियाँ) मस्तिष्क और शरीर के अन्य अवयवों को गम्भीर रूप से प्रभावित करती है और जीव अद्भुत क्षमता से सम्पन्न हो जाता है। नाना प्रकार के असाधारण गुह्य और बौद्धिक स्तर के क्षेत्रों में साधक की अबाध गति दृश्यमान होने लगती है।[२] कुण्ड-लिनी-जागरण के असीमित फल है। साधक को काल तथा देश भी सीमा में नहीं बांध सकता। योगी एक ही समय में अनेक सुदूर स्थानों में उपस्थित देखे गये हैं। वे हर तरह से "सर्व सिद्धोश्वर" की कोटि में पहुँच जाते हैं।[३] कुण्डलिनी का साधक समस्त देवताओं का भी पति हो जाता है। वह वागीश होता है।[४] वस्तुतः कुण्डलिनी-जागरण इहलोक और परलोक परमपद की समस्त उपलब्धियों को प्रदान करता है। वह मोक्ष का हेतु है। कुण्डलिनी-साधना की तो बात दूर है, केवल कुण्डलिनी के १००८ नाम का पाठ करने से कोटि जन्म के पाप विनष्ट हो जाते हैं और उसके पुण्य का आख्यान नहीं किया जा सकता है।[५] सारे कर्म नष्ट हो जाते हैं। अहंकार का विनाश होता है। देहाभिमान समाप्त हो जाता है, स्वयं शिव की प्राप्ति होती है और तभी शिव की साधना भी सिद्ध की जा सकती है। शिवत्वविहीन जीव की दशा में शिव की वास्तविक उपासना हो ही नहीं सकती। कुण्डलिनी-जागरण के क्रमिक विकास, जिसे समाधि का क्रम-विकास भी कहते हैं, में विन्दु की भी सीमा का अतिक्रमण करने पर सम्प्रज्ञात समाधि का उदय होता

---

१. द मिस्टीरियस कुन्डलिनी, पृ० ७९।

२. कुण्डलिनी—पाथ टु हायर कान्सेसनेस, पृ० ३५।

३. रुद्रयामल उ० त०, ६/२३।

४. वही, ३६/२०६।

५. तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त दृष्टि, पृ० १००।

है। यहाँ पर प्रज्ञा के उदित होने के कारण चित्त पूर्णशुद्ध हो जाता है। इसके बाद असम्प्रज्ञात समाधि की उन्मेषावस्था का प्रादुर्भाव होता है यही पूर्ण जागरण है, पूर्णावस्था है। यहाँ पर क्लेश, कर्माशय, पूर्व संस्कार, कर्त्तृत्व बोध, कुछ भी नहीं रह जाता है। यहाँ पर चित्त की पूर्ण निर्मलता, चन्द्रमा की शान्त, स्निग्ध, विमल ज्योति के समान होती है। यही शुद्ध सत्त्व है, संकोच काल में जिस शुद्ध सत्त्व का निरोध करके कैवल्य की सिद्धि तथा विकास काल में इसके अविर्भाव से जीवनमुक्ति की प्राप्ति होती है।[1]

—: ० :—

१. भारतीय संस्कृति और साधना, पृ० ३१३।

# षट्चक्र-रहस्य

साधना का उत्कृष्ट स्तर अन्तर्याग से सम्बद्ध होता है। यहाँ हम जिन छः चक्रों की रचना, महत्त्व, भेदन तथा फल पर चर्चा करेंगे, वे सब "कुण्डलिनी महायोग" की सर्वोत्कृष्ट साधना-पद्धति से सम्बद्ध होंगे। प्राचीनता की दृष्टि से यह साधना प्रागैतिहासिक काल से चली आ रही है। उस समय की प्राप्त मूर्तियों में उत्थित लिङ्ग या लिङ्ग-योनि-संयोग की मुद्रायें कुण्डलिनी-जागरण की पद्धति से सम्बद्ध है।[1]

सम्पूर्ण मानव शरीर में मूल स्थान से रीढ़ की अस्थि में होकर साढ़े तीन कोटि नाड़ियों का अस्तित्व माना जाता है, जिनमें दश नाड़ियाँ प्रमुख हैं— १. पिङ्गला, २. इड़ा, ३. सुषुम्णा. ४. गान्धारी, ५. हस्तिजिह्वा, ६. सुपूणा, ७. अलम्बुषा, ८. यशस्विनी, ९. शङ्खिनी, १० कुहू। इनमें गान्धारी वाम नेत्र, हस्तिजिह्वा दक्षिण नेत्र, यशस्विनी वाम कर्ण, सुपूणा दक्षिण कर्ण, अलम्बुषा मुख, कुहू लिङ्ग देश, शङ्खिनी मूल देश में स्थित हैं तथा शेष नाड़ियाँ सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त हैं।[2] शरीर में रीढ़ की हड्डी को "मेरुदण्ड" कहते हैं। मेरुदण्ड के बहिर्स्थान में बाईं ओर चन्द्ररूपा इडा तथा दाहिनी ओर सूर्यरूपा पिङ्गला नाड़ियाँ अवस्थित हैं।[3] इड़ा नाड़ी शुक्ल वर्णवाली शक्तिरूप तथा अमृत शरीर वाली है तथा पिङ्गला अनार के पुष्प की प्रभा के समान द्युतिमान् रक्तिम वर्ण वाली तथा पुरुषरूप है, यह रौद्रात्मिका है।[4] मेरुदण्ड के भीतर गुणत्रितय वाली, चन्द्र, सूर्य और अग्निरूपा सुषुम्णा नाड़ी है। वह चित्रिणी, वज्रा तथा सुषुम्णा का त्रितय रूप है। चित्रिणी, सत्त्वरूपा, वज्रा रजस् रूपा तथा सुषुम्णा तमस् रूपा है। चित्रिणी चन्द्ररूपा, वाज्रिणी सूर्यरूपा और सुषुम्णा अग्निरूपा है। यह सुषुम्णा नाड़ी विकसित धत्तूर पुष्प के तन्तु के समान है तथा "कन्द" स्थान से शिर में सहस्रार तक अवस्थित है। इस सुषुम्णा नाड़ी के मध्य में "वज्रा" नाड़ी है जो मेढ़ (लिङ्ग मूल) से सिर तक व्याप्त है।[5] इस वज्रा नाड़ी के मध्य में प्रणव (ॐ) युक्त, योगाभ्यास से योगियों को ही गम्य, मकड़ी के तन्तु के समान चित्रिणी (चित्रा) नाड़ी है, जो मेरुदण्ड में स्थित षट्चक्रों का भेदन करती हुई प्रकाशमान

---

१. कुण्डलिनी इन टाइम एण्ड स्पेस, पृ० ८१।

२. चक्रकौमुदी, १/१४-१८।

३. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक १।

४. वही, श्लोक १ का विवरण।

५. वही, श्लोक १।

होती है। वह शुद्ध बोधरूप है। इस चित्रिणी नाड़ी के मध्य एक चतुर्थ नाड़ी भी है, जिसका नाम "ब्रह्मनाड़ी" है और जो स्वयम्भूलिङ्ग-गह्वर से निकलकर सहस्रदलपद्म की कर्णिका में स्थित आदि देव परम शिव के समीप तक चली गई है।[1] यह ब्रह्म-नाड़ी विद्युन्माला के समान विलासवाली, मुनियों के चित्त में सुशोभित, तन्तुरूप, अत्यन्त सूक्ष्म, शुद्ध ज्ञानदा, सकल सुखमयी तथा शुद्धबोध स्वरूपा है। इस ब्रह्म-नाड़ी के मुख में ब्रह्मद्वार है, जो सुधा की धारा वाले प्रदेश में जाने का मार्ग है तथा अति रमणीय है। यही पद्मों का ग्रन्थिस्थान है और इसी ब्रह्मद्वार को योगी-जन सुषुम्णा का मुख भी कहते हैं।[2]

यह पिण्ड ही ब्रह्माण्ड है। इस शरीर में सप्त द्वीपों सहित सुमेरु पर्वत विद्यमान है। सरिता, सागर, क्षेत्र, क्षेत्रपाल, ऋषि, मुनि, नक्षत्र, ग्रह, पुण्यतीर्थ, पीठ, पीठदेवता सभी इस पिण्ड में विराजमान हैं। सृष्टि और संहार करने वाले चन्द्र-सूर्य इसी शरीर में हैं। पञ्चमहाभूत भी इसी पिण्ड में हैं।[3] कहीं-कहीं नाड़ियों की कुल संख्या साढ़े तीन लाख कही गई है जिनमें ७२००० मुख्य है, उनमें भी १४ प्रमुख मानी गई हैं—सुषुम्णा, इड़ा, पिङ्गला, गान्धारी, हस्ति-जिह्वा, कुहू, सरस्वती, पूषा, शङ्खिनी, पयस्विनी, वारुणा, अलम्बुषा, विश्वोदरी और यशस्विनी। इनमें भी इड़ा, पिङ्गला और सुषुम्णा प्रमुख हैं।[4]

**१. मूलाधारचक्र** (Ganglion coccygeal Plexus)

मूलाधार चक्र की अवस्थिति "कन्द" स्थान में बताई जाती है। यह "कन्द" गुदा से २ अङ्गुल ऊपर तथा मेढ्र (लिङ्गमूल) से १ अङ्गुल नीचे का भाग है। इसका क्षेत्र चार अङ्गुल मान है। गुदा तथा मेढ्र के मध्य योनि-स्थान ही "कन्द प्रदेश" है। यहीं मूलाधारचक्र है जिसके मध्य कुण्डलिनी की अवस्थिति है।[5]

सुषुम्णा के मुख में संलग्न, लिङ्गमूल के नीचे तथा गुदा के दो अङ्गुल ऊपर रक्तिम आभा वाले चार दलों से युक्त अधोमुखी मूलाधारचक्र है। साधना के द्वारा इसे ऊर्ध्वमुखी किया जाता है। यह स्वर्णाभ वं शं षं स वर्णों से सुशोभित है। इस आधारपद्म की कर्णिका के मध्य एक चतुष्कोणरूप पृथिवी-मण्डल है

---

१. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २।
२. वही, श्लोक ३।
३. शिव संहिता, २/१-४।
४. वही, २/१३-१५।
५. वही, ५/७४-७५।

जिसके आठों कोण आठ शूलों से घिरे हैं। इस धरामण्डल के मध्य में धरा बीज "लँ" सुशोभित है, जो पीतवर्ण वाला, विद्युत् सदृश तथा कोमल अङ्ग वाला है। चार भुजाओं से विभूषित तथा गजेन्द्र पर अधिरूढ़ उस बीज (लं) की गोद (० अनुस्वार) में अभिनवोदित सूर्य के समान प्रकाश वाले, चार भुजाओं से सुशोभित तथा चार वेदरूप मुखकमल के वैभव से युक्त है अथवा जिनके चार अवयवविशेष मुखाम्भोजरूप लक्ष्मी से युक्त हैं। इससे स्पष्ट है कि चतुर्मुख ब्रह्मा "लं" बीज की गोद में विराजमान हैं।[1]

इस मूलाधार चक्र में डाकिनी नाम की शक्ति विराजमान है जो चार भुजाओं से सुशोभित है तथा रक्त नेत्र वाली है। वह प्रलयकाल की द्वादश आदित्यों के समान प्रकाश वाली है। वह शुद्ध बुद्धि अथवा तत्त्वज्ञान के प्रकाश को वहन करने वाली है। यह शक्ति ब्रह्मा को सृष्टिकर्तृत्व की सामर्थ्य प्रदान करती है। मूलाधारचक्र की साधना में डाकिनी देवी का ध्यान करना चाहिए जो रक्तवर्णा हैं, अज्ञानियों को भय प्रदान करने वाली हैं, जिनके दो दाहिने हाथों में शूल और खट्वाङ्ग तथा वामहस्त में खड्ग और सुधा से आपूरित चषक विद्यमान है, वह एक मुखी है, अत्यन्त उग्र दाँतों वाली, अरिकुल का विनाश करने वाली, स्थूल शरीर वाली, पायसान्न (खीर) प्रिय है। देवी डाकिनी का ध्यान अमृतत्व की प्राप्ति के लिए करना चाहिए। वज्रा नाड़ी के मुख भाव में मूलाधार पद्म की कर्णिका के मध्य विद्युत् के समान, कामरूप तथा अतिकोमल त्रैपुर नामक त्रिकोण विलसित है। जिस त्रिकोण के मध्य कन्दर्प नाम की वायु (काम बीज)[2] निरन्तर विराजमान रहती है, जो बन्धुजीव पुष्प से भी अधिक घने रक्तवर्ण वाला, जीवेश स्वरूप तथा करोड़ों सूर्य की प्रभा वाला है। उस त्रिकोण के मध्य में पुरुष लिङ्ग के समान तप्त कनक की आभा के समान कोमल, अधोमुखी, ध्यान और ज्ञान से प्रकाशित होने वाला, सद्यः उत्पन्न किसलयाकार रूप स्वयं भूलिङ्ग विराजमान हैं। यह स्वयंभूलिङ्ग विद्युत् और पूर्णचन्द्रमा के बिम्ब की शीतल-किरणसमूह के समान स्निग्ध रूप हैं अर्थात् मृदुप्रवाह विशिष्ट प्रकाशरूप हैं। वह सरिता के भँवर के समान, विलासयुक्त तथा काशीवास के तुल्य वास वाला है। इस स्वयंभूलिंग के ऊपर मृणालसूत्र के समान सूक्ष्म, जगन्मोहिनी अपने मुख से ब्रह्मद्वार के मुख को आच्छादित करने वाली, शङ्ख के आवर्त्त के समान नवीन, विद्युत्माला के समान विलास वाली, प्रसुप्त सर्पिणी के समान, परमशिव

१. षट्चक्रनिरूपणम, श्लोक-४-६ तुलनीय, चक्रकौमुदी, १/६-८।
२. शिव संहिता, ५/७९-८०।

के ऊपर साढे तीन आवेष्टन से युक्त हैं। वह प्रमत्त भ्रमरपङ्क्ति के अस्फुट तथा मधुर गुञ्जार वाली हैं। वह कुल कुण्डलिनी कोमल-काव्य-रचना की सामर्थ्य प्रदान करने वाली हैं। वह श्वासोच्छ्वास के गमनागमन द्वारा जगत् के सभी प्राणियों में जीवन धारण करती हैं और वह मूलाधार पद्म के गह्वर में प्रकृष्ट तेज की शृंखलारूप है। कुण्डलिनी से आवेष्टित स्वयंभूलिङ्ग के मध्य सूक्ष्मातिसूक्ष्म, अतिकुशला, नादशक्तिरूपा, कलारूपा, परारूपा, नित्यप्रबोधरूपा, नित्यानन्द के प्रवाह से प्रवहमान, अमृतधारा को धारण करने वाली श्री परमेश्वरीशक्ति विराजमान है। जिसकी आभा से सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड प्रकाशित है।[1] इस चक्र में द्विरण्ड नामक सिद्ध का निवास है।[2]

यह कुण्डलिनी तम, रजस् तथा सत्त्व की साम्य अवस्था से युक्त प्रकृति



१. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक ८-१२।

२. शिव संहिता, ५/८४।

है। इसे चित्कला कहते हैं। इसके तीनों वलय सत्त्व, रजस् तथा तमस् रूप हैं। शेष अर्द्धांश ब्रह्मपुच्छ या ब्रह्मांशरूप है इसीलिए इसे ईश्वरी भी कहते हैं। यह पचास वर्णों वाली विद्या है। अर्थात् शब्दब्रह्मरूप है। यह प्रकृति-पुरुषरूप होने से हंसरूप हैं।[1] वर्णों में "अ" से लेकर विसर्गपर्यन्त १६ स्वर शक्तिरूप तथा "क" से लेकर "छ" पर्यन्त वर्ण शिवरूप हैं।[2] इसलिए यह सम्पूर्ण वर्णमयी है।

मूलाधारचक्र की कर्णिका में स्थित त्रिकोण में कोटिसूर्य के प्रकाश वाली कुण्डलिनी का ध्यान करने से व्यक्ति वागीश, नरेन्द्र, सर्वविद्याविनोदी, आरोग्य, सदा तथा महानन्द से युक्त चित्त और अन्तरात्मा वाला होता है। वह शुद्धशील वाला व्यक्ति काव्य के प्रबन्धमय वाक्यों के द्वारा सुरगुरु अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु, और शिव की सेवा करता है अर्थात् स्तव आदि के द्वारा देवों को प्रसन्न करता है।[3]

**मूलाधारपद्म-भेदन :—**

मूलाधार पद्म में स्थित स्वयम्भूलिङ्ग में आवेष्टित कुण्डलिनी को जागृत करना ही "मूलाधार पद्म-भेदन" है। अन्य चक्रों का भेदन भी कुण्डलिनी का उन-उन चक्रों में जागृत करना है। मूलाधार पद्म का भेदन करने से जीव अमर हो जाता है। षट्चक्र के भेदन के लिये भेदिनी शक्ति के मन्त्र, सभी ग्रन्थियों के छेदन के लिये छेदिनी शक्ति के मन्त्र तथा उच्चस्तरीय साधना कुण्डलिनी जागरण के लिये योगिनी मन्त्र का जप करना चाहिये। भेदिनी मन्त्र इस प्रकार है—[4]

"ऊँ ऊँ ऊँ ऊँ २ ऊँ २ ऊँ ऊँ ऊँ ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म सर्वसिद्धि-पालिका माँ सत्त्वगुणे रक्ष रक्ष ह्लीं स्वाहा। ऊँ भेदिनी मां प्रापय्य प्रापय्य चित्त-चञ्चलतां रक्ष रक्ष भेदिनि। मम अकालमरणं हर हर स्वं स्वं महापापं नमो नमः स्वाहा।"

उक्त मन्त्र का जप करने से देवी डाकिनी साधक की रक्षा करती हैं। इसके बाद छेदिनी मन्त्र का जप करना चाहिये। मन्त्र इस प्रकार है—[5]

"ॐ ॐ ॐ ॐ ॐ २ ॐ २ ॐ ॐ ॐ ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म सर्व-सिद्धिपालिका मां सत्त्वगुणे रक्ष रक्ष ह्लीं स्वाहा। शाम्भवी ब्राह्मणी मनोनिवेशं कुरु कुरु तारय तारय छेदिनि! मम मानसमहान्धकारं छेदय छेदय स्वाहा।"

---

१. चक्रकौमुदी, १/२३-३१।
२. वही, १/५८।
३. षट्चक्रनिरूपणम्।
४. रुद्रयामल उ० त०, ३०/४-६
५. वही, ३०/७-१०।

इस मन्त्र का जप करने से साधक जीवन्मुक्त हो जाता है। इसके बाद श्रीयोगिनी मन्त्र का जप करना चाहिये। मन्त्र इस प्रकार है—[१]

"ॐ घोररूपिणी सर्वव्यापिनि ! महायोगिनी पापं मे शोकं रोगं हर विपक्षं छेदय योगं मय्यर्पय अर्पय स्वाहा।"

इस मन्त्र का जप करने से व्यक्ति योगी हो जाता है, खेचरत्व को प्राप्त होता है तथा योगाभ्यास के द्वारा योगिराट् होता है। इसके बाद इस चक्र की अधिष्ठातृ देवी का ध्यान ब्रह्मा के साथ करना चाहिए। इसके लिए ब्रह्ममन्त्र के साथ डाकिनी मन्त्र का जप करना चाहिये—ब्रह्ममन्त्र—"ॐ ॐ ॐ ॐ २ ॐ २ ॐ ॐ ॐ ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म ब्रह्म सर्वसिद्धिपालिका मां सत्त्वगुणे रक्ष रक्ष ह्लीं स्वाहा।"

डाकिनी मन्त्र—"ह्लीं ह्लीं ह्लीं ॐ डाकिनि ! महाडाकिनि ! ॐ ह्लीं ह्लीं ह्लीं मम योगसिद्धिं साधय साधय।"

उक्त मन्त्रों के जप के बाद डाकिनी-स्तोत्र का पाठ करना चाहिए।[२] इस स्तोत्र का पाठ करने से मन्त्री को योगिनी की सङ्गति होती है, महापातक का नाश होता है और वह योगिराट् की स्थिति को प्राप्त होता है। इसी चक्र की साधना में भेदिनी स्तोत्र,[३] छेदिनी स्तोत्र,[४] योगिनी स्तोत्र[५] कन्दवासिनी ध्यान,[६] कन्दवासिनी स्तव,[७] कन्दवासिनी कवच[८] तथा कुण्डलिनी स्तव[९] और कुण्डलिनी सहस्रनाम[१०] का पाठ करने का विधान है।

मूलाधारस्थ कुण्डलिनी-जागरण में भूतशुद्धि का विशेष महत्त्व है। कुण्डलिनी-जागरण के प्रकरण में इसका विस्तृत विवेचन किया जा चुका है। संक्षेप में भूतशुद्धि का तात्पर्य यह है कि साधक प्रकृति से उत्पन्न तत्वों का

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ६०/११-१३।
२. वही, ३०/२७-३६।
३. वही, ३१/८-१५।
४. वही, ३१/२४-३२।
५. वही, ३१/३७-४२।
६. वही, ३२/६-१३।
७. वही, ३२/२१-३१।
८. वही, ३३/६-५६।
९. वही, ६/२७-३४।
१०. वही, ३६/६-१९०।

प्रकृति में विलय करे। यथा—पृथिवी को जल में, जल को अग्नि में, अग्नि को वायु में, वायु को आकाश में, आकाश को अहंकार में, अहंकार को महत्तत्व में तथा महत्तत्व को प्रकृति में विलय होने की भावना करनी चाहिये। भूतशुद्धि का एक प्रकार और भी है। उत्तम साधक मूलचक्र में स्थित कुण्डलिनी को सुषुम्णा-रन्ध्र के मार्ग से कूर्च बीज (हूँ) के द्वारा जाग्रत करे। इसके बाद समस्त चक्रों का क्रमशः भेदन करके चित्कला रूप जीवात्मा को "हंस" मन्त्र के द्वारा कुण्डलिनी के साथ सहस्रारस्थ ब्रह्म में संयुक्त करे अर्थात् वहाँ जीवात्मा तथा परमात्मा की एकता की भावना करे। वह साधक यह भावना करे कि ब्रह्म के शरीर का प्रादुर्भाव हो गया है। इसके बाद जीव को हृदय में तथा कुण्डलिनी को मूलाधार में स्थित करे। कुण्डलिनी का इस प्रकार गमनागमन करने वाला जीवनमुक्त हो जाता है।[1]

२. **स्वाधिष्ठानचक्र** (Palvic or Sacral Plexus) :—

साधना-क्रम में यह द्वितीयचक्र है। यह चक्र लिङ्गमूल में स्थित है। यह चक्र रक्तवर्ण का है।[2] इस चक्र में बाण नामक सिद्ध तथा राकिणी नामक अधिष्ठातृ देवी प्रतिष्ठित हैं।[3] यह चक्र सिन्दूर वर्ण के समान सुन्दर तथा सुरुचि-पूर्ण है तथा सुषुम्णा के मध्य ध्वज मूल (बाह्य लिङ्गमूल) में स्थित है। इस चक्र में छ दल हैं, जिनमें बं भं मं यं रं लं वर्ण विद्युत् की प्रभा के समान सुशोभित हैं। स्वाधिष्ठानचक्र के अन्दर शुक्लवर्ण रूप, प्रकाशमान अर्द्धचन्द्राकार कमल सदृश वरुण (जल) मण्डल है। जल मण्डल के मध्य मकर नामक वाहन पर वरुण बीज "वं" सुशोभित है[4] जो शरद्कालीन इन्दु के समान शुभ्र तथा कलंकरहित है।[5] 'वं' बीज की क्रोड में अपने प्रथम यौवन के गर्व को धारण करने वाले, नीलमणि के समान प्रकाशमान, पीत वस्त्र धारण करने वाले विष्णु विराजमान हैं, जो कौस्तुभमणि तथा श्रीवत्स धारण किये हुए हैं। यहीं राकिणी शक्ति निवास करती है। वे नील कमल की शोभा वाली हैं। उनका अङ्ग नाना आयुधों से उद्यत हाथों से सुशोभित है। देवी के चार हाथों में शूल, अब्ज, डमरू और टंक सुशोभित हैं। उनके चार हाथ में शङ्ख, चक्र, गदा और पद्म विभूषित हैं। वे दिव्य अम्बर तथा आभूषण से विभूषित हैं तथा अमृतपान से प्रमत्त चित्त वाली हैं।[6]

---

१. चक्र कौमुदी, १/६९-७६।
२. तन्त्र ऑफ कुण्डलिनी योग, पृ० ३।
३. शिव संहिता, ५/९८-९९।
४. चक्र कौमुदी, २/३/४।
५. षट्चक्रनिरूपणम, श्लोक १४, १५।
६. वही, श्लोक १६, १७।

इस निर्मल स्वाधिष्ठानचक्र का जो मनुष्य ध्यान करता है, उसके अहङ्कारादि दोष तत्क्षण क्षींण हो जाते हैं। साधक योगी हो जाता है और वह अद्भुत मोह के अन्धकार के लिये सूर्य के प्रकाश के सदृश हो जाता है। उसके अमृतवाक्यसमूह का वैभव गद्य, पद्य तथा अन्य प्रबन्धों में प्रवाहित होने लगता है।[1] स्वाधिष्ठानचक्र की साधना करने वाले साधक पर काममोहित रमणियाँ



आसक्त होने लगती हैं। साधक को अश्रुत शास्त्र भी निःसन्दिग्ध भाव से गम्य हो जाता है। उसे रोग से मुक्ति मिल जाती है तथा वह संसार में निर्भय होकर भ्रमण करता रहता है।[2] जो मनुष्य इस स्वाधिष्ठानचक्र के क्रम को जानता है, वह धन्य है तथा वह जीवनमुक्त हो जाता है।[3]

---

१. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक १८।

२. शिव संहिता, ५/१००-१०१।

३. चक्रकौमुदी, २/२४।

**स्वाधिष्ठानचक्र-भेदन :—**

इस चक्र के भेदन से साधक चित्त के विकारों से रहित, क्रोधविहीन तथा बलशाली होता है। साधक धर्माधर्म का ज्ञाता, विज्ञ, त्रिकालदर्शी, यज्ञकर्म में परायण, अहङ्कार-विहीन, सङ्गदोषविवर्जित, महात्मा, परब्रह्मज्ञानी, सर्वप्रसिद्ध, स्वतन्त्र, विक्रमी, धन्वी, धनुर्बाणधर, योगमार्गेश, विवेकी, अविद्या की ग्रन्थि से शिथिल, चतुर, विषमज्ञानवर्जित, यज्ञकर्त्ता, शुचि, योगिनीपुत्र तथा योगपति हो जाता है। प्राणायाम का अभ्यस्त साधकयोग में स्थित होकर छ महीने में "योगी" हो जाता है।[1] स्वाधिष्ठानचक्र के भेदन के लिये श्रीकृष्ण का ध्यान आवश्यक है।[2] श्रीकृष्ण-साधन या ध्यान का वर्णन ग्रन्थ में किया गया है।[3]

**श्रीकृष्णमन्त्र :—**

स्वाधिष्ठानचक्र के भेदन में श्रीकृष्ण-साधन अपरिहार्य है। इसमें श्रीकृष्ण-ध्यान, मन्त्र-जप, श्रीकृष्ण-पूजा, श्रीकृष्ण-स्तोत्र-पाठ आवश्यक है।[4] इसके साथ ही राकिणी का ध्यान तथा स्तोत्र, राकिणी-साधन, राकिणी-मंत्र-जप, सहस्रनाम आदि का पाठ करना चाहिये।[5] श्रीकृष्ण-मन्त्र इस प्रकार हैं—[6]

**ॐ क्लीं स्त्रीं क्लीं श्रीकृष्णं श्रीकृष्णं प्रणय प्रणय चन्द्रिकाकाश ब्रह्म ब्रह्म भजामि प्रकृतिपुरुषिकां काकिनीं भूयो भूयो भजामि श्रवणगनयनं नमः स्वाहा।**

**नरसिंहमन्त्र :—**

श्रीकृष्ण-मन्त्र के जप के बाद नरसिंहमन्त्र का जप करना चाहिये। इस मन्त्र के जप से सद्यः ही स्वाधिष्ठानचक्र का भेदन करने में साधक समर्थ होता है। मन्त्र इस प्रकार है—[7]

**ॐ क्लीं रों रों रों नरसिंह ! श्रीं श्रीं श्रीं ह्रीं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।**

इस मन्त्र से जप के साधक शीत-ताप, सुख-दुःख, जय-पराजय, धर्म-अधर्म में समान भाव रखने वाला तथा नित्यज्ञान को प्राप्त करने वाला होता है।

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ३७/५-११।
२. वही, ३७/३५।
३. वही, ३७/१४-३२।
४. वही, ३८/४-५७, ३९/७-३०।
५. वही, ४०/८-२२, ४१/१८-३५, ४२/२-८, ४२/६-१६-१२६।
६. वही, ३८/४।
७. वही, ३८/१४-१६।

श्रीकृष्ण-मन्त्र का एक और प्रकार भी हैं—"ॐ क्लीं कृष्ण ! ॐ।"[1] इसके बाद श्रीकृष्ण का ध्यान[2], श्रीकृष्ण-पूजा[3], श्रीकृष्ण-स्तोत्र[4], राकिणी-ध्यान, राकिणी-मन्त्र-जप, राकिणी-स्तोत्र, राकिणी-सहस्रनाम का पाठ करना चाहिए। जिसका संकेत किया जा चुका है। राकिणी-साधन का विशेष विवेचन पञ्चम पुष्प के अन्तर्गत कुण्डलिनी-जागरण के प्रसङ्ग में किया गया है।

३. **मणिपूरचक्र** (Solar Plexus)

स्वाधिष्ठानचक्र के ऊपर नाभिमूल में दश दलों से प्रकाशित, कृष्णवर्ण वाला या पूर्णमेघ के समान मणिपूरचक्र है। रुद्रयामल में इस पद्म का वर्ण विद्युत् के समान बताया गया है।[5] इसके दश दलों में नील कमल के वर्ण के समान क्रमशः डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं—१० वर्ण विराजमान हैं। इस चक्र के मध्य में अग्नि-मण्डल है जिसके अन्दर नवोदित सूर्य-प्रभा के समान एक त्रिकोण है। इस त्रिकोण के बाहर तीन स्वस्तिक चिह्न है तथा त्रिकोण के अन्दर वह्नि-बीज (रं) विराज-मान है।[6] कहीं-कहीं यह निर्दिष्ट है कि दल के वर्णों का रंग स्वर्णिम है। यहाँ पर रुद्र नामक सिद्ध तथा लाकिनी नामक शक्ति विराजमान है।[7] त्रिकोणस्थ 'रं' मेष पर अधिरूढ़ है, नवोदित सूर्य की आभा के समान है तथा चार भुजाओं से बीज सुशोभित है। रं बीज को गोद (०) में सिन्दूरराग वाले रुद्र विराजमान हैं। वे रुद्र त्रिनेत्र हैं, भस्म से अनुलिप्त अङ्ग के कारण श्वेत वर्ण वाले हैं तथा वृद्ध शरीर वाले हैं। वे संसार को अभीष्ट की प्राप्ति कराने वाले हैं, इसलिये वे वरद अभय मुद्राओं वाले हाथ से युक्त हैं। वे सृष्टि का संहार करने वाले हैं।[8] इस प्रकार का ध्यान मणिपूरचक्र में करना चाहिये। यहीं रुद्र के समीप में ही लाकिनी-शक्ति विराजमान हैं, जो सब प्रकार से शुभ करने वाली, श्यामवर्णवाली, प्रज्ज्वलित अङ्गवाली, पीतवस्त्रा तथा विविध अलङ्करणों से अलङ्कृत, प्रमत्त-चित्त वाली तथा चार भुजाओं वाली हैं।[9] इनकी दक्षिण भुजाओं में वज्र तथा

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ३८/२२-२३।
२. वही, ३८/२६-३१।
३. वही, ३८/३४-४९।
४. वही, ३९/७-३०।
५. वही, ४६/३६।
६. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक १९, चक्रकौमुदी, ३/२-३।
७. शिव संहिता, ५/१०४-१०५।
८. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २०, चक्रकौमुदी, ३/४।
९. वही, श्लोक २१।

शक्ति है तथा वाम हस्त वर और अभय मुद्राओं से सुशोभित हैं। वे देवी तीन मुख तथा तीन नेत्रों वाली हैं, भयंकर दातों वाली हैं तथा उग्र रूपा हैं।[1] वे रक्त-माँस मिश्रित खेचरान्न का भक्षण करने वाली हैं।[2]

इस मणिपूरचक्र का इस प्रकार ध्यान करने पर साधक में संहार तथा पालन की शक्ति आती है और उसके मुख-कमल में ज्ञानराशि के वैभव वाली वाणी निरन्तर निवास करती है।[3] तात्पर्य यह है कि साधक ब्रह्मा, विष्णु और शिव-



तुल्य हो जाता हैं।[4] इस पद्म का ध्यान करने वाला योगी निरन्तर सुख प्रदान करने वाली पाताल नामक शक्ति को प्राप्त करता है। उसके रोगादि का नाश

१. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २१ का विवरण, चक्रकौमुदी, ३/५।
२. वही।
३. वही, श्लोक २१।
४. वही, श्लोक २१ की षट्चक्रभेद टिप्पणी।

तथा अभीष्ट की प्राप्ति होती है। योगी काल का भी उल्लंघन करने वाला, परकाया में प्रवेश करने वाला, स्वर्ण-निर्माण-कला का ज्ञाता, सिद्धों तथा औषधियों का दर्शन करने वाला तथा भूमि में गड़े हुये धन को देखने वाला होता है।[1]

**मणिपूरचक्र-भेदन :—**

मूलाधार तथा स्वाधिष्ठानचक्र का भेदन करके साधक को मणिपूर पद्म में भावना करनी चाहिये। यह चक्र सुधामय तथा सिद्ध क्षेत्र है। कोटि स्वर्ण-दान, कोटि गो-दान तथा कोटि ब्राह्मण-भोज्य से जो फल मिलता है, वही फल मणिपूर-चक्र के ध्यान से प्राप्त होता है। यह सूक्ष्मातिसूक्ष्म, ज्ञानियों के लिये भी अगोचर, अप्रकाश्य तथा महागुह्य है। केवल योग के द्वारा इसकी सिद्धि होती है।[2]

सर्वप्रथम जीव को चाहिये कि वह मणिपूर नामक महापीठ में मन का निवेश करे। मनोविज्ञान से साधक अनेक सङ्कट से मुक्त हो जाता है। मन का निवेशन इसलिये आवश्यक है, क्योंकि मन ही योगी, भोगी, भक्त, युवा, मनुष्यों के सम्प्रदाय और मोक्ष का कारण तथा सभी कार्यों का कारण है। इसलिये मन की जागतिक भावों में अवस्थिति का परित्याग करके महाभाव में अवस्थिति करनी चाहिये। यह महाभाव नाना मणियों से विभूषित "मणिपूर" में किया गया मन का ध्यान है। यहाँ पर रुद्ररूपी चैतन्य तथा चैतन्यरूपी शक्ति का ध्यान करना चाहिये। यहीं पर ऊर्ध्वरेतस् ईश्वर का चिन्तन करना चाहिये। यह ध्यान करना चाहिये कि रुद्ररूपा सरस्वती ऊर्ध्वगामी हो रही है। इस प्रकार सम्पूर्ण पद्म को ऊर्ध्वमुखी करना चाहिये। यह पद्म कोटि मणियों से निर्मल है तथा कोटि शरद्कालीन चन्द्र-ज्योत्सना के समान है। यहाँ लोकरक्षिणी लाकिनी तथा रुद्राणी का ध्यान करना चाहिये। इस ध्यान के समय प्राणायाम का भी अभ्यास आवश्यक है। कुम्भक के द्वारा प्राण तथा अपान का मिलन करते रहना चाहिये। चक्र में मन का निवेशन करते हुये रुद्र तथा लाकिनीदेवी की आराधना करनी चाहिये। यह महाभाव तथा साधन ही मुक्ति का मूल है। मणिपूरचक्र के सभी दलों को ऊर्ध्वमुखी (विकसित) करके कुलन्यास, विद्यान्यास, सर्वन्यास तथा निजन्यास का विधान करना चाहिए। चक्र के मूलमन्त्र (रं) का ध्यान करके कुलचक्र के अनुसार अर्घ्य-दान करना चाहिये। इसके बाद चैतन्यरूप कुलदेवता का पञ्चोपचार (पाद्य, अर्घ्य, धूप, दीप, नैवेद्य) पूजन और ध्यान करना चाहिये। तत्पश्चात् १२ प्राणायाम सम्पन्न करके, मणिपूर स्थित देवता का भक्तिपूर्वक

१. शिवसंहिता, ५/१०६-१०८।
२. रुद्रयामल उ० त०, ४४/२४-२७।

ध्यान करके मन्त्र (रुद्राणी मन्त्र) का जप करना चाहिये। जप के बाद विधिपूर्वक पुनः दो प्राणायाम करना चाहिये। इसके बाद लाकिनी और रुद्राणी देवी के स्तोत्र आदि[1] का पाठ करना चाहिये। तब कुण्डलिनी शक्ति को हृदय में परिचालन करना चाहिये।[2] वह कुण्डलिनी सर्वोल्लासकारिणी, खेचरी, महदानन्द से मण्डित, मन्त्रयोगिनीरूपा, अनुग्रह करने वाली तथा परम सिद्धा है। इस भावना के साथ आनन्द-सन्दोहरूप, सुनिर्मल "मणिपूर" की भी भावना करनी चाहिये। इस प्रकार की भावना करने वाला चाहे कौल हो या नारकीय, ज्ञानी हो या उत्तम साधक, यदि मणिपूर में योगाभ्यास करता है तथा मणिपूर स्थित देव की स्तुति करता है, तो निश्चित ही उसकी कुण्डलिनी प्रबुद्ध होती है। कुण्डलिनी के प्रबुद्ध होने पर मन्त्र की सिद्धि होती है। लाकिनी सहस्रनाम के पाठ से मणिपूर में कुण्डलिनी का स्वतः भेदन हो जाता है।[3] लाकिनी स्तोत्र का नित्य १० बार पाठ करने से साधक साक्षात् रुद्र का तथा रुद्राणीसहित शम्भु का दर्शन-लाभ करके योगिनीवल्लभ, योगात्मा, परमात्मा तथा जीवन्मुक्त हो जाता है तथा उज्ज्वल और निर्मल मणिपूर का भेदन करके साधक शम्भु, ईश्वर तथा देवी के सायुज्य को प्राप्त करता है।[4]

**मणिपूरचक्र-साधन :—**

सर्वप्रथम चक्रस्थ डं से फं पर्यन्त वर्णों का ध्यान करना चाहिये। इसके बाद महापद्म में मन का निवेश करना चाहिये। ऐसा करने से साधक चित्त की स्थिरता तथा दिव्य भक्ति को प्राप्त करता है। धीरे-धीरे वायुपान (प्राणायाम) भी करते रहना चाहिये। जिस वर्ण पर मन की एकाग्रता होती है, मन उस वर्ण वाला हो जाता है।[5] वर्णों के ध्यान के समय प्रत्येक वर्ण पर की गई एकाग्रता के समय देवी का विशेष-विशेष ध्यान करना चाहिये।[6] ध्यानमन्त्र का पाठ करने के बाद पद्म की कर्णिका के मध्य बहुत से हाथों वाली, विशाल नेत्र वाली, चन्द्रमा के समान अवयवों वाली, सुरभित चन्दन के समान अङ्गवाली, फलरूपी हार से विभूषित, दो भुजाओं वाली, कोटि किरणस्वरूपा, सिन्दूर से सुशोभित भाल वाली, तीन नेत्रों वाली, कालरूपा, लयकारिणी कुण्डिलिनी का ध्यान करना

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ४७/७-५७, ४८/६-२७४, ५०/३-२७, ५२/५-१३१।
२. वही, ४४/५३-८६।
३. वही, ४५/८-१७।
४. वही, ४५/३४-३७।
५. वही, ४६/३७-४०।
६. वही, ४६/४१-४६।

चाहिये। इसके बाद चतुर्भुजा, षड्भुजा, अष्टभुजा, अपने वाहन पर स्थित दश-भुजा दुर्गा, चतुर्दशभुजा रौद्री, षोडशभुजा, अष्टादशभुजा तथा बीस भुजाओं वाली श्यामा का ध्यान-पूजन करके रुद्राणी-स्तोत्र का पाठ करना चाहिये।[1] मणिपूरचक्र का भेदन करने के लिये जिस रुद्राणी और रुद्र के मन्त्रजप का विधान है, वह इस प्रकार है—[2]

(१) ॐ नमः ते रुद्ररूपिणे।

(२) ॐ नमः ते महारुद्राय।

रुद्राणी-मन्त्र का एक प्रकार और भी है—डं से फं पर्यन्त सभी वर्णों से रुद्राणी के मन्त्र को पुटित करना चाहिये—[3]

"डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं ॐ नमः ते रुद्ररूपिणे डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं स्वाहा।" (अनुलोम स्थिति में)

"डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं ॐ नमः ते रुद्ररूपिणे फं पं नं धं दं थं तं णं ढं डं स्वाहा।" (विलोम की स्थिति में)

इसके बाद प्रासादमन्त्र, मृत्युञ्जयमन्त्र तथा द्वादशाक्षर मृत्युञ्जयमन्त्र का जप करने का विधान है।[4]

१. प्रासादमन्त्र—"ॐ सं स्वाहा।"
२. मृत्युञ्जयमन्त्र—"ॐ जूं सः।"
३. महामृत्युञ्जयमन्त्र—"ॐ जूँ सः पालय सः जूँ ॐ।"
४. रुद्राणीमन्त्र सम्पुटित मृत्युञ्जयमन्त्र—"ॐ नमः ते रुद्ररूपिणे ॐ जूँ सः ॐ नमः ते रुद्ररूपिणे।"
५. रुद्रमन्त्र सम्पुटित मृत्युञ्जयमन्त्र—"ॐ नमः ते महारुद्राय ॐ जूँ सः ॐ नमः ते महारुद्राय।"

इसके बाद रुद्र के ५१ नाम द्वारा मातृकान्यास करना चाहिये।[5] यथा—
"ॐ अं श्रीकण्ठेशाय नमः, ॐ आं अन्तेशाय नमः।"

---

१. रुद्रयामल उ० त०, ४६/५०-५६, ४७/७-५७।
२. वही, ४८/६-९।
३. वही, ४८/१०।
४. वही, ४८/१५-१६, १८, २०, २२।
५. वही, ४८/३९-५१।

इसी प्रकार त्रिमूर्तीश, अमरेश, अर्द्धनारीश, भावमूतीश, अतिथीश, स्थाणुकेश, हरेश, झिण्टीश, भौतिकेश, सद्योजातेश, अनुग्रहेश्वरेश, अक्रूरेश, महासनेश, निर्जरेश (स्वर वर्णों के साथ), क्रोधीश, चण्डेश, पञ्चान्तकेश, शिवोत्तमेश, एकरुद्रेश, एकनेत्रेश्वरेश, चतुराननेश, अजेश, सर्वेश, सोमेश, लाङ्गलीश, दारुकेश, अर्द्धनारीश्वरेश, वाणीश, भुजङ्गेश, पिनाकीश, खड्गीश, सुरकेश, श्वेतेश, भृग्वीश, नकुलीश, शिवेश, सम्बर्त्तकेश, एकादशरुद्र के साथ (व्यञ्जन वर्णों के साथ) नमः जोड़कर मातृकान्यास करना चाहिये।

४. **अनाहत-चक्र** (Cardiac Plexus)

मणिपूरचक्र के ऊपर हृदय-स्थान में बन्धूक पुष्प के समान उज्ज्वल अनाहत पद्म है। इसमें सिन्दूर राग के समान बारह वर्ण कं खं गं घं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं द्वादश दलों में विराजमान हैं। यह पद्म साक्षात् कल्पतरु है तथा इच्छा से अधिक की पूर्ति करने वाला है। इसी पद्म के भीतर धूम के समान वायु-मण्डल है, जिसमें छः कोण हैं।[१] यह शब्दब्रह्ममय है। अनाहत शब्द की अवस्थिति के कारण इसे "अनाहत" चक्र कहा गया।[२] यहाँ की ध्वनि बिना आघात के प्रकट होती है। यहाँ पर वाणलिङ्ग की अवस्थिति है, जो सहस्र सूर्यों के समान प्रदीप्त है तथा वाणलिङ्ग ही अहेतुक ध्वनि उत्पन्न करता है। इसीलिये यह "अनाहत" पद्म कहलाता है। यहीं पर जीवात्मा का वास है—

**शब्दब्रह्ममयः शब्दो न हेतुस्तदहेतुकः।**
**अनाहताख्यं तत् पद्मं पुरुषाधिष्ठितं परम्॥**[3]

वायुमण्डल के मध्य में वायु बीज (यं) है, जो मधुर, धूम्र राशि के समान धूसरित, चार भुजाओं से सुशोभित, कृष्णसार (मृग) पर अधिरूढ़ तथा अङ्कुश धारण करने वाले हैं। कहीं-कहीं वायु बीज (यं) का वर्ण शोण के समान कहा गया है।[४] वायु बीज (यं) के मध्य में करुणानिधान, सूर्य के समान आभा वाले "ईश" विराजमान हैं, जिनके हाथ वर और अभय मुद्राओं से युक्त हैं वे लोकत्रय को भय आदि से मुक्ति प्रदान करने वाले हैं।[५] शिव के समान ईश भी तीन नेत्र

---

१. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २२।
२. वही, विवरण।
३. षट्चक्रविवृति (तान्त्रिक टेक्ट्स, भाग २, पृ० ११०)।
४. शिवसंहिता, ५/१०६।
५. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २३।

से युक्त हैं ।[१] वह ईश्वर मणिनिर्मित ग्रैवेय, हार, नूपुर, क्षौम वस्त्र से विभूषित तथा कोटि चन्द्रमा की किरणों के समान आभा वाले हैं । वे लटों से उज्ज्वल हैं ।[२]

इस पद्म में काकिनी शक्ति विराजमान है, जो नवविद्युत्प्रभा के समान पीत-वर्णा हैं । वे तीन नेत्रों वाली, सभी अलङ्करणों से अलङ्कृत, सभी प्राणियों का हित करने वाली तथा उन्हें प्रसन्न करने वाली हैं । उनके दो हाथों में पाश तथा कपाल हैं और अन्य दोनों हाथ वर और अभय मुद्राओं से युक्त हैं । वे प्रमत्त हैं, उनका हृदय तृप्तिजनक सुधारस से आर्द्र हैं तथा वे कङ्काल की माला धारण करने वाली हैं ।[३] वे कृष्ण मृगचर्मरूप अम्बर को धारण करने वाली तथा चन्द्र-मुखी हैं ।[४] कहीं पर यह भी वर्णित है कि काकिनी शक्ति के चार हाथों में पाश, शूल, कपाल और डमरू विराजमान हैं, वे पीतवर्ण वाली हैं, दधि-अन्न प्रिय हैं, किञ्चिद् नमित अवयवों से सुन्दर शरीर वाली तथा वारुणीपान से प्रमत्त चित्त वाली हैं ।[५]

अनाहत पद्म की कर्णिका में एक अधोमुखी शक्ति त्रिकोण है । उस त्रिकोण के मध्य कोटि विद्युत्-प्रभा के समान कोमल शरीर वाला तप्त कनक की आभा से समुज्ज्वल, लक्ष्मी का कामोद्गम-स्थानस्वरूप बाण नामक शिवलिङ्ग है, जिसके मस्तक पर रन्ध्रयुक्त मणि के प्रकाश के समान बिन्दु-प्रकाश रूप[६] सूक्ष्म विवर है । शिवलिङ्ग के मस्तक पर अर्धचन्द्रबिन्दु की अवस्थिति के कारण बिन्दु के मध्य में सूक्ष्म छिद्र होने से उसे सूक्ष्म विभेद युक्त कहा गया । यह पद्म कल्पवृक्ष रूप है, भगवान् शिव का पीठ-स्थान है, वायुरहित दीपशिखा के समान हंस (जीवात्मा) से सुशोभित है तथा कर्णिकामध्य में भानु के मण्डल से मण्डित, प्रकाशमान, केसर की शोभा को धारण करने वाला है । इस पद्म का ध्यान करने से साधक वागीश, ईश्वर तथा जगत् की रक्षा और विनाश करने की सामर्थ्य से युक्त हो जाता है ।[७] इस प्रकार स्पष्ट है कि अनाहत पद्म की कर्णिका में सर्वप्रथम

---

१. षट्चक्रनिरूपणम्, विवरण ।
२. वही, विवरण में उद्धृत ।
३. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २४ ।
४. वही, विवरण मे उद्धृत ।
५. षट्चक्रविवृति (तान्त्रिक टेक्ट्स, भाग २, पृ० ११०) में उद्धृत ।
६. षट्चक्रनिरूपणम्, श्लोक २५ का विवरण ।
७. वही, श्लोक २५, २६ ।

वायुमण्डल, उसके ऊपर सूर्यमण्डल, उसके ऊपर वायु बीज तथा उसके ऊपर त्रिकोण और तत्रस्थ बाणलिङ्ग का ध्यान करना चाहिये ।[1]

इस पद्म का ध्यान करने वाला सर्वदा रमणि-कुल में सर्वदा प्रियात्प्रिय होता है, योगीश होता है, ज्ञानीश, पुण्यकर्मकर्ता, जितेन्द्रियों में गणना किया जाने वाला, ब्रह्म में स्थिर ध्यान करने में समर्थ, गद्य-पद्य-पदादि काव्यरूप जलधारा को धारण करने वाला, लक्ष्मी को आनन्द प्रदान करने वाले विष्णु के समान, अथवा इहलोक में वैभव तथा सौभाग्य का उपभोग करके मुक्ति-पद को भोगने वाला तथा परकाया में प्रवेश की सामर्थ्य से युक्त होता है ।[2]

अनाहत पद्म की साधना करने वाला साधक अणिमा आदि अष्ट सिद्धियों का स्वामी तथा कविराज हो जाता है ।[3] इस पद्म के सिद्ध शिव हैं । इस पद्म का



१. षट्चक्र०, श्लोक २६ का विवरण ।
२. वही, श्लोक २७ ।
३. चक्रकौमुदी, ४/३८ ।

साधक त्रिकालदर्शी, दूरश्रुति तथा दूरदृष्टि वाला हो जाता है। वह आकाश-गमन में समर्थ होता है। उसे सिद्धों और योगियों के दर्शन होते हैं, वह खेचर को वश में करने वाला होता है, बाणलिङ्ग का ध्यान करने से खेचरी तथा भूचरी-मुद्रा सिद्ध होती है।[1] जो इस पद्म के योग को नहीं जानता है, वह आकस्मिक मृत्यु को प्राप्त करता है, इस पद्म में ही सभी देवता निवास करते हैं तथा देवी का ध्यान करते हैं। प्राणवायु की स्थिता तथा भक्तियोग के द्वारा इस पद्म का ध्यान करता हुआ योगी परमसिद्ध अवस्था को प्राप्त होता है। योगीजन इस पद्म की साधना करके शरीर में अष्ट ऐश्वर्य का दर्शन करते हैं। इस पद्म का भेदन सामान्य योगियों के लिये असम्भव है। यह पद्म सिद्धिमार्ग का प्रकाशक है। इस चक्र के भेदन के लिये मन्त्रोद्धार, यजन, स्तवन, कवच, काकिनी के सहस्रनाम का पाठ आवश्यक है।[2]

**अनाहतचक्र-भेदन :—**

अनाहतचक्र के भेदन के लिये सर्वप्रथम पद्म का ध्यान आवश्यक है। इस पद्म के द्वादश दलों में विराजमान कं से ठं तक स्वर्णिम आभा वाले वर्णों का ध्यान करना चाहिये। साधक यह ध्यान करे कि ये द्वादश वर्ण सुललित, निर्मल, हंस से शोभित, कोटि दीप्तियों से दीप्त, उत्कृष्ट किरणपुञ्जों से मिश्रित, सिन्दूर रंग से युक्त है। साधक को प्रति दल में इस प्रकार की लिपि की भावना करनी चाहिये। प्रत्येक वर्ण के ध्यान की विधि अलग-अलग है—[3]

कं— अमि विमल वर्ण वाले, नवोदित सूर्य तथा अरुण की आभा से युक्त, परम शिवरूप, नित्य त्रिनेत्र, अनन्त और सूर्य-स्वरूप, उत्पत्यादि शक्तियुक्त, स्वगृहकान्ति से शोभित शरीर वाले देव का ध्यान।

खं— शशिशेखर तथा त्रिनेत्र रूप, सिन्दूर वर्ण वाला, छः भुजाओं की शोभा से युक्त अतएव महनीय देव का ध्यान।

गं— परम पुरुष, सुन्दर रत्न के समान प्रदीप्त मणिमाला से युक्त, जितेन्द्रिय श्री गणपति का ध्यान।

घं— अमल, घोर निनाद वाले, कार्य में दक्ष, मूर्तिरूप कमलवत्, त्रिनेत्र वाले, फलरूपी आभूषण वाले, मखेश, रक्तवर्णरूप, वर, अभय, संहारमुद्रा तथा स्फटिकमणिनिर्मित माला से युक्त चार भुजाओं वाले महनीय परम शिव का ध्यान।

---

१. शिवसंहिता, ५/१११-११४।
२. रुद्रयामल उ० त०, ५७/२-१८।
३. वही, ५७/२१-३१।

ङं— महामोक्ष के स्थान स्वरूप, सिन्दूरवत् अरुण वर्ण वाले, त्रिनेत्र वाले, शशि, कनक तथा रत्नरूपी आभरण वाले पतितजनों के नाथ, व्यापक गुणों वाले, लक्ष्मीनाथ, वर और अभय प्रदान करने वाले महनीय तथा निखिल जगत् के स्वामी का ध्यान।

चं — कमल की माला से युक्त, व्यापक, शत चन्द्र के समान मुख वाले, त्रिनेत्र वाले, नवोदित सूर्य तुल्य, समस्त मणियों तथा रत्नों के आभूषणों से युक्त, महज्ज्योत्सना की राशि स्वरूप, परमरस या सुधारस के विन्दु से उत्पन्न शरीर वाले देवता का ध्यान।

छं— सुन्दर कपाल तथा शरीर से युक्त, नेत्रस्थ, छल-मल-कर्ता, नूतन रविवत् सुधा-धारा का पान करने वाले, स्वर्णिम जप-माला से आवृत शरीर वाले, त्रिनेत्र वाले, योगेन्द्र स्वरूप, रत्नाभ दल में उपस्थित, चारुवदन वाले देवता का ध्यान।

जं— चार मुख वाले, अरुणिम शरीर वाले, विशाल नेत्र वाले, सूक्ष्म काल-स्वरूप, चक्रशरीर वाले, त्रिलोकी, सार रूप, महाशङ्ख स्वरूप, वर और अभय मुद्राओं को धारण करने वाले देव का ध्यान।

झं— महाकाय, तेजोमय, झं बीज युक्त, काम को दूर करने वाले, अति सुख-स्वरूप, महासिन्दूर राग के समान, कोटि सूर्य तथा चन्द्र के समान निर्मल, त्रिनेत्र वाले, पञ्चमुख वाले, दश भुजाओं से युक्त, समस्त शरीर रूप देव का ध्यान।

ञं— शशिशेखर, ञं बीज युक्त, मखेश, त्रिनेत्र वाले, नीलकमल, गदा, चक्र और निविड से युक्त हाथ वाले, महामाला से व्याप्त, स्वर्णिम माला से युक्त, नवोदित सूर्य-प्रभा के समान, सम्पूर्ण विश्व के द्वारा अर्चित रूप वाले देवता का ध्यान।

टं— त्रिनयन वाले, अधीश, बिन्दु युक्त टकार से सुशोभित, जपमाला, वर, अभय तथा खड्ग धारण करने वाले, सोमेश, कनक-कुण्डल से सुशोभित शम्भु का प्रसन्तापूर्वक ध्यान।

ठं— त्रिनेत्र वाले, काम-स्वरूप, शिशु की करुणा से सिद्धियों को देने वाले, सुन्दर रत्न के अलङ्कारों की छवि के कारण सर्वजन-प्रिय, अनघरूप सबिन्दु ठकार से युक्त, कोटि नवोदित सूर्य की प्रभा से युक्त, कमल की सुन्दर माला तथा चन्द्रमा को धारण करने वाले देवता का ध्यान।

इतना ही नहीं अपितु वे उस काल में स्मरण भी करते हैं कि मैंने अपनी पूर्ण सफलता, जरा-मृत्यु पर विजय प्राप्त कर लेने से पूर्व तक, पर्यङ्कबन्ध भंग न करने के कारण प्राप्त की यह उन्होंने घोषणा की थी ।[1]

स्मरणीय है कि बोधिमण्डगमन परिवर्त्त में बोधिसत्त्व पूर्व-दिशा की ओर मुख करके पर्यङ्कबन्ध में सुस्थिर शरीर को सीधा रखते हुए बैठे थे और निश्चय किया था कि भले ही इस आसन पर मेरा शरीर सूख जाए। चर्म, हड्डी और मांस गल जाए, किन्तु मैं बोधि प्राप्त किये बिना इस आसन से हिलूंगा भी नहीं ।[2] इस प्रकार हम देखते हैं कि ललितविस्तर में पतञ्जलि के अष्टांग-योग में एक अंग आसन को अत्यन्त महत्त्व के साथ स्वीकार किया है।

यहाँ यह नहीं भूलना चाहिए कि आसन के प्रसंग में भले ही हठयोग के ग्रन्थों में चौरासी अथवा चौरासी लाख आसनों की चर्चा की गयी हो किन्तु साधना की दृष्टि से कोई भी एक आसन सिद्ध कर लेना पर्याप्त है। उदाहरण के लिए हम दत्तात्रेय योगशास्त्र को देख सकते हैं, जहां स्पष्ट कहा गया है कि आसनों में अकेले पद्मासन का अभ्यास कर लेना ही पर्याप्त है ।[3] समस्त प्राणायाम, प्रत्याहार आदि की साधना पद्मासन में ही संपन्न की जा सकती है। यह भी स्मरणीय है कि योगसूत्र के भाष्यकार व्यास ने केवल तेरह आसनों के नाम लिए हैं, पर्यङ्कबन्ध उनमें अन्यतम है ।[4]

---

१. या भाषिता च वाग् मे मारस्येहागतस्य ससैन्यस्य ।
भेत्स्यामि न पर्यङ्कं अप्राप्य जरामरणपारं ।।
भिन्न मया ह्यविद्या दीप्तेन ज्ञानकठिनवज्रेण ।
प्राप्तं च दशबलत्वं तस्मात् प्रभिनद्मि पर्यङ्कम् ।।
—ल० वि० (शास्त्री) श्लोक १२९३, १२९४

२. इहासने शुष्यतु मे शरीरं, त्वमस्थिमांसं प्रलयं च यातु ।
अप्राप्य बोधिं बहुकल्पदुर्लभां, नैवासनात्कायमतश्चलिष्यते ।।
—ल० वि० (वैद्य), परि १९ गद्यभाग पृ० २१०, श्लोक ५७

३. चतुरशीतिलक्षेषुआसनेशूत्तमंश्रृणु, आदिनानेन सम्प्रोक्तम् ।
इदं पद्मासनं प्रोक्तं सर्वव्याधिविनाशनम् ।।
—दत्तात्रेय योगशास्त्र ६७-७६

४. स्थिरसुखमासनम् । यो० सू० २.४६ तद्यथा पद्मासनं वीरासनं भद्रासनं स्वस्तिकं दण्डासनं सोपाश्रयं पर्यङ्कं क्रौञ्चनिषदनं हस्तिनिषदनमुष्ट्रनिषदनं समसंस्थानं स्थिरसुखं यथासुखं चेत्येवमादीनि ।।
—व्यासभाष्य, पृ० २६९

**प्राणायाम**—साधना के क्रम में प्राणायाम साधना का भी बहुत अधिक महत्त्व है। पतञ्जलि ने इसे योग के चतुर्थ अंग के रूप में स्वीकार किया है।[1] दत्तात्रेय योगशास्त्र में इसे साधना की पृष्ठभूमि स्वीकार करते हुए कहा गया है कि इसमें सफलता मिलने के बाद ही, प्रत्याहार, धारणा आदि साधनाएँ सम्पन्न होती हैं।[2] और इसकी साधना करके साधक को जीवन्मुक्त होना स्वीकार किया है।[3]

ललितविस्तर में प्राणायाम अथवा उसके किसी प्रकार के भेद का नाम लिये बिना ही प्राणायाम साधना की स्थिति का, उसके परिणामों का बहुत आदर पूर्वक उल्लेख प्राप्त होता है। एक स्थान पर दुष्करचर्या-परिवर्त्त में बोधिसत्त्व की तपश्चर्या के प्रकरण में आस्फानक ध्यान के लिए, पर्यङ्कबन्ध में विराजमान बोधिसत्त्व के शरीर से हेमन्त की आठ रात्रियों में निरन्तर स्वेद-प्रवाह की चर्चा हुई है। उस समय उनके दोनों बाहुमूलों से भी पसीना टपकता था, माथे से भी पसीना टपकता था, वह भूमि पर इस प्रकार गिर रहा था, मानो ओस पड़ रही हो।[4] स्वेद के प्रवाह को प्राणायाम की साधना के क्रम में पहली सिद्धि के रूप में स्वीकार किया जाता है।[5]

साधना के इसी क्रम में ललितविस्तरकार ने अग्रिम स्थिति में श्वास-प्रश्वास के पूर्णरूप से रुक जाने की चर्चा की है।[6] प्राणायाम साधना की एक स्थिति होती है। प्राणों का कुण्डलिनी का जागृत होना और सुषुम्ना नाड़ी में प्रविष्ट होकर, प्राणों का सहस्रार चक्र अर्थात् चेतना के मूलकेन्द्र मस्तिष्क तक पहुँच जाना—इस क्रम में भ्रूमध्य से ऊपर वायु का पहुँचना और वहां कुछ काल (पांच घटी पर्यन्त) धारण करने को आकाश-धारणा कहा जाता है।[7]

बोधिसत्त्व भी जब इस प्रकार दुष्कर साधना में लगे थे तथा ललितविस्तर

---

१. यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि।
—योगसूत्र, २.२९

२. द० यो० २१९-२२१

३. वायु निरुध्य मेधावी जीवन्मुक्तो भवेद् ध्रुवम्। —वही, २४९

४. ल० वि०, पृ० १८४, पं० ८-१२

५. 'प्रस्वेदो जायते पूर्वम्' दत्ता यो० १४८

६. ल० वि०, पृ० १८४, पं० १४-१७

७. भ्रूमध्यादुपरिष्टात्तु धारयेत्पञ्चनाडिकाः, वायुं योगी प्रयत्नेन सेयमाकाश-धारणा॥ —दत्तात्रेय योगशास्त्र, २३५-२३६

कार के अनुसार 'मुख और नासिका से श्वास-प्रश्वास का निरोध हो जाने पर, वायु सिर के कपाल पर ठोकर मारती थी, जैसे कोई व्यक्ति कुण्ठित बरछी से सिर के कपाल पर ठोकर दे रहा हो।[1] इन उपर्युक्त विवरणों को देखकर, यह स्वीकार करने में कोई संकोच नहीं होना चाहिए कि ललितविस्तर के अनुसार योगदर्शन में वर्णित प्राणायाम साधना को बहुत महत्त्व के साथ, उस काल में स्वीकार किया गया है।

यह भी स्मरणीय है कि जिस प्रकार पतञ्जलि एवं दत्तात्रेय के अनुसार, प्राणायाम साधना के माध्यम से ही धारणा ध्यान, और समाधि को साधना में सिद्धि मिलती है।[2] ललितविस्तर में भी उसी प्रकार उपर्युक्त प्राणायाम की चर्चा आस्फानक नामक ध्यान की साधना के क्रम में, उसकी पूर्वपीठिका के रूप में ही स्वीकार की गयी है।

पतञ्जलि के योगसूत्र में प्राणायाम साधना को, धारणा आदि की सिद्धि के लिए सोपान के रूप में स्वीकार किया है, इसकी चर्चा ऊपर की पंक्तियों में की गयी है। वहां पर धारणा, ध्यान और समाधि की समष्टि को अन्तरङ्ग साधना के रूप में विशेष महत्त्व दिया गया है।[3] इसका तात्पर्य यह है कि साधक परम्परा में इन तीनों को एक समष्टि के रूप में ही देखा गया है। यही कारण है इस साधना के क्रम में, धारणा और समाधि के मध्यवर्ती ध्यान शब्द का प्रयोग प्रायः इन तीनों की समष्टि के लिए परवर्ती काल में होने लगा है। वर्तमान काल में भी सम्भवतः इसी कारण धारणा एवं समाधि के अभ्यास की बात न करके ध्यान के अभ्यास की बात की जाती है, यद्यपि यहां ध्यान पद से अभीष्ट तीनों की समष्टि का बोध होता ही रहता है। अन्यथा चित्त के स्थिरीकरण रूप धारणा के बिना चित्त की प्रत्यैकतानता रूप ध्यान का हो सकना संभव नहीं है।[4] अतः साधना के क्रम में तीन में से किसी एक के नाम का उल्लेख होने पर,

---

१. ल० वि०, पृ० १८४, पं १६-२१

२. (क) ततः क्षीयते प्रकाशावरणम् धारणासु च योग्यता मनसः।

—योगसूत्र २.५२-५३

(ख) समभ्यसेत्तदा ध्यानं घटिकाः षष्ठिमेव च।
वायुं निरुध्य ध्यायेत्तु देवतामिष्टदायिनीम्॥

—दत्ता० यो० शा० २४३-२४४

३. त्रयमन्तरंगं पूर्वेभ्यः। यो० सू० ३,४

४. देशबन्धश्चित्तस्य धारणा, तत्र प्रत्यैकतानता ध्यानम्।

—यो० सू० ३.१-२

योग की अन्तरङ्ग साधना के क्रम में तीन में से किसी एक के नाम का उल्लेख होने पर, योग की अन्तरङ्ग साधना के तीनों अंगों की समष्टि की साधना समझना चाहिए। इनमें धारणा में सरूप ध्यान किया जाता है और ध्यान में अरूप ध्यान अतः जहां सरूप ध्यान का कथन हो वहीं धारणा समझनी चाहिए। षडङ्गयोग में पांचवां अंग ध्यान है। बौद्ध दर्शन के अनुसार ध्यान चार प्रकार का होता है। आकाशानन्त्यायतन, विज्ञानानन्त्यायतन आकिचन्यायतन और नैवसंज्ञाना-संज्ञायतन। पतञ्जलि ने ध्यान का कोई विभाजन नहीं किया है।

ललितविस्तर में ध्यान के नाम से इस अन्तरङ्ग योग-साधना की चर्चा की गयी है। ध्यान के प्रकारों में आस्फानक ध्यान का उल्लेख अनेक बार हुआ है। योग-दर्शन में ध्यान की अथवा समस्त अष्टांग-योग की साधना का उद्देश्य कैवल्य की प्राप्ति स्वीकार किया गया है।[1] बौद्धदर्शन की ध्यान साधना की समस्त प्रवृत्ति का उद्देश्य भी समस्त सांसारिक दुःखों से निवृत्ति स्वीकार किया गया है, और उसकी उपलब्धि को निर्वाण के नाम से अन्तिम पुरुषार्थ माना गया है। किन्तु ललितविस्तर में ध्यान के प्रयोजन के रूप में निर्वाण अर्थात् जरा-मरण आदि दुःखों की निवृत्ति ही नहीं, कभी-कभी अत्यन्त तुच्छ लौकिक फल भी माना गया है। ललितविस्तर का लेखक एक स्थान पर बोधिसत्त्व द्वारा किये जा रहे ध्यान-साधना का प्रयोजन 'लोक को आश्चर्यान्वित करना, तीर्थिकों के घमण्ड को चूर करना, पर-पक्ष के प्रवासियों को परास्त करना और देवताओं को अपनी ओर आकृष्ट करना या झुकाना' आदि स्वीकार करता है।[2]

इसी प्रकरण में लौकिक प्रशस्त कर्म का सम्पादन कर सकना भी ध्यान-साधना का उद्देश्य है, ऐसा लेखक स्वीकार करता है। इन प्रयोजनों में जिन प्राणियों की कर्म-भावना नष्ट हो गयी है, उन्हें कर्म में प्रेरित कर सकना, पुण्य-फल को उत्पन्न करना, ज्ञान का फल प्रदर्शित करना, ध्यान के अंगों को विभक्त करना, शारीरिक बल की स्थिरता का प्रदर्शन करना, चित्तशूरता को उत्पन्न करना आदि भी ध्यान-साधना के फल के रूप में कवि स्वीकार करता

---

१. 'सत्त्वपुरुषयोः शुद्धि-साम्ये कैवल्यम्'। —यो० सू० ३.५५

२. बोधिसत्त्वो लोकस्याश्चर्यसंदर्शनार्थं तीर्थिकानां च दर्पनिर्घातनार्थं परप्रवादिनां च निग्रहार्थं देवानां चावर्जनार्थम्······कायबलस्थामसंदर्शनार्थं चित्तशौर्य-संजननार्थम् च-असंस्कृतायां पृथिव्यां पर्यङ्कमाभुज्य निषीदति स्म ॥

—ल० वि० (वैद्य), पृ० १८४, पं ३,४ एवं ६

है ।[1] यद्यपि ललितविस्तर के लेखक के अनुसार जब बोधिसत्त्व ध्यानस्थ थे, तब अन्य दर्शक यही सोच रहे थे कि—'ये अपने हित के लिए ध्यान नहीं कर रहे हैं, ध्यान का रस चखने के लिए ध्यान नहीं कर रहे हैं, सुख के भाव से ध्यान नहीं कर रहे हैं, बल्कि दूसरों पर कृपा भाव से, लोकहित करना है, इसलिए ध्यान कर रहे हैं।'[2]

ललितविस्तरकार के अनुसार ध्यान-साधना के क्रम में साधक में इतनी शारीरिक, मानसिक एवं चेतना संबंधी स्थिरता आ जाती है कि उसके शरीर के प्रति अन्य लोग चाहे जैसी क्रिया करें। उसे सताने के लिए उस पर कुछ भी फेंकते रहें, साधक को उसका पता ही नहीं चलता, वह शरीर से इतना स्थिर हो जाता है कि वह न श्वास-प्रश्वास क्रिया करता है और न सर्दी-गर्मी का अनुभव करता है।[3] वह न हिलता-डुलता है और न चलता-फिरता है।[4] न मलमूत्र

---

१. (क) कर्मक्रियाप्रणष्टानां कर्मक्रियावतारणार्थं पुण्यफलोद्भावनार्थं ज्ञानफल-संदर्शनार्थं ध्यानाङ्गविभजनार्थं कायबलस्थामसंदर्शनार्थं चित्तशौर्य-संजननार्थं··· । —ल०वि० (वैद्य), पृ० १८४, पं० ४-६

(ख) निहताः परप्रवादा ध्यामीकृत तीर्थिका मतिविहीनाः कर्मक्रिया च दर्शित या प्रोक्ता काश्यपे वाचा ॥

—ल० वि० वैद्य, श्लोक ८१८

२. न केवलमात्मार्थं न ध्यानस्वादनान्न सुखबुद्धया ।
अन्यत्र करुणबुद्धया करिष्यत्यर्थं विपुल लोके ॥

—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ८१७

३. (क) कल्पं नो न विकल्पं न चेञ्जनं, नापि मन्येन प्रचारं ।
आकाशधातुस्फरणं ध्यायत्यास्फानकं ध्यानं ॥

—वही, ८०७

(ख) न च आतपातु धायां छायाया नातापं गतश्चासौ ।
मेरुरिव निष्प्रकम्प्यो ध्यायत्यास्फानकं ध्यानम् ॥

—वही, ८०८

(ग) न च वातवृष्टिच्छदनं न दंशयशकासरीसृपा त्राणं ।
अविकोपितया चर्या ध्यायत्यास्फानकं ध्यानम् ॥

—वही, ८०९

४. असुचीना च किरन्ते विविधास्ते कारणाश्च कारेन्ति ।
न च इञ्जते भ्रमति वा ध्यायत्यास्फानकं ध्यानम् ॥

—वही, ८१२

का विसर्जन करता है, न शब्दों को सुनकर चौंकता या डरता है, न दूसरों को देखता है।[1] तपश्चर्या के क्रम में उसके शरीर का मांस सूख जाता है केवल चर्मस्नायु और हड्डियां शेष रह जाती हैं। रीढ़ की हड्डी वेणी की भाँति प्रतीत होती है, तब भी वह कष्ट का अनुभव नहीं करता।[2]

ध्यान साधना (योग साधना) यद्यपि साधक की अपनी साधना है। अपने समस्त (त्रिविध) दुःखों से निवृत्ति के लिए की जाने वाली साधना है तथापि दर्शक समाज पर भी उसका प्रभाव पड़े बिना नहीं रहता। वे न केवल साधक के प्रति आदर भाव रखते हैं उसकी पूजा करते हैं बल्कि वे यह भी संकल्प करने लगते हैं कि वे भी उसी प्रकार हो जाएं, अर्थात् साधना में प्रवृत्त होकर क्रमशः आगे बढ़ें।

ललितविस्तर में एक स्थल पर आस्फानक ध्यान क्या है ? यह प्रश्न उठाकर समाधान के रूप में कहा गया कि इसमें श्वास-प्रश्वास का पूर्ण निरोध होता है। इसमें स्थूल अथवा सूक्ष्म किसी प्रकार की न कल्पना होती है, न इंजना अर्थात् चंचलता, न किसी प्रकार की चित्त की क्रिया, न किसी प्रकार का स्पन्दन। यह ध्यान बिना किसी आलम्बन के सर्वव्यापक होता है। आस्फानक शब्द का अर्थ है स्थूल भावरहित अस्फरण अर्थात् फड़कन रहित, अकरण अर्थात् क्रिया रहित, अविकरण अर्थात् विकार रहित। स्फरण अर्थात् आकाश के समान व्यापक होने से यह इसकी अन्वर्थ संज्ञा है।[3]

---

१. न च नमति नो विनमते न काय परिरक्षणा स्पृशति।
कि चिन्नोच्चारप्रसवंशब्देषु न संत्रसी न परप्रेक्षी॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक ८१३

२. संशुष्क मांसरुधिरं चर्मस्नाय्वस्थिकाश्च अवशिष्टा।
उदाराच्च पृष्ठिवंशो विदृश्यते वर्तिता यथा वेणी॥
—वही, ८१४

३. केन कारणेनोच्यते आस्फानकमिति ? स चतुर्थध्यानमादित एव समापद्यमान आश्वासप्रश्वासानुरोधयति संनिरोधयति। अकल्पं तद् ध्यानमविकल्पमनिञ्जनमपनीतमस्पन्दनं सर्वत्रानुगतं च सर्वत्र चानिश्रितम्। न च तद् ध्यानं जातु केनचित्समापन्नं पूर्वं शैक्ष्येण वा अशैक्ष्येण वा प्रत्येक बुद्धेन वा चर्याप्रतिपन्नेन वा बोधिसत्त्वेन। अतश्चास्फानकं नामोच्यते। आकाशमस्फरणमकरणमविकरणं तच्च सर्वं स्फरतीति ह्याकाशसमं तद् ध्यानम्। तेनोच्यते आस्फानकमिति।
—ल० वि० (वैद्य), पृ० १८३ पं० २५—२७, पृ० १८४ पं० १.२

साधना के क्रम में चित्त की वृत्तियों का निरोध होने पर, चित्त की स्थितियों को योगदर्शन की पारिभाषिक भाषा में समापत्ति कहा गया है। पतञ्जलि ने इसका 'तदस्थतदञ्जनता' शब्द से परिचय दिया है।[1] उनके अनुसार समापत्ति सवितर्का, निर्वितर्का, सविचारा, निर्विचारा आदि भेदों से अनेक प्रकार की हो सकती है।[2] थोड़ा भेद होते हुए भी इन समापत्तियों को समाधि के समानान्तर माना जा सकता है। ये समापत्तियां अथवा समाधि की स्थिति विशेष साधक की सिद्धियां हैं। पतञ्जलि के अनुसार ये सिद्धियां कुछ लोगों को पूर्व जन्म की साधना के फलस्वरूप जन्म से ही प्राप्त होती हैं।[3] जबकि अन्य साधकों को श्रद्धा, वीर्य, स्मृति एवं समाधिप्रज्ञा (विवेकख्याति) के कारण प्राप्त होती हैं।

ललितविस्तर के अनुसार रामपुत्र रुद्रक ने 'नैवसंज्ञानासंज्ञानायतन' समापत्ति के मार्ग का साक्षात्कार किया था। बोधिसत्त्व भी पुण्यविशेष तथा पूर्वजन्म के सुचरित के प्रभाव से सभी समाधियों के ज्ञाता थे। चित्त के वशीभूत होने के कारण, ध्यान प्रधान सभी लौकिक और अलौकिक समापत्तियों का, उनके भेद-प्रभेदों का अनुभव करते थे।[4] किन्तु बोधिसत्त्व के अनुसार इन समापत्तियों का साक्षात्कार होने से निर्वृत्ति, वैराग्य, निरोध, उपशम, अभिज्ञा, संबोधि इत्यादि फल प्राप्त नहीं होते और न उससे निर्वाण की ही प्राप्ति हो पाती है।[5] अतः बोधिसत्त्व इन लौकिक समापत्तियों को न केवल निरर्थक मानते हैं बल्कि निस्सार भी स्वीकार करते हैं। इस निस्सारता को प्रकट करने के उद्देश्य से ही उन्होंने रुद्रक रामपुत्र का शिष्यत्त्व ग्रहण किया था।[6]

**समाधि**—ललितविस्तर में साधना के क्रम में समाधि को सर्वाधिक उन्नत स्थान दिया गया है। ग्रन्थकार के अनुसार समाधि के अनेक प्रकार हैं। यद्यपि उन अनेक प्रकार की समाधियों का स्वरूप क्या है? इस प्रसंग में ग्रन्थकार प्रायः मौन है। समाधि के उन प्रकारों के नामों से भले ही उनके स्वरूप की

---

१. यो० सू० १.४१

२. वही, १.४२, ४३, ४४

३. भवप्रत्ययो विदेहप्रकृतिलयानाम्।' —वही, १.१९

४. ल० वि० (वैद्य), पृ० १८०, पं १५-२०

५. बोधिसत्त्व आह-नैष मार्ष मार्गो निर्वृत्तये न विरागाय न निरोधाय नोपशमाय नाभिज्ञायै न संबोधये न श्रामणाय न ब्राह्मणाय न निर्वाणाय सवर्तते ॥ —वही, पृ० १८१, पं० १,२

६. वही, पृ० १८०, पं० ८-१०

कुछ कल्पना की जा सके। इतना अवश्य है कि ग्रन्थकार के अनुसार समाधि चित्त की एकाग्रता की स्थिति है। इसीलिए सिद्धार्थ तथागत के बुद्धालंकार व्यूह समाधि में स्थिर होने पर, उनके कपाल-तल से निष्क्रान्त ज्योति के प्रभाव से महेश्वर आदि सभी देवपुत्र समाधिस्थ हो गये, ऐसा ललितविस्तरकार स्वीकार करते हैं।[1]

ग्रन्थकार के अनुसार समाधि के कितने प्रकार हैं यह भी स्पष्टतः नहीं कहा जा सकता, किन्तु वे प्रसंगतः तेरह समाधि के नामों का परिगणन करते हैं। इन तेरह नामों में वे दस नाम तो एक ही प्रसंग में गिनाते हैं, जिन समाधि की अवस्थाओं को प्राप्त करके तथागत जरा, मरण आदि समस्त दुःखों से मुक्त हो सके थे।[2] इस एक ही प्रकरण में गिनायी गई समाधि के निम्नलिखित प्रकार हैं, स्मृतिविमल समाधि,[3] अशुभ समाधि,[4] अप्रणिहित समाधि,[5] शून्यता समाधि[6] अनिमित्त समाधि,[7] ज्ञान गुण समाधि,[8] विमोक्षसमाधि,[9]

---

१. ल० वि०, (वैद्य) पृ० ३

२. सर्वभवबन्धनानि च मुक्तानि मयेह तानि सर्वाणि।
प्रज्ञावलेन निखिला त्रिविधमिह विमोक्षमागम्य॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२७२

३. इह मे हतो ह्यशेषश्चित्तचरिरिपुर्भवानुगतवैरी।
प्रज्ञासिना बलवता स्मृतिविमलसमाधिमागम्य॥ —वही, श्लोक १२६६

४. इह पञ्चगुणसमृद्धाः षडिन्द्रियहया सद मदोन्मत्ताः।
बद्धा मया ह्यशेषाः समाधिमशुभं समागम्य॥ —वही, श्लोक १२६८

५. इह अनुनयप्रतिघानां कलहविवाद-प्रहाण-पर्यन्तः।
प्राप्तो मया ह्यशेषो अप्रणिहित-समाधिमागम्य॥
—वही, श्लोक १२६९

६. इह ममियता च सर्वे आध्यात्मिक बाहिरा परिक्षीणा।
कल्पितविकल्पितानि च शून्यमिति समाधिमागम्य॥ —वही, श्लोक १२७०

७. इह लालयिता सर्वे मर्त्या दिव्या भवाग्रपर्यन्ताः।
त्यक्ता मया ह्यशेषा आगम्य समाधिम् अनिमित्तं॥ —वही, श्लोक १२७१

८. इह रुदितक्रन्दितानां शोचितपरिदेवतान पर्यन्तं।
प्राप्तं मया ह्यशेषं ज्ञानगुणसमाधिमागम्य॥ —वही, श्लोक १२५६

९. सर्वभवबन्धनानि च मुक्तानि मयेह तानि सर्वाणि।
प्रज्ञावलेन निखिला त्रिविधमिह विमोक्षमागम्य॥
—वही, श्लोक १२७२

ध्यानसमाधि,[1] सत्यनयसमाधि,[2] अनिवर्त्तसमाधि[3]। इनके अतिरिक्त अन्य प्रसंगों में वे एक स्थान पर प्रीत्याहार व्यूहसमाधि,[4] ललितव्यूह-समाधि[5] महाव्यूह समाधि,[6] अलंकारव्यूह[7] नामक समाधियों की चर्चा करते हैं। इन समाधियों का उसकी दृष्टि मे क्या स्वरूप है इस विषय में ललितविस्तरकार सर्वथा मौन है।

इन समाधियों में स्तर-भेद के क्रम का निर्धारण करना भी सहज नहीं है। क्योंकि वह बुद्धालंकार व्यूहसमाधि की चर्चा प्रथम परिवर्त्त में करता है और वहां-वहां उनके ऊपर मूर्धा से ज्योति निकली, जिससे कुछ गाथाएं प्रगट हो रही थीं, इस कथन के अतिरिक्त कोई चर्चा नहीं करता।[8] लेखक महाव्यूह-समाधि का उल्लेख गर्भावक्रान्ति परिवर्त्त में करता है। उसके अनुसार बोधिसत्त्व की इस महाव्यूह-समाधि के प्रभाव (अनुभाव) से भिन्न-भिन्न ग्रहों में माया देवी का दर्शन लोगों को हो रहा था।[9] इन दोनों स्थलों में ये समाधियां मानों

---

१. इह हेतुदर्शनाद् वै जिता मया हेतुकास्त्रयः।
संज्ञा नित्यानित्ये संज्ञा सुख-दुःख चाऽऽत्मनात्मनि च ॥
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२७३

२. ओघा च योगग्रन्थाः शोका'शल्या मद प्रमादाश्च।
विजिता मयेह सर्वे सत्यनयसमाधिमागम्य ॥
—वही, श्लोक १२५७

३. इह लालयिता सर्वे मर्त्या दिव्या भवाग्रपर्यन्ताः।
त्यक्ता मया ह्यशेषा आगम्य समाधिमनिवर्तम् ॥
—ल० वि० (वैद्य), परि० २४ श्लोक ४३

४. ध्यानप्रीत्याहारः सुखप्रतिसंवेदी सप्तरात्रं बोधिवृक्षमूलेऽभिनामयति स्म।
—वही, (परि० २४, पृ० २६९

५. ललितव्यूहस्थ बोधिसत्त्वसमाधेरनुभावेन…।
—वही, परि० १६, पृ० २१०

६. बोधिसत्त्वो महासत्त्वो महाव्यूहस्य समाधेरनुभावेन।
—वही, परि० ६, पृ० ४६

७. इमं बुद्धालंकारव्यूहं नाम समाधिमथ…।
—वही, परि० I, पृ० २

८. वही, परि० I पृ० २

९. वही, परि० ६, पृ० ४६

चमत्कार प्रगट करने के लिए ही निबद्ध की गयी हैं, साधना के क्रम में नहीं। ग्रन्थकार बोधिमण्डगमन परिवर्त्त में ललितव्यूह नामक समाधि की चर्चा करता है इसे वह बोधिसमाधि अथवा बोधिसत्त्वसमाधि कहता है। ग्रन्थकार के अनुसार इस समाधि में बैठते ही अनेक प्रकार से प्रगट हुए शुभलक्षणों वाले शरीर से बोधिसत्त्व अनेक बोधिवृक्षों के नीचे (सर्वेषु च तेषु बोधिवृक्षमूलेषु), सिंहासनों पर विराजमान दिखाई पड़ रहे थे। इस प्रकार ग्रन्थकार इस समाधि के साथ भी अलौकिक चमत्कार का ही वर्णन करता है।[1]

बोधिसत्त्व तपश्चर्या के अनन्तर जब नेत्र खोलते हुए अनिमेष नयन एक आसन पर ही बैठे रहे, तब समन्त कुसुम नामक देवपुत्र तथागत के चरणों में प्रणाम कर उनसे ही पूछता है कि यह कौन-सी समाधि है? जिसमें इस प्रकार आप एक सप्ताह बैठे रहे; और तथागत ने उसे प्रीत्याहारव्यूह नामक समाधि है, ऐसा बताया है। इस प्रसंग में ग्रन्थकार इस समाधि में व्यक्ति की मनः स्थिति की कल्पना करके समाधि के स्वरूप का निर्धारण करता है। यह स्थिति कुछ इस प्रकार हो सकती है। जब व्यक्ति सो कर जागता है और अभी उसके चित्त में तृप्ति-सुख के अतिरिक्त भावना की कोई अन्य तरङ्गें विद्यमान ही न हों। अमनस्कयोग में इस भावना रहित स्थिति की मन के विषय में उपमा देते हुए, इसे योग की एक विशेष प्रशस्त स्थिति स्वीकार किया गया है।[2] यह स्थिति निद्रा के पूर्व और पश्चात् दोनों ही स्थितियों में एक समान रहा करती है।[3] डा० ब्रह्ममित्र अवस्थी के अनुसार इस अवस्था में चित्त विषयों की सन्निधि में रहकर भी उनसे सर्वथा असम्पृक्त रहता है।[4]

---

१. बोधिसत्त्वश्च ललितव्यूहं नाम समाधिं समापद्यते स्म। समनन्तर समापन्नस्य च बोधिसत्त्वस्येमं ललितव्यूहं नाम बोधिसत्त्वसमाधिम्, अथ तत्क्षणमेव बोधिसत्त्वः सर्वेषु च तेषु बोधिवृक्षमूलेषु सिंहासने संनिषण्णः···संदृश्यते स्म। —ल० वि० (वैद्य), परि० १९, पृ० २१०

२. यथा सुप्तोत्थितः कश्चिद् विषयान्प्रतिपद्यते।
जाग्रत्येव तथा योगी योग निद्रा-क्षणे तथा।। —अमनस्कयोग २.६६

३. निद्रादौ जागरस्यान्ते यो भाव उपजायते।
तं भावं भावयन् योगी निश्चितं मुक्त एव स।। —वही, २.६५

४. जिस प्रकार सो कर उठा हुआ कोई व्यक्ति विषयों के प्रति सर्वथा असम्पृक्त रहकर ही उनका साक्षात्कार करता है···उसी प्रकार योगी भी विषयों के प्रति असम्पृक्त रहकर जागता है। —वही,

अन्य समाधियों के प्रसङ्ग में ग्रन्थकार, उनको प्राप्त कर, प्राप्त हुए फल की ही एक क्रम से चर्चा करते हैं। स्वरूप के सम्बन्ध में कोई सूत्र नहीं देते। त्रपुषभल्लिक परिवर्त्त में इन समाधियों का फल सहित वर्णन इस प्रकार हुआ है कि इन स्थितियों को बोधिसत्त्व ने क्रमशः प्राप्त किया है। ग्रन्थकार के अनुसार सर्वप्रथम प्राप्त ज्ञानगुण समाधि से बोधिसत्त्व रुदित-क्रन्दित अवस्थाओं को पार कर सके थे। द्वितीय सत्यनय समाधि से उन्होंने योग के विघ्नों तथा शोक, मद और प्रमाद आदि मनोभावों पर विजय प्राप्त की थी। इस स्थिति में पहुंचने पर उन्हें विशिष्ट ज्ञान प्राप्त हुआ था, जिससे उन्होंने विविध बाधाओं को पार किया था। इस क्रम में तृतीय समाधि स्मृति-विमल समाधि है, जिसे प्राप्त कर वे चित्त में विचरने वाले, जन्म-मृत्यु के हेतुभूत भाव रूपी रिपुओं पर विजयी हुए।[1] ललितविस्तर में इस क्रम में वर्णित चतुर्थ समाधि मशुभ समाधि है, जिसे प्राप्त कर बोधिसत्त्व इन्द्रियों पर विजय प्राप्त कर सके थे।[2] यहाँ वर्णित पंचम समाधि अप्रतिहत समाधि है, जिसे प्राप्त कर बोधिसत्त्व कलह, विवाद, अनुनय आदि से, दूसरे शब्दों में राग-द्वेष से मुक्त हो सके थे।[3] ललितविस्तर के अनुसार छठी समाधि शून्य समाधि है, जिसे प्राप्त करके बोधिसत्त्व समस्त आन्तरिक और बाह्य ममत्व और सभी संकल्प-विकल्पों से मुक्त हो सके थे।[4] सप्तम समाधि अनिवर्त्त समाधि है जिसे सिद्ध करके वे लोक और परलोक दोनों की लालसाओं से मुक्त हुए थे।[5] विमोक्ष समाधि अष्टम

---

१. इह मे हतो ह्यशेषश्चित्तचरिरिपुर्भवानुगतवैरी ।
प्रज्ञासिना बलवता स्मृतिविमलसमाधिमागम्य ।।
—ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२६६

२. इह पञ्चगुणसमृद्धाः षडिन्द्रियहयाः सदा मदोन्मत्ताः ।
बद्धा मया ह्यशेषाः समाधिमशुभं समागम्य ।।
—ल० वि० (वैद्य), परि० २४, श्लोक ४०

३. इह अनुनयप्रतिघानां कलह-विवाद-प्रहाण-पर्यन्तः ।
प्राप्तो मया ह्यशेषो अप्रतिहतसमाधिमागम्य ।। —वही, परि० २४ श्लोक ४१

४. इह ममिपिता च सर्वे आध्यात्मिकबाहिरा-परिक्षीणा ।
कल्पितविकल्पितानि च शून्यमिति समाधिमागम्य ।।
—वही, परि० २४, श्लोक ४२

५. इह ममियता च सर्वे आध्यात्मिक बाहिरा परिक्षीणा ।
कल्पितविकल्पितानि च शून्यमिति समाधिमागम्य ।।
—वही, ल० वि० (शास्त्री), श्लोक १२७०

समाधि प्रकार है जिसके सिद्ध होने पर समस्त भव-बन्धनों से मुक्ति मिला करती है।

गोपीनाथ कविराज के अनुसार प्रज्ञोपाय समापत्ति द्वारा समस्त भावों का, समाहार करके पिण्डयोग से विम्ब के भीतर भावना करना, बौद्ध-परम्परा में स्वीकृत समाधि है। इस भावना के द्वारा महाज्ञान की निष्पत्ति होती है। उनके अनुसार समाधि साधना में निष्पन्नादि क्रम से व्योम कमल का उद्गम होने पर अक्षर सुख का उदय होता है। ज्ञेय और ज्ञान के एकत्वभाव के उदय होने पर विमल अवस्था का आविर्भाव होता है। उस समय प्रतिभास स्वरूप स्थावर-जंगम पर्यन्त भावो को उपसंहृत करना होता है, अर्थात् इन भावों को संकुचित करके पिण्डयोग से अर्थात् परम अनास्रव महासुखात्मक प्रभास्वर रूप से विम्ब के भीतर भावना की जाती है। फलतः जिस प्रकार बुभुक्षित व्यक्ति लोह आदि सब रसों का भक्षण करके स्वयं एकमात्र अवस्थित रहता है, उसी प्रकार इस समाधि की स्थिति में सभी भाव उपसंहृत हो जाते हैं, केवल परम अनाश्रव महासुखमय प्रभास्वर के अन्तर्गत संवृति सत्य रूप विम्ब की भावना ही शेष रह जाती है। इस प्रकार की भावना से या साक्षात्कार के फलस्वरूप परम महाज्ञान का आविर्भाव होता है। इसमें संवृतिसत्य तथा परमार्थसत्य का द्वैत छूट जाता है, दोनों ही अद्वयरूप से प्रकाशित होते हैं। यह अद्वयभाव ही बुद्ध का परम स्वरूप है तथा प्रत्येक आत्मा का परम स्वरूप है।[1] एक स्थल पर वे बौद्ध परम्परा के अनुसार "दस प्रकार की वायुओं के निरोध से समाधि भी दस प्रकार की है। समाधि से ज्ञेय तथा ज्ञान के मध्य अभेद होने पर अक्षर सुख का उदय होता है और उसी से ज्ञान-बिम्ब में पूर्ण समाधान होता है।[2]

म० म० डा० गोपीनाथ कविराज ने ज्ञेय और ज्ञान के एकत्त्वभाव के उदय होने पर जिस विमल अवस्था का संकेत किया है संभवतः वह अवस्था ही ललितविस्तर में ज्ञानविमल समाधि के नाम से स्मरण की गयी है। ललित विस्तर के अनुसार यह समाधि ही प्रथम अवस्था है, उसके ऊपर सात अथवा दस अन्य अवस्थाएं और हैं।

## अन्तराय (विघ्न)

संस्कृत भाषा में एक आभाणक सुविदित है 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि' अर्थात् प्रत्येक श्रेष्ठ और प्रशक्त-कार्य को संपन्न करने में अनेक अन्तराय (विघ्न)

---

१. बौद्धधर्म दर्शन की भूमिका, पृ० ३६

२. वही, पृ० ४०

# श्रीस्वामिचरणदासजीकृतग्रंथसंग्रहकी अनुक्रमणिका

श्रीगणेशाय नमः



# अष्टांगयोग वर्णन ४

## ( गुरु शिष्य संवाद )

*

शिष्य वचन

दोहा—व्यासपुत्र धन धन तुम्ही, धन धन यह अस्थान ।
मम आशा पूरी करी, धन धन वह भगवान ॥ १ ॥
तुम दर्शन दुर्लभ महा, भये जु मोको आज ।
चरण लगो आपा कियो, भये जु पूरण काज ॥२॥
चरणदास अपनो कियो, चरणन लियो लगाय ।
शिर कर धरि सब कुछ दियो, भक्ति दई समुझाय ॥३॥
बालपने दरशन दिये, तबहीं सब कछु दीन ।
बीज जो बोया भक्तिका, अब भयो वृक्ष नवीन ॥४॥
दिन दिन बढता जायगा, तुम किरपाके नीर ।
जब लग माली ना मिला, तब लग हुता अधीर ॥५॥
अरु समुझाये योगही, बहु भाँती बहु अंग ।
ऊरधरेता ही कही, जीतन बिंद अनंग ॥ ६ ॥
अरु आसन सिखलाइया, तिनकी सारी विद्धि ।
तुम्हरी कृपासों होहिंगे, सबही साधन सिद्धि ॥७॥
इक अभिलाषा और है, कहि न सकूं सकुचाय ।
हिये उठै मुख आयकरि, फिरि उलटीही जाय ॥८॥

गुरु वचन

सतगुरुसे नहिं सकुचिये, एहो चरणनदास
जो अभिलाषा मन विषे, खोलि कहौ अब तास॥९॥

शिष्य वचन

सतगुरु तुम आज्ञा दई, कहूं आपनी बात।
अष्टांगयोग[1] बुझाये, जाते हियो सेरात ॥ १० ॥
मोहिं योग बतलाइये, जो है वह अष्टांग।
रहनी गहनी विधिसहित, जाके आठों अंग ॥ ११ ॥
मत मारग देखे घने, ह्यां सियरे भये प्रान।
जो कुछ चाहो तुम करो, मैं हौं निपट अयान॥१२॥

गुरु वचन

अष्टांगयोग समुझाइ हैं भिन्न भिन्न सब अंग।
पहिले संयम सीखिये, जाते होत न भंग ॥ १३ ॥

शिष्य वचन

संयम काको कहत हैं, कहौ गुरू शुकदेव।
सो सबही समुझाइये, ताको पाऊं भेव ॥ १४ ॥

गुरु वचन

योगियोंके अवश्यमेव कर्तव्य

पहिले सूक्षम भोजन खावै। क्षुधा मिटै नहिं आलस आवै॥
थोडासा जल पीवन लीजै। सूक्षम बोलै बाद न कीजै॥
बहुत नींद भर सोवै नाहीं। दूजा पुरुष न राखै पाहीं॥
खट्टा चरफर खार न खावै। बीरज क्षीण होन नहिं पावै॥
करै न काहू वैरी मिंता। जगवस्तुनकी न राखै चिंता॥
निश्चल ह्वै मनको ठहरावै। इन्द्रिनके रस सब बिसरावै॥

१ यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान, धारणा, समाधि ये अष्टांगयोग हैं।

त्रिया तेल नहिं देह छुवावै । अष्ट सुगंध अंग नहिं लावै ॥
मनुषनकी राखै नहिं आसा । गुरुका रहै चरणही दासा ॥

दोहा–काम क्रोध मद लोभ अरु, राखै ना अभिमान ॥
रहै दीनताई लिये, लगै न माया बान ॥ १८ ॥

छल नहिं करै न छलमें आवै । दम्भ झूँठके निकट न जावै ॥
टोना यंत्र भूत नहिं धावैं । झूँठ जानिकै सब बिसरावैं ॥
धातु रसायन मन नहिं लीजे । झूँठ जानि याहू तजि दीजे ॥
स्वांग तमाशे बाग न जैये । आसन ऊपर बैठा रहिये ॥
दृढ ह्वै लगे युक्तिके माहीं । ताते विघ्न होय कछु नाहीं ॥
रूठा रहै जगत लोगनसों । न्यारो रहै सबी भोगनसों ॥
इन्द्र आदि लौ सुख संसारी । नेक न चाहै चित्त मझारी ॥
सिमिटि रहै हियमाहिं समावैं । ऐसे योग सधे सिधि पावैं ॥

दोहा–ऋद्धि सिद्धि अरु कामना, तिनकी रखै न आस ॥
मान बडाई चपलता, त्यागै चरणहि दास ॥१६॥

गहि संतोष क्षमा हिय धारै । संयम करि करि रोग निवारै॥
अहंकारको छोटा करिये ।कुटिल मनोरथ मन नहिं धरिये॥
बसिये जितहि देश सुस्थाना । निर उपाधि धरती अस्थाना ॥
भलीभूमि लखि गुफा बनावै । नीची ऊंची रहन न पावै ॥
जमीं बराबर चौरस होई । होय लदाव कि मधरी सोई॥
सांकर द्वार कपाट लगावै । कहूं छिद्र रहने नहिं पावै ॥
तामहँ बैठि योग तप कीजै । दूजो पुरुष न भीतर लीजै ॥
कहि शुकदेव चरणही दासा । जगसों रहिये सदा उदासा ॥

दोहा–यह सब निश्चयही करै, योग युक्तिके आदि ।
पहिले ऐसा होय करि, पीछे साधन सादि ॥१७॥

### योगके आठ अंग

आठ अंग कहुं योगके, सुनो चरणहीदास ।
मेरे वचननके विषे, चित दै करौ निवास ॥१८॥

यमके अंग प्रथम सुनि लीजे । दूजे नियम कहूं चित दीजे ॥
तीजै आसन हित करि साधौ । प्राणायाम चौथ आराधौ ॥
प्रत्याहार पांचवाँ जानौ । छठौ धारणाको पहिंचानौ ॥
सतवें ध्यान मिटै सब बाधा । कहूं आठवाँ अंग समाधा ॥

### शिष्य वचन

धन्य धन्य तुम श्री गुरुदेवा । मेरे प्राणनाथ शुकदेवा ॥
व्यासपुत्र तुम दीनदयाला । मम अनाथको कियो निहाला ॥
आठ अंग मोहिं दियो सुनाई । अब कहो भिन्न भिन्न समझाई ॥
एक एकको जुदा बखानो । जासो जाय दास पर जानो ॥

### गुरु वचन

दोहा-एक एकका कहत हौं, जुदा जुदा विस्तार ।
श्रवणन सुनो विचारिकै, लै लै हियमें धार ॥१९॥

### १--यमअंग वर्णन

#### १. अहिंसा

प्रथम कहौं यमके दश अंगा । समझै योग न होवै भंगा ॥
प्रथम अहिंसाही सुन लीजै । मनकरि काहू दोष न कीजै ॥
कडुवा वचन कठोर न कहिये । जीवघात तनसों नहिं दहिये ॥
तन मन वचन न कर्म लगावै । यही अहिंसा धर्म कहावै ॥

#### २. सत्य

दूजे सत्य सत्यही बोलै । हिरदै तौलि बचन मुख खोलै ॥

#### ३. अस्तेय

तीजे असते त्याग सुनीजै । तन मनसों कछु नाहिं हरीजै ॥
तन चोरीके लक्षण नाखै । मनकी चोरीको नहिं राखै ॥

## ४. ब्रह्मचर्य

चौथा ब्रह्मचर्य बतलाऊं। भिन्न भिन्न करि ताहि सुनाऊं॥

### अष्ट प्रकारका मैथुन

दोहा--ब्रह्मचर्य यासों कहैं, सुनहु चरणही दास।
आंठ अंग सो नारिकी, नेक न राखै आस ॥२०॥

यती होय दृढ कांछ गहीजै। वीर्य क्षीण नहिं होने दीजै॥
मैथुन कहूं अष्ट परकारा। ब्रह्मचर्य रहे इनसे न्यारा॥
सुमिरण तिरियाका नहिं करिये। श्रवणन सुरतिरूप नहिं धरिये॥
रस शृङ्गार पढै नहिं गावै। नारिनसों नहिं हँसै हँसावै॥
दृष्टि न देखै त्रिष नहिं दौरै। मुख देखै मन होजा औरै॥
बात इकन्त करै नहिं कबहीं। मिलन उपाय जु त्यागै सबहीं॥
अथवा स्पर्श निकट ना जावै। काम जीति योगी सुख पावै॥
अष्ट प्रकारके मैथुन जानौ। इन तजि ब्रह्मचर्य पहिंचानौ॥
कहैं शुकदेव चरणहीदासा। ब्रह्म सत्य मैं करै निवासा॥

## ५. क्षमा

दोहा--पँचवीं सुखदाई क्षमा, जलन बुझावै सोय।
जो दुख आवै घटविषे, पातक डारै खोय ॥२१॥

कोई दुष्ट कछू कहि जावो। गाली देकर कोइ खिझावो॥
कै कोइ शिरपर कूडा डारो। कै कोइ दुख देवो अरु मारो॥
वाकी कछू न मनमें लावै। उलटा उनको शीश नवावै॥
ऐसी क्षमता हियमें लावौ। बोलौ शीतल अग्नि बुझावौ॥

---

१ आठ अंग-श्रवण स्मरण कीरतन, चिंतवन बात इकन्त।
दृढसंकल्प प्रयत्न तन, प्राप्ति अष्ट कहंत ॥ १ ॥

६. धीरज

छठा अंग धीरजका जानो । धीरजही हृदय में आनौ ॥
योगयुक्ति धीरजसों कीजै । सब कारज धीरजसों लीजै ॥
धीरजसों बैठे अरु डोलै । धीरज राखि समुझिकर बोलै॥
आनि परे दुख ना अकुलावै । धीरजसों दृढता गहि लावै ॥
दोहा-धीरज रहा तौ सब रहा, काहूसे न डराय ।
सिंह प्रेत अरु कालका, धीरजसों डर जाय॥२२॥

७. दया

दया सातवीं अब सुनि लीजै । सब जीवनकी रक्षा कीजै ॥
लख चौरासीका सुखदाई । सबके हितकी कहै बनाई ॥
रहिये तन मन बचन दयाला । सबहीसों निर्बैर कृपाला ॥

८. आर्जव

अठवें कहूं आरजव खोलै ।कोमल हृदयसों कोमल बोलै॥
सबको कोमल दृष्टि निहारे । कोमलता तन मनमें धारे ॥
कोमल बरती बीज बनावै । बढै बेगि फूलै फल लावै ॥
ऐसे कोमल हिया बनावै । योग सिद्धिकरि पद पहुँचावै॥
यही आरजव लक्षण जानो ।शुकदेव कहै रणजित पहिंचानो॥

९. मिताहार

दोहा-मिताहार जो नवम है, समझ लेहु मनमाहिं ।
सतगुन भोजन खाइये, ऐसा वैसा नाहिं ॥२३॥
खावै अन्न विचारिकै, खोटा खरा सँभार ।
तैसा ही मन होत है, जैसा करै अहार ॥ २४ ॥
सूक्षम चिकना हलका खावै । चौथा भाग छोडि करि पावै॥
बानप्रस्थ कै हो संन्यास । भोजन सोलह ग्रास गिरास॥

अरु गृहस्थ बत्तीस गिरासा । आवै नींद न बहुत न श्वासा ॥
ब्रह्मचारी भोजन करै इतना । पठन माहँ बीरज रहै जितना ॥

१०. शौच

दशवां शौच पवित्तर रहिये । कर दातौन हमेश नहइये ॥
जो शरीरमें होवै रोगा । रहै न तन जल छूवन योगा॥
तौ तन माटीसूं शुधि कीजे । अब अंतरकी शुधि सुनि लीजै॥
राग द्वेष हिरदयसों टारै । मनसा खोटे कर्म निवारै ॥

दोहा—दश प्रकारका कहा यह, पहिल योगकी नीव ॥
नेम कहूं अब दूसरा, सो है साधन सींव ॥ २५ ॥

## २—नियम अङ्गवर्णन

१. इन्द्रिय वश

दूजा अंग नियमका गाऊँ । भिन्न भिन्न सब अंग सुनाऊं ॥
पहला तप इन्द्री वश कीजे । इनके स्वाद सभी तजि दीजै॥
खाते पीते सोवत जागत । योगी इन्द्रिनकूं वश राखत ॥
तनकूं वश कर मनकूं मारे । ऐसी विधि तपका अँग धारे॥

२. सन्तोष

दूजा अंग कहूं सन्तोषा । हानी भय नहिं मानै शोका ॥
लाभ भये नाहीं हरषावै । ऐसी समुझ हियेमें लावै ॥
पराल्ब्ध तन होय सो होई । संकलप विकलप रखै न कोई॥

३. आस्तिकता

दोहा—तीजा आस्तिक अंग है, जाका सुनो विचार ।
समझ समझ मनमें धरो, ताको गहो सँचार॥२६॥

शास्त्रन सुनि परतीति जो कीजै। सतब्रह्म निश्चय करि लीजै ॥
बुधि निश्चय आतमके माहीं । जगत सांच करि मानै नाहीं॥

४. दान

चौथा दान अंग विधि होई । पात्र कुपात्र विचारै सोई ॥
एक दान उपदेश जु दीजै । भवसागरसों पार करीजै ॥
दूजा दान अन्न अरु पानी । दीजै कीजै बहु सनमानी ॥
और पराये दुखकों बूझै । सुखदानी परमारथ सूझै ॥

५. ईश्वराराधन

पंचम ईश्वर पूजा करिये । तन मन बुद्धि जहां लौं धरिये॥
ह्वै निष्काम तजै सब आसा । सेवा करै होय निज दासा ॥
दोहा—पीती फूल जु भावसों, यह सुगंध करि धूप ।
शुकदेव कहैं यों कीजिये, पूजा अधिक अनूप॥२७॥

६. श्रवण

छठै सिद्धांत श्रवण सुनि बानी । करि विचार गहिये मनमानी॥
सार असार विचार जो कीजै । पानीको तजि पयको पीजै ॥
अरु सतगुरुसों निश्चय करिये । परखि सँभारि हृदयमें धरिये॥
करणी करै तिन्हौं सो मिलना । वचन अयोगीके नहिं सुनना ॥

७. लज्जा

सतवां वही जु कहिये लाजा । सो वह सकल सँवारे काजा॥
साध गुरूसे लाज करीजै । तन मन डोलन नाहीं दीजै ॥
करम विपर्यय सब परिहरिये । हिय आँखिनमें लज्जा भरिये॥
शुकदेव कहै सुनु चरणहिदासा । लज्जा भवन माहिं करिवासा॥
दोहा—कुटुँब मित्र जग लोगहीं, सबसूँ कीजै लाज ।
बड़ी लाज हरिसूँ करो, नीके सुधरै काज ॥२८॥

८. दृढता

अष्टमहू मति दृढ सो कहिये । सो विशेष साधनकूं चहिये॥
शुभ करमनकी इच्छा करनी । हो न सकै तो भी हिय धरनी॥

बहकै ना काहू बहकाये । कैसेहू नहिं हलै हलाये ॥
जग सुख देखि न मनमें आनै।स्वर्ग आदि सुख तुच्छहि जानै॥
कोइ अस्तुति आदर करि सेवै। कोइ कुभाव करि गाली देवै ॥
दोनोंमें निश्चय रह जोई । शुकदेव कहैं दृढ मति है सोई॥

९. जाप

नवम जाप करै गहि मौना । मन जिज्ञासूं कीजै जौना ॥
दोहा—हरि गुरुकी अस्तुति पढै, सोभी कहिये जाप ।
शुकदेव कहैं रणजीत सुनु, त्रैविधि नाशै ताप॥२९॥
दशवें समझा होमहीं, कीजै दोय प्रकार ।
अँगन माहिं साकल्यकूं, वेद कहैं क्यों डार॥३०॥
दूजे पावक ज्ञानकी, तामें इन्द्री होम ।
वाकूं परगट भूमि है, याकूं हिरदा भौम ॥३१॥
यमका अंग सभी कह दीना । नेम कहा सोभी तुम चीन्हा॥
निरे योगहीके मत जानौ । सबके कारजको पहिंचानौ ॥
आपै योग पहल ये चहिये । शुभकरमनके मारग गहिये॥
जो ये होय तौ होवै योगा । नाहीं बहै जगतके भोगा ॥
जिज्ञासीकूं पहल सुनीजे । पाछे भेद योगको दीजे ।
यम अरु नियम दोउ बतलाये। अच्छी नीकी भाँति सुनाये॥
अब तीजे आसन समझाऊं । जुदे जुदे कहि सबै सुनाऊं ॥
योग पहिल आसनही साधै । आसन बिना योग बरबादै॥

३—आसन वर्णन

दोहा—चरणदास निश्चय करौ, बिन आसन नहिं योग ।
जो आसन दृढ होय तो, योग सधै भजि रोग॥३२॥
लख चौरासी आसन जानो । योगिनकी बैठक पहिचानो ॥
तिनमें चौरासी चुन लीन्हें ।दुरलभ भेद सुगम सो कीन्हें॥

तिनमें दोय अधिक परधानै । तिनकूं सब योगेश्वर जानै ॥
सो तुमकूं पहिले बतलाय । जिनकूं साधोगे चितलाय ॥
आसन सिद्ध पदम कहलावै । इनकूं करि निश्चल ठहरावै ॥
अरु आसन सब रोग भजावैं । ये दो आसन योग सधावैं ॥
इनकूं साधै जो जन कोई । ध्यान समाधि लगावै सोई ॥
चरणदास शुकदेव कहैं यों । आसन दोनों बरणौं हैं ज्यों ॥

पद्मासनविधि

पहिले आसन पदम बताऊँ । ज्योंकी त्यों मूरति दिखलाऊँ॥
पहिले बायाँ पाँव उठावै । दहिने जंघा ऊपर लावै ॥
दहिना पाँव फेरि यों लाकै । बाँवीं साथल ऊपर राखै ॥
बावाँ कर पीछेसों लावै । वाम अँगूठा गहि तन तावै ॥
ऐसे हाथ दाहिना लावै । दहिन अंगूठा पकड़ दृढ़ावै ॥
ग्रीवा लटक चिबुकही आवै । नासा आगे दीठि लगावै ॥
देव दृष्टि हो कौतुक दरशै । कहै शुकदेव अभै पद परशै॥

दोहा-कै हिरदै राखै चिम्बुक, कै सम राखै देह ।
कै घुठनों दोउ हाथ रखि,कै अँगुठा गहिलेह॥३३॥

सिद्धासनविधि

दूजा आसन सिद्धजु कीजै । बावाँ पाँव गुदाढिग दीजै ॥
दाहिन पाँव लिंगपर आवै । दृष्टि सु भ्रुकुटीपै ठहरावै ॥
अचरज जहाँ अधिक दरशावै । खुले कपाट मोक्ष गति पावै॥
आसन साधि व्याधि परिहरै । भूँख नींद जोपै बश करै ॥

दोहा-एँडी बावैं पांवकी, सींवन मध्ये राख ।
लिंग गुदाके मध्यमें, मूल गोलिये साख ॥३४॥
संयमसूं इन्द्री गहै, राखै सरल शरीर ।
दृष्टि उठा भ्रुकुटी धरै, मिटै जु दोनों पीर ॥३५॥

दहिने लावै लिंगपर, भाग बराबर राखि।
बारी बारी कीजिये, शुकदेवा कहै भाखि ॥३६॥

४—प्राणायाम अंग वर्णन

चौथे प्राणायामहीं, कहूँ सुनो चित लाय।
जा बल जीतै पवनकूं, चढै गगनकूँ धाय ॥३७॥
षट चक्रकूं छेद करि, सुखमनहीकी राह।
दल सहस्रके कमलमें, पहुँचै करैं उछाह ॥३८॥
हिरदैमें अस्थान है, प्राण वायुका जान।
वाके रोके सब रुके, वायुनमें परधान ॥ ३९ ॥
जैसे गंगा एकही, घाट घाटको नाँव।
ऐसे प्राणहि वायुके, नावँ कहे बहु ठाँव ॥ ४० ॥
चौरासी अस्थान पर, चौरासीही वाय।
तामें दश ये मुख्य हैं, बरणौं सुनिये ताय ॥४१॥
प्राण अपान समानही, और व्यान उद्यान।
नाम धनंजय देवदत, कूरम किरकल जान ॥४२॥
दश वायू जो एकही, तिनमें दीरघ होय।
सो वै प्राण अपान हैं, तिन्हैं पिछाने कोय ॥४३॥
अपान जाय प्राणै मिलै, रहै प्राणके प्रान।
शुकदेव कहि वर्णन करूं, अब इनके अस्थान॥४४॥

प्राणवायु हिरदैके ठाहीं। बसै अपान गुदाके माहीं ॥
वायु समान नाभि अस्थाना। कंठ माहिं बाई उद्याना ॥
व्यान जु व्यापक है तन सारै। नाक वायुसों उठै डकारै ॥
पलक उघाडे कूरम बाई। देवदत्तसूं होय जँभाई ॥
किरकल वायु जु भूख लगावै। मुखै धनंजय देह फुलावै ॥
सबमें प्राण वायु मुख जानौ। सो हिरदैके मध्य पिछानौ ॥

हिरदाही देहीके माहीं । जो कुछ है सो ह्याहीं ह्याहीं॥
योगेश्वर ह्यांई फल पावै । ह्यासूं अनहद नाद जगावै ॥

चक्रवर्णन

दोहा-अब चक्कर वर्णन करूं, पाछे प्राणायाम ।
वरणूं नारी सुषमना, सुधरैं सबही काम ॥ ४५ ॥
हैं वै सूरति कमलकी, छोटे और विशाल ।
मूसूं लेकर शीशलौं, एकहि जिनकी नाल ॥४६॥
कुं०-लालरंग पहिला कहूं, चक्रधार तिहिं नावँ ।
च्यारपैंखरी तासुकी, हैं जु गुदाके ठाँव ॥
हैं जु गुदाके ठाँव, देह ताही पर साजे ।
चारों अक्षर तहां, देव गन्नेश विराजै ॥ १ ॥
पवन सुरत ह्वांलै धरै, खोलि कहै शुकदेव ।
दूजा लिंगस्थानहीं, जाको सुन अब भेव ॥
पीतवरण षट पैंखरी, नाम जु स्वाधिष्ठान ।
षट अक्षर जापै दिये, ब्रह्मा देवत जान ॥२॥
ब्रह्मा देवत जान, संग सावित्री दासा ।
इन्द्रसहित सब देव,तहां सबहीका वासा ॥
मणिपूरक चक्कर कहूँ, तीजा नाभिस्थान ।
नीलवरण दश पैंखरी, दश अक्षर परमान ॥३॥
दोहा-विष्णु जहाँका देवता, महालच्छिमी संग ।
चरणदास अब कहतहूँ, चौथेको परसंग ॥ ❋ ॥
अनहदचक्र हिरदय विषे, द्वादश दल अरु श्वेत ।
शिवशक्ती जहँ देवता, द्वादश अक्षर भेद ॥४७॥
पँचवां चक्कर कंठमें, विशुद्ध नाम जिहि केर ।
षोडश दल जीव देवता, षोडश अक्षर हेर ॥४८॥

छठयों भौंहन बीचमें, आज्ञा चक्कर सोय ।
ज्योति देवता जानिये, दो दल अक्षर दोय ॥४९॥

शिष्य वचन

दोहा–कमलौंपर अक्षर कहे, समझ न आई मोहिं ।
कौन कौन अक्षर तहां, सतगुरु कहिये सोहिं ॥५०॥

गुरु वचन

पहिला कमल अधार सुनाऊं । व श ष स अक्षर वरण बताऊं ॥
दूजा कमल जु स्वाधिष्ठाना । ब भ म य र ल जु ताहि बखाना ॥
तृतिये मणिपूरक जो कहिये । ड ढ ण त थ हीं लहिये ॥
द ध न प फ जो गाये । ये दश अक्षर वरण बताये ॥
चौथे चक्र अनाहद माहीं । द्वादश अक्षर वरण बताहीं ॥
क ख ग घ ङ जो जाना । च छ ज झ ञ ट ठ जु माना ॥
पँचवां षोडश विशुद्ध जो आछे । आदि अकार अकार सु पाछे ॥
छठा जो आज्ञा चक्कर मानो । हंस वरण दो अक्षर जानो ॥

दोहा–भवँर गुफा मंडल अखँड, तिरवेणी जहँ न्हान ।
नित परवी जहँ होत है, करै पापकी हान ॥ ५१ ॥
उलट पवन बध षटनपर, ऊपर पहुँचै जाय ।
शुकदेव कहैं चरणदासजू, सुषमन सहज समाय ॥५२॥
कमल सहसदल सातवां, शीशन मध्यहि वास ।
तहां देवता संतगुरू, पूरी करै जु आस ॥ ५३ ॥
ह्यांतक सुषमनका सिरा, सो सातौंकी नाल ।
हैं वे उलटे षट कमल, तलै अपान बयाल ॥५४॥
अपानवायुकूं साधि करि, ऊपर लावै मोड ।
जब होवैं उलटे कमल, मुख अकाशकी ओड ॥५५॥

अपानवायु ज्यों ज्यों चढ़ै, चक्र चक्रके पास ।
त्यों त्यों सीधे होयँ सब, पूर जान अभ्यास ॥५६॥
अपानवायु आवै जबै, चक्र अनाहद माहिं ।
दश प्रकारके नादही, शनै शनै खुलि जाहिं ॥५७॥

पहिले नाद खुले जो ऐसा । चिडी चीकला बोलै जैसा ॥
एकहि बार कहै यों चिन्ना । दूजीबार खुलै चिन चिन्ना ॥
क्षुद्रघंट ज्यों तीजी जानो । चौथी नाद शंख पहिचानो ॥
पँचवीं नाद बीन ज्यों गाजे । छठवीं उपजे ताल ज्यों बाजे॥
सतवीं नाद मुरलिया ऐसी । अठवीं उठै पखावज जैसी ॥
नवैं नफीरी नाद सुनावै । दशवें सींव गर्ज उपजावै ।
नौ तजि दशवेंसूं हित लावैं । अनहद सुनि अनहद हो जावैं॥
होय जीवसों ब्रह्म अगाधा ।जो कोइ सुनै सो अनहद नादा॥

दोहा-खुलै जो अनहद नाद ज्यों, सो साधन सुनि लेहु ।
जासों पहुँचे सिद्धिको, या करणी चित देहु ॥५८॥
अधारचक्रसूं खैंचकरि, अपान वायु सजलेइ ।
स्वाधिष्ठानके पासही, तीन लपेटै देइ ॥ ५९ ॥

याकी विधि सब तोहिं बताऊं । जैसे है तैसे समझाऊं ॥
पहिले मूल द्वारको शोधै । बंध लगाय अपान निरोधै ॥
पहिले चक्करमें ठहरावै । खैंचि दूसरेके ढिग लावै ॥
वाके आसौ पास फिरावै । दहिने तीनि लपेट लगावै ॥
फिरि मणिपूरकमें पहुँचावै । फेरि अनाहदमें लैजावै ॥
अनहद खुलै सुनै सुख पावै ।फिरि ह्वां प्राण अपान मिलावै॥
हिरदय कंठ मध्य ठहरावै । संयमसों ताको परचावै ॥
बंध दूसरो तहां लगावै । चरणदास शुकदेव बतावै ॥

अष्टपदी

पहिले अनहदनाद खुलै हिय ऊपरै । कंठसु नीचै रोंकि ध्यान ह्वांई धरै ॥ जहां अपरबल होय जु अनहद शब्दही । फिरि यों जानो जाय कण्ठके मध्यही । तहां किये अभ्यास ध्यान राखैं घना । होवैं अधिकी नाद सुनै साधूजना ॥ केतकद्योसनमाहिं ब्रह्मरन्धर कनै । जाय खुलै जहँ नाद सुरति दै ह्वां सुनै ॥ शनै शनै यों होय जान कोई साधही । हिरदयते अरु ब्रह्मलोकलों एक नादही ॥ मीठी और सवाद बहुतही पाइये । सतगुरुके परताप जहां मन लाईये ॥ ब्रह्मलोककी बात सुनै होवै जुह्वां । सबही सूझै वस्तु जो कछु होवैं तहां ॥

दोहा—अनहदके सम और ना, फल वरणे नहिं जाहिं ।
पटतर कछू न दे सकूं, सब कछु है वा माहिं ॥६०॥
पांच थकै आनँद बढै, अरु मनुआ वश होय ।
शुकदेव कहि चरणदास सुनि, आप अपनपा खोय।६१।
नाडिनमें सुषुमन बड़ी, सो अनहदकी मात ।
कुम्भकमें केवल बड़ा, सो वाहीका तात ॥ ६२ ॥
मुद्रा बडी जु खेचरी, वाकी बहिनी जान ।
अनहदसा बाजा नहीं, और न या सम ध्यान ॥६३॥
सेवकसे स्वामी भने, सुनै जु अनहद नाद ।
जीव ब्रह्म ह्वै जात है, पावै अपनी आद ॥ ६४ ॥
चरणदास अब कहत हूं, वही जु प्राणायाम ।
शुकदेव कहैं ताके किये, पावैं मन विश्राम ॥ ६५ ॥

बहत्तरहजार आठसोंचौंसठ नारी। सबकी जड हैं नाभिमें झारी॥ तिनमहँ दश नाडी शिरमोरी । पँच बायें पँच दहनी ओरी ॥ जिनमें तीन अधिक परधाना । इडा पिंगला सुषुमन जाना ॥

उनमें सुषुम्ना अधिक अनूपा । सो वह कहिये अग्निस्वरूपा ॥
दश नाडी अस्थान बताऊं । ठौर ठौर तेहि कहि समझाऊं ॥

दोहा-नाडि शंखिनी गुदामें, किरकल लिंगस्थान ।
पूषा सखन दाहिने, जसनी बायें कान ॥ ६६ ॥
गंधारी दृग वामही, हस्थिनि दहिने नैन ।
नारि लंबका जीभमें, सब सवाद सुख दैन ॥६७॥
नासा दहिने अंग है, पिंगल सूरज बास ।
इडा सुबायें और है, जहँ शशिकर परकास ॥६८॥
दोऊके मधि सुषमना, अद्भुत वाको भेव ।
ब्रह्म नाडिहू कहत हैं, यों कह सो शुकदेव ॥६९॥
इडा ब्रह्म जमना जहां, सुषमन विष्णु निवास ।
और सरस्वति जानिये, येहो चरणहिं दास ॥७०॥
शिव पिंगल गंगासहित, सो वह दहिने अंग ।
तिरवेणी याते भई, मिली जु तीनौं संग ॥७१॥
कबहुँ इडा सर जलत है, कबहूँ पिंगल माहिं ।
मध्य सुषुमना बहत है, गुरु बिन जानै नाहिं ॥७२॥
सो वह अग्निस्वरूप हैं, बड़ी योग सरदार ।
याहीते कारज सरै, ऐसी सुषुमन नार ॥७३॥

इनसों प्राणायाम करीजै । पूरक कुंभक रेचक हीजै ॥
इडा पिंगला मारग थाकै । उलटि सुषुमना चालन लागै ॥
बायें खैंचन पूरक जानौ । ठहराबनको कुम्भक मानौ ॥
फेरि उतारे रेचक वोई । प्राणायाम कहावै सोई ॥

दोहा-इडा पवन पूरक करै, कुम्भक राखै रोक ।
रेचक पिंगलसों करै, मिटैं पापके थोक ॥ ७४ ॥

पिंगल रोकै पवन न जावै । इडा और सो वायु चलावै ॥
कुम्भक करि हिय चिबुक लगावै।जितका तित मनको ठहरावै ॥
सोलह मात्रा पूरक लीजै । चौंसठि कुम्भकमें जप कीजै॥
रेचक फिरि बत्तीस उतारै । धीरे धीरे ताहि निवारै ॥
पहिल पहिलही कीजे आधे । तीनि महीने ऐसे साधे ॥
यासे आगे फेरि बढावै । दोय आठ अरु चारि चढावै॥
बढत बढत ऐसे ही बढै । योहीं चौंसठि ताहीं चढै ॥
इडा बायसों पूरक कीजै । पिंगलसों रेचक तजि दीजै ॥
फिरि पिंगलसों पूरक धारै । बहुरि इडाहीसों निरवारै ॥
ऐसे बारी बारी करिये । तीजे प्राण वायु अघ हरिये॥
होयसकै कुम्भक सरकावै । चौसठिमें भी परै बढावै ॥

शिष्यवचन

दोहा-चरणदास कहै कर जोरिकै, सुनौ गुरू शुकदेव ।
कौन समै याको करै, राति दिना कहि देव ॥७५॥
मात्रा कासों कहत हैं, जो बतलायो जाप ।
कैतो करे अहारही, जाको कहिये नाप ॥७६॥

गुरु वचन

दोहा-ॐबिन्दीके सहितही, ताही मात्रा जान ।
बीजमन्त्र तासों कहत, प्रणवकूं हुँ पहिचान॥७७॥
कोमल भोजन कीजिये, आधी रखिये भूख ।
पवन बसै सुखसों जहां, तन नहिं आवै दूख॥७८॥
साठि घरी दिनरातिकी, आठ तासुके याम ।
लीजै चौथा भागही, कीजै प्राणायाम ॥७९॥
चार भाग ताके करै, चार समै ठहराय ।
चार चार घटिका करै, दृढव्रत चित्त लगाय॥८०॥

और दूसरी भांति सुनीजै। होय न सकै तौ याको कीजै॥
बारहलौं ॐपवन चढावै। कुम्भक माहिं बीस ठहरावै॥
बारह पिंगल पवन उतारै। राति दिनामें चारहि बारै॥
फेर बढावै कुम्भक दुगुनी। केते द्यौसनमें मिर तिगुनी॥
फेर पिङ्गलसों पूरक लीजै। इडा वायु रेचकही कीजै॥
बेरिया एक इडासों खैंचे। पिंगला दूजी वार जु ऐंचे॥
कबहूँ मासूँ कबहूँ वासूँ। रेचक करै सुपूरक जासूँ॥
कुम्भक तिगुनी सो अधिकावै। होयसकै जितनी सरकावै॥
दोहा-भाँति दूसरी और सुनु, साधन अधिक अनूप॥
गुरु बिन भेद न पाइये, महा गूपसूँ गूप॥८१॥

अष्टपदी

प्राणवायुकी युक्ति कहौं जेहि बात है। द्वादश अंगुल नासिका आगे जात है॥ संयमहीसों सहज जु उलट घटाइये। शनै शनै ही साध जु ताहि समाइये॥ आपन वायुको खैंचि प्राणघर लाइये। फिरि बाहरसों रोकि जु तिन्हें मिलाइये॥ तीनि कर्म पूरकके कुंभकके कहे। रेचकहीके कर्म दोय निश्चय भये॥ दो रेचकके कर्मपूरकके तीनहीं। ये सबही रहिजायँ होय जब छीनहीं॥ पूरक रेचक छुटे केवल कुंभक यही। ठौर समैका बंधन राखै नाशही॥ याकिरियाको अन्त जानो तुम ह्वां तहीं॥ प्राणवायुको रोंक कायाके महीं॥

दोहा-साठ हजार इकीस लख, सबके श्वास प्रमान।
यह तो रोंके देहमें, जबलग एकहि प्रान॥८२॥
याके हूये सौ दिना, साधन ह्वै जु सिद्धि।
केवल कुम्भक जानिये, पूरी ह्वै जु विद्धि॥८३॥

अष्टपदी

इतनी होवै शक्ति रुकन जब श्वासकी। रहै नहीं परमाण जु गिनती मासकी॥ द्वादश कैसो वरष सहस कै लाखहीं॥

चाहै जबलग रखैं सांच यह साखही॥ गुप्तमहा यह जान कठिन है साधना। कोटिनमें कोई एक करै आराधना॥ देखा देखी बहुत मनुष याकूं लगैं। कोई चढै परमान घने मगमेंथकैं॥ चरणदास यह समुझि कहैं शुकदेवही। शनै शनैसों करै पाय या भेवही

दोहा–मूल बंध अरु खेचरी, मुद्राहीको जान।
दोनोंके साधे बिना, अपान न होवै प्रान॥८४॥

खेचरि मुद्रा कहूँ बखानै। जाको कोटिनमें कोइ जानै॥
सकलशिरोमणि योग मँझारी। ज्यों मन खोवै छत्तर धारी॥
शीशफूल ज्यों गहनो माहीं। या बिन ताडी लागै नाहीं॥
साधन कर कर जीभ बढावै। सो ब्रह्मरंधर ताई लावै॥
उरै ताल वा ठौर कहावै। रसनासूं ह्वां बंध लगावै॥
जासूँ पवन न सरकन पावै। श्रवण नैन जू बाट रुकावै॥
प्राणवायु बाहर नहिं आवै। मुखनासा होइ निकसि न जावै॥
शुकदेव कह चरणदास बताऊं। आगे मूलबंध समुझाऊं॥

दोहा–मूल बन्ध जानौ यही, एँडी गुदा लगाव।
थक दहनी बावीं कभी, सिद्धासन ठहराव॥८५॥

मूलबन्ध जा कारण दीजै। सो मैं कहूँ सबै सुनि लीजै॥
आधार चक्रसूं पवन उठावै। स्वाधिष्ठानहिंके ढिग लावै॥
दहिने ओरकूं ताहि फिरावै। ऐसे निन लपेट लगावै॥
सीधा हो ऊपरकूं धावै। मणिपूरक चक्करमें आवै॥
शनई शनई ताहि चढावै। चक्कर चक्करमें पहुँचावै॥
भवचक्करके ऊपर ताई। ब्रह्मरंध्रके लावै ठाई॥
ऐसे षट चक्करकूं सोधै। प्राण वायुको यों परमोधै॥
अपान वायु सुन ह्वांतक आवे। प्राण वायु ह्वै सहज समावै॥
शुकदेव कह सुन चरणहिंदासा। सहज शून्यमें करै निवासा॥

## अष्ट प्रकारके कुम्भकवर्णन

### शिष्य वचन

दोहा–प्राणायाम कि विधि सबै, गुरु तुम दई सुनाय ।
सो लैकरि हिरदै धरी, ताहि न देउँ भुलाय ॥८६॥
चरणदासके शीशपर, तुमहीं गुरु शुकदेव ।
कुम्भक अष्ट प्रकारके, तिनको कहिये भेव ॥८७॥
लक्षण नाम स्वभाव गुण, जुदे जुदे समुझाय ।
चरणदासके मन विषे, सुनबेको अतिचाय ॥८८॥

### गुरु वचन

दोहा–अब आठौं कुम्भक कहूं, नाम भेद गुण रूप ।
शुकदेव कहैं परसिद्ध हैं, योगहि माहिं अनूप॥८९॥
प्रथमें कुम्भकहीं कहूँ, नाव जु सूरज भेद ।
दूजे ऊजाई सुनो, साधे छूटैं खेद ॥ ९० ॥
शीतकार अरु शीतली, पँचवीं भस्त्रिक जान ।
छठीं जु भ्रमरी नाम है, नीके समझि पिछान॥९१॥
नाम मूरछा सातवीं, आठवीं केवल होय ।
रणजीता सबसे बडी, आयु बढावै सोय ॥ ९२ ॥

पवन पूर पूरकही कीजे । पाछे बन्ध जलन्धर दीजे ॥
कुम्भक रेचकके मधि जानो ।ह्यांई बन्ध उडयान पिछानो॥
पवन जोरहीसूं गहि लीजै । अर्ध ऊर्ध्व संकोच न कीजै ॥
मध्यम कीजै पश्चिम तानै । ब्रह्म नारिके माहिं समानै ॥
नाडी पवन खैंचिये ऐसे । भरिये सब संधान जु जैसे ॥
अपान वायुकूं ऊपर लावै । प्राण वायु नीचे लै जावै ॥
जोपै यह साधन बनि आवै । योगी बूढा होन न पावै ॥
तरुण अवस्था दीखै ऐसी । नितही रहै जानिये जैसी ॥

अथ सूर्यभेदन १

कुं०-कुम्भक सूरज भेदही, पहिले देहुँ सुनाय।
सुख आसनके कीजिये, अथवा बज्र लगाय ॥
अथवा बज्र लगाय, पूरक दहिने स्वर कीजे।
नख शिख सेती रोकि वायुकूं बन्धन करीजै ॥
बायें सेती रेचिये, हौरे हौरे जान।
कपाल शोधनी जानिये, चरणदास पहिचान ॥३॥

दोहा-वायु किरम पीडा हरै, कीजै वारंवार,।
कुम्भक सूरज भेदनी, शुकदेव कह हिय धार ॥९३॥

ऊजाई २

अब ऊजाई कुम्भक सुनिये। समझ सीख मनमाहीं गुनिये॥
दोउ सुर समकरि पवन चढावै। पेट कण्ठलौं ताहि भरावै ॥
ताको रोंकै दृढ करि राखै। सहज इडासों रेचक नाखै ॥
ऐसे जो कोइ साधन करै। रोग सलेषमके सब हरै ॥
हिरदय कण्ठ माहिं जो होई। कफका रोग रहै नहिं कोई ॥
रोग जलन्धरहीका भागै। भजै वायु दुख पावक जागै॥
बैठत चलत पवनको भरै। यही उजाई कुम्भक करै ॥
चरणदास शुकदेव बतावै। तीजी शीतकार समुझावै ॥

शीतकार ३

दोहा-ओठ जँभाई नासिका, लीजै खिंचै जु पौन।
ताहि कछू ठहरायकै, छोडे मुखसों जौन ॥ ९४ ॥
धीरे धीरे रेचिये, सीसी शब्द उचार।
सुन्दर होवै तेजवत, अधिक रूपको धार ॥९५॥
भूख प्यास व्यापै नहीं, आलस नींद न होय।
तन चेतनही होत है, रहै उपाधि न कोय ॥९६॥

यहि विधि साधतही रहै, होय योगिनमें भूप ॥
शुकदेव कहे चरणदास सुनि, कुम्भक यही अनूप ॥९७॥

शीतल ४

कहूं शीतली कुम्भक आगे । जो कोइ करै भाग तिहिं जागे ॥
तालु मूल जिह्वा बलसेती । प्राणवायु पीवै कर हेती ॥
कुम्भक राखै सबतन माहीं । ढिला गात रमावै ह्वाहीं ॥
नासा सेती रेचक कीजे । एक मास सिधि हो सुख लीजै ॥
पीवै पवन जीभको मोड । सहजै छोडै नासा ओड ॥
दोनों रंधरंसे तजी दीजे । यों अभ्यास पूर करी लीजै ॥
ताप तिली गोला जु रहोई । वाके तनमें रहै न कोई ॥
देह पुरानी नूतन होय । तीनि वरष साधै जो कोय ॥
जैसे साँप कांचुली भोहिं । श्वेत बाल तजि काले होहिं ॥
काहु भाँतिका दुख नहिं व्यापै । भूख प्यास पित भाजै आपै ॥

भस्त्रिका ५

दोहा-अब कहुँ कुम्भक भस्त्रिका, पित कफ वायु नशायँ ।
अगिनि बढै अभ्याससों, तीनिगाठि खुलि जायँ ॥९८॥

आसन पद्म सु या विधि करै । वामजंघ दहिनो पग धरै ॥
बाँवो पग दहनीपर लावै । जाँघनको दोउ हाथ मिलावै ॥
ग्रीवा पेट बराबर राखै । आगे सुनु शुकदेवा भाखै ॥
मुख मूँदै रेचक नासासूं । पूरक चपल करै श्वासासूं ॥
रेचक पूरक ऐसे कीजै । बारम्बार तजै अरु लीजै ॥
जैसे खाल लोहार जु भरै । रेचक पूरक आतुर करै ॥
करत करत जबहीं थकि जावै । नेक ठहरि दूजी विधि लावै ॥
फिरि पूरक सूरजसों करै । पवन उदरके माहीं भरै ॥
तर्जनि अंगुलीसों दृढ रोकै । नासा मध्य धारि करि जोखै ॥

दोहा–कुंभक पिछली भांति करि, रेच इडासों बाय ।
कफ पित वायु नशायके, लेवै अग्नि बढाय॥९९॥
कुण्डलिनी देवै जगाय, यह कुम्भक सुखदाय ।
करजु हित व्रत धारिकै,चरणदास चित लाय॥१००॥
कुण्डलिनी सरकायकै, वेधै तीनों गाँठ ।
ऐसी पँचवीं भस्त्रिका, रहै न कोई आँठ ॥१०१॥

ब्रह्म नाडिकाके छिद्रमाहीं । रोंकि रही सुखदे रहि ह्वाहीं॥
लाय लपेटै नाभी ठाहीं । दृढ ह्वै बैठी सरकै नाहीं ॥
सवा विलस्तकि जाकी देही । तामें अस्थित जीव सनेही॥
शक्ति नागिनी यही जु कहिये । याका भेद गुरूसों लहिये ॥
महा अपरबल जागै नाहीं । ताते नर सब मरि मरि जाहीं॥
कोइ इक योगी ताहि डुलावै । सुषमन वाट गगन लै जावै॥
ब्रह्मरंधरमें जाय समावै । लगै समाधि बहुत सुख पावै॥
जो कछु होय सो कहा न जावै। चरणदास शुकदेव सुनावै ॥

दोहा–शिव शक्तीमें लाभ है, रहै न दूजो भाव ।
कुण्डलिनी परबोधका, जो कोई करै उपाव ॥१०२॥

शिष्य वचन

दोहा–व्यासपुत्र शुकदेवजी, किरपा करी दयाल ।
चरणदास आधीनही, समझो भयो निहाल ॥१०३॥
एक वार फिरि खोलिकै, कुण्डलिनी समुझाव ।
याके सबही भेदको, सुनबेको अति चाव ॥१०४॥

गुरु वचन

दोहा–फिरभी तोसों कहत हौं, कुण्डलिनी विस्तार ।
ताके सगरे भेदही, सुनिकै हियमें धार ॥१०५॥

नाभिस्थान नागिन रहै, कुण्डल शशी अकार ।
प्राण पियारा वही है, आगे सुनो बिचार ॥१०६॥
कुंभक कर्म कोई करै, देवै शक्ति जगाय ।
जैसे लागी लष्टिका, नागन शीश उठाय ॥१०७॥
सीख गुरूसों कुंभक साधै । नीकी बिधि ताकी अवराधै ॥
पवन ठवन लग ताहि जगावै। तब ऊरधको शीश उठावै ॥
नाभि ठौर ताका है वासा । पद्मराग मणि ज्यों परकासा॥
आठ लपेटे, बाई जानौ । ताते शक्ति कुंडली मानौ ॥
नाडी सहस लगी हैं वाको । ऐपर छुटी जानिये ताको ॥
जिनमें तीर नारि अधिकाई । इडा पिंगला सुषमन गाई ॥
तिनके माहिं शिरोमणि सुषमन। नालकमल जानत योगीजन॥
जा पहुँची ब्रह्मरंधर ताहीं । ऊरध कमल सातवें माहीं ॥
आवन जानि पवनकी बाटा । सकत चढन ऊरधका घाटा॥
कह शुकदेव चरणही दासा । आगे कहूं जु हो परकाशा ॥
दोहा–नागिन सूक्षम जानिये, बाल सहस वा भाग ।
शुकदेव कहैं आकारही,रक्त वरण ज्यों नाग ॥१०८॥
कुंभक हो अत्यन्त जब, तब ऊरधको जाय ।
ब्रह्मरंध्रमें आय करि, घडी दोय ठहराय ॥१०९॥
ई व्रतका करि पानहा, पूरण हो अभ्यास ।
उड़ते देखै सिद्ध तब, वाके माहिं अकास ॥११०॥
पै देखत है नैन विनाहीं । चहै करै लीला उन माहीं ॥
खेचर मिलि खेचर ह्वै जावै । यह भी शक्ति उड़नकी पावै ॥
अधिकी ठहरै लगै समाधी । यह तौ कहिये खेल अगाधी ॥
शिव शक्ती जहँ मेला होई । होय लीन मन उनमन सोई ॥
योग युक्ति करि याको पावै। परासक्त अपने वश लावै ॥

चाहै अर्द्ध ठौर लै आवै । जब चाहै ऊरध लैजावै ॥
कबहूँ हिरदयके मधि आनै । याहीको आपनपौ जानै ॥
इच्छा करै सिद्धिकी जैसी । होय प्राणसो बेगिहि तैसी ॥
चहै अस्थूल सूक्ष्म तन धारहूँ । वैसाही होय जाय सवारहूँ ॥
कह शुकदेव सुन चरणहि दासै । जो कुंडलिनी हृदय प्रकासै ॥

दोहा-कुण्डलिनी परकाशही, भौंरा एक अनूप ।
सोउ प्रकाशत है तहां, सुवरणकासा रूप ॥ १११ ॥
हिरदयमें उजियार हो, होत चपल यहि भाँति ।
जैसे धूमर मेघमें, बिजलीही दमकाति ॥११२॥

शुकदेव कहे चरणदास बताऊँ । और अनूठी सिद्धि सुनाऊँ ॥
चाहै पर देहीमें वरूं । अपनी कायाको परिहरूं ॥
रेचक प्राणायाम प्रतापै । कुण्डलिनी जो अपनी आपै ॥
रेचक किये बाहरे आवै । परकायामें जाय समावै ॥
अस्थित होय जाय यों जानो । सदा विराजत ऐसे मानो ॥
ऐसे पहिली देह गिरावै । ज्यों मणिको डोरा तजि जावै ॥
जब चाहै अपने घट माहीं । परासक्तही आवै ह्वाहीं ॥
काया पलट कहत हैं याको । कोइक योगी जानत ताको ॥

दोहा-चाहे तनको छोड करि, देह कलप धरि और ।
मन मानै जहँ गमन करि, फिरि आवै अपठौर ११३॥

भ्रामरीकुंभक ६

दोहा-छठी जु कुम्भक भ्रामरी, सुनिये चरणहिंदास ।
शुकदेवा हौं कहतहूं, तामें करो विलास ॥ ११४ ॥
जैसे भृंगी धुनि करै, यों उपजै हिय माहिं ।
दोनों स्वरसों कीजिये, परकट सुनिये नाहिं॥ ११५॥

बलसेती पूरक करै, यही शब्द ले साथ ।
भृंगीकीसी धुनि सहत, रेचै मन्द सुहात ॥११६॥
या अभ्यासके कियेसे, चित चंचल रहै नाहिं ।
योगीश्वर लीला करै, चिदानन्दके माहिं ॥ ११७ ॥

मूर्च्छा ७

दोहा-सतवीं कुंभक मूरछा, पूरक ऐसे होय ।
खैंचत होवै सोरसा, मेघधार ज्यों होय ॥ ११८ ॥
बन्धै जलंधर दीजिये, सहज कण्ठ तल जान ।
रेचत वाई मूरछित, होय यही पहिचान ॥ ११९ ॥
सुखदाई सुखकी करन, कही जोइ शुकदेव ।
केवल कुंभक आठवीं, गुरुसों पावै भेव ॥ १२० ॥
पूरक रेचकही सहित, ये कुम्भक करि लेहि ।
केवल कुम्भक ना सधै, जबलगह्यां चित देहि॥१२१॥
केवल कुम्भक आश धरि, येहू साधत लोग ।
बल पावै बस पवन हो, और भजैं तन रोग ॥१२२॥

केवल कुम्भक ८

दोहा-आयु बढावै सिद्धि दे, लागै और समाधि ।
केवल कुम्भक गुण भरी, बिन परमाण अगाधि१२३
केवल कुम्भक जब सधै, तब ये सब रहि जाहिं ।
जैसे सूरज उदयते, तारे सब लुकि जाहिं ॥ १२४ ॥
केवल कुम्भक योगमें, ज्यों नगरीमें भूप ।
रेचक पूरकके बिना, जैसे बँधा जु कूप ॥ १२५ ॥
सो तुमसों पहिले कही, विधिगति सब समुझाय ।
सो तुम सुनि हिरदय धरी, देहौ ना बिसराय॥१२६॥

अखण्डरूप में होती रहती है; किन्तु प्रबुद्ध योगी को इन अवस्थाओं में से प्रथम (जाग्रत् अवस्था) के अन्त में (स्वप्न-सुषुप्ति में) तथा इन्हीं दो अवस्थाओं में अन्तर्भूत होने वाली अन्य अवस्थाओं में ही होती है। उसको जाग्रत् एवं तुर्यावस्थाओं में ऐसी अनुभूति केवल सद्गुरु के उपदेश से ही प्राप्त हो सकती है—

तस्योपलब्धिः सततं त्रिपदा व्यभिचारिणी ।
नित्यं स्यात् सुप्रबुद्धस्य तदाद्यन्तेऽपरस्य तु ॥ (स्पन्दकारिका १७)

**५. योगी की द्वन्द्वातीता समरसावस्था**—भट्टकल्लट कहते हैं कि सतोगुण, रजोगुण और तमोगुण के रूप में प्रवहमान गुणस्पन्दों के अनन्त प्रवाह सामान्य स्पन्द पर ही आधृत हैं। ऐसी स्थिति में वे अजस्र रूप में प्रवहमान होते रहने पर भी उस योगी के प्रतिद्वन्द्वी नहीं बनते हैं; जिसने ज्ञातव्य विषय जान लिया हो। वे उसके चिन्मात्र स्वभाव का आवरण नहीं बन जाते हैं—

गुणविस्पन्दनिःष्यन्दाः सामान्यस्पन्दसंश्रयात् ।
लब्धात्मलाभाः सततं स्युर्ज्ञस्यापरिपन्थिनः ॥ १९ ॥

**६. समाधि एवं व्युत्थानावस्था में ऐकात्म्य**—भट्टकल्लट कहते हैं कि जो कोई प्रबुद्ध योगी अपने में स्पन्दतत्त्व के स्वरूप की अनुभूति-प्राप्त्यर्थ प्रतिसमय उद्योग करता रहता है, वह जाग्रत् अवस्था में ही अपने भाव (तुर्य चमत्कारमय स्पन्दतत्त्व) की अनुभूति अत्यल्प काल में प्राप्त कर लेता है—

अतः सततमुद्युक्तः स्पन्दतत्त्वविविक्तये ।
जाग्रदेव निजं भावं न चिरेणाधिगच्छति ॥ (स्पन्द० २१)

यथा—धाता अभी देहाभिमान में ही अवस्थित, किन्तु नियमित रूप में योगाभ्यास करने वाले योगी द्वारा (सङ्कल्पात्क) इच्छा के रूप में अभ्यर्थना किये जाने पर, उसके नेत्रों में अत्यन्त तीव्र अवधानात्मक शक्ति का उदय करके उसको जाग्रत् अवस्था में उन्हीं पदार्थों का दर्शन करवाता है, जिनको देखने की इच्छा उसके हृदय में हो। स्वप्नावस्था में भी अवश्य अभिलषित पदार्थों का ही साक्षात्कार करवाता है। इसका कारण यह है कि मध्यधाम (सुषुम्णा) में प्रतिसमय स्फुटतर रूप में प्रकाशमान रहता है और उनके प्रणय का कभी भी अतिक्रमण नहीं करता है।

भट्टकल्लट कहते हैं कि यदि योगी स्वस्वरूप में पूर्णतया अवस्थित रहने में सावधानी न रखे तो उसके लिए स्वप्नावस्था में असङ्गत भावों की ही सृष्टि स्वतन्त्र रूप में चलती रहती है। इसका कारण यह है कि स्पन्द शक्ति प्रसवधर्मा है अर्थात् उत्तरोत्तर भावों की सर्जना करते रहना उसका स्वभाव है। असावधान योगी को जाग्रत्-स्वप्न अवस्थाओं में लौकिक लोगों की भाँति असङ्गत विकल्पों का ही साक्षात्कार होता रहता है।[१]

**७. योगसिद्धियों की प्राप्ति**—भट्टकल्लट कहते हैं कि जिस प्रकार किसी व्यक्ति को कोई दूरस्थित पदार्थ सावधानी से देखे जाने पर भी पहले स्पष्टतः परिलक्षित नहीं होता; किन्तु अनन्तर उसी स्थान पर खड़ा रहते हुए ही विशेष प्रयत्न के द्वारा देखे जाने पर

१. स्पन्दसर्वस्व (का० ३३, ३४, ३५)

उनको वही पदार्थ बिल्कुल स्पष्टत: दृष्टिगोचर होता है, उसी प्रकार स्पन्दात्मक स्वरूप में अवस्थित योगी को वैसा ही विशेष प्रकार का प्रयत्न काम में लाने पर थोड़े समय में समस्त पदार्थों के ठीक उसी रूप का बोध हो जाता है, जिस रूप में वे जिस-किसी देश, जिस-किसी काल और जिस-किसी आकार-प्रकार में वर्तमान हों । इसका कारण यही है कि उस योगी के स्वरूप पर से तामसिक आवरण हटा हुआ होता है । फलत: योगियों के लिए अतीत एवं अनागत पदार्थों का ही सही रूप में बोध होना एक छोटी-सी बात है । इसको कोई महान् आश्चर्य समझने की आवश्यकता नहीं है ।[१] ('स्वबल' = स्वस्वरूप) ।

परिपक्व योगी शरीर के अत्यन्त निर्बल होने पर भी स्पन्दात्मक आत्मबल पर आरूढ़ होकर बड़े-बड़े दुष्कर कार्य सहज में ही कर लेता है और अत्यन्त भूखा होने पर अपनी क्षुधा को अभिलषित अवधि तक नियन्त्रण में भी रख लेता है । चेतयिता स्वभाव के द्वारा अधिष्ठित सर्वसामान्य जड़ शरीर में भी सर्वज्ञता आदि धर्म विद्यमान होते हैं, जिनसे वह जड़ शरीर एक छोटी-सी जूँ के दंश को भी तत्काल ही अनुभव कर लेता है । उस स्वरूप में ही अवहित पूर्णतया अधिष्ठित रहने वाले योगी में सार्वत्रिक समस्त भुवनों में समान रूप से कार्यक्षम सर्वज्ञता अवश्य अभिव्यक्त हो जाती है ।

मानसिक एकाग्रता की चरम सीमा पर पहुँचने पर योगी में 'उन्मेष' का उदय होता है—'उन्मेष: स तु विज्ञेय: स्वयं तमुपलक्षयेत् ।'[२] अनवरत अनुशीलन किये जाने वाले 'उन्मेष' के द्वारा योगी में अत्यल्प समय में ही 'बिन्दु' (एक विशेष प्रकार का तेज) नाद (प्रणव/अनाहत ध्वनि) शब्द, रूप (प्रगाढान्धकार में भी पदार्थों को देख सकने की शक्ति) एवं रस (मुख में अमृत का जैसा स्वाद)—इस प्रकार की सिद्धियाँ अभिव्यक्त हो जाती हैं; परन्तु देहाभिमान में ही अवस्थित योगियों को ये क्षोभ में डाल देती है[३]—

अतो बिन्दुरतो नादो रूपमस्मादतो रसः ।
प्रवर्तन्तेऽचिरेणैव क्षोभकत्वेन देहिनः ॥ (स्पन्दका० ४२)

**बिन्दु**—(भ्रूमध्यादौ प्रदेशे ध्यानाभ्यासप्रकर्षप्रवर्धमानोत्तरोत्तरप्रसादस्तेजोविशेषो यो बिन्दुभेदाभ्यासाद् धरातत्त्वध्यायिनामभिव्यज्यते । स्प०का० वि० ४.१२) । पृथ्वीतत्त्व के धारणाभ्यासी योगियों को, एकाग्र ध्यान करने की प्रखरता से भ्रूमध्य स्थान पर एक प्रकार का विशेष और उत्तरोत्तर बढ़ता हुआ तेज प्रकट हो जाता है, उसे ही 'बिन्दु' कहते हैं ।[४]

**नाद**—आकाशतत्त्व की धारणा का अभ्यास करने वाले योगी या नादानुसन्धान के अभ्यासी योगी ऐसे अनाहत नाद का श्रवण करते हैं, जो स्वयम्भू है—नित्य है—अखण्ड है—अप्रयत्नज है—नादो वेगवन्नद्यौघनिर्घोषघनोपक्रमः क्रमसूक्ष्मीभावाभिव्यज्यमान-मधुमत्तमधुकरध्वनितानुकारी स्वोच्चरितो ध्वनिविशेषो यं व्योमतत्त्वाभ्यासिनः शृण्वन्ति । (स्प०का०वि० ४.१२)

---

१. भट्टकल्लट : स्पन्दसर्वस्व का० ३६, ३७
२. स्पन्दसर्वस्व (का० ३८-३९)
३. भट्टकल्लट : स्पन्दसर्वस्व
४. इसे ही 'बिन्दुभेद' कहते हैं ।

**रूप**—तेजस् तत्त्व की धारणा के अभ्यासी योगी प्रगाढ़ान्धकार में वस्तुओं को देख लेते हैं—रूपं सन्तमसाद्यावरणेऽपि सति तत्तद्दृश्यवस्त्वाकारदर्शनं यत् तेजस्तत्त्वन्यक्षनिक्षिप्तमतयो निरीक्षन्ते ।

**रस**—जल तत्त्व की धारणा करने वाले या रससंवित् की साधना करने वाले योगियों को पदार्थ के अभाव में भी उसकी स्वादानुभूति होती रहती है—रसवद्वस्तुविरहेऽपि अमृतास्वादो मुखे लोलाग्रलम्बिकादिधारणानिरतैः आतत्वध्यायिभिर्य उपलभ्यते ।

भट्टकल्लट ४३वीं कारिका की व्याख्या करते हुए कहते हैं कि जब योगी समस्त भावों में स्वरूपतः व्याप्त होकर अवस्थित रहता है, तब स्वयं ही उस स्वभावभूत स्पन्दतत्त्व की अनुभूति प्राप्त कर लेता है—

दिदृक्षयेव सर्वार्थान् यदा व्याप्यावतिष्ठते ।
तदा किं बहुनोक्तेन स्वयमेवावभोत्स्यते ॥ ४३ ॥[१]

'सौषुम्ने ध्वनि' (स्पन्दकारिका २४) कहकर स्पन्दकारिकाकार ने 'स्पन्दशास्त्र' में योग-साधना का प्रतिपादन किया है। 'सुषुम्ना' इड़ा एवं पिङ्गला के मध्य एक नाड़ी है। 'सुषुम्ना' का योगमार्ग में अत्यधिक महत्त्व है। ब्रह्मानन्द जी का कहना है कि क्योंकि कुण्डली-बोध से ही षट्चक्रों का भेदन सम्भव हो पाता है; अतः साधक को चाहिए कि वह अपनी समस्त शक्ति लगाकर सच्चिदानन्द ब्रह्म के द्वार सुषुम्ना के अग्रभाग को (जिसे आच्छादित करके कुण्डलिनी अनादि काल से सो रही है) मुक्त करने का प्रयास करे—'यस्मात् कुण्डलीबोधेनैव षट्चक्रभेदादिकं भवति तस्मात् सर्वप्रयत्नेन सर्वेण प्रयत्नेन सच्चिदानन्दलक्षणं तस्य द्वारं प्राप्त्युपायः सुषुम्ना तस्या मुखेऽग्रभागे मुखेन सुषुम्नाद्वारं पिधाय सुप्तामीश्वरीं कुण्डलीं प्रबोधयितुं प्रकर्षेण बोधयितुं महामुद्रादीनामभ्याससमावृत्तिः समाचरेत् सम्यगाचरेत् ।'[२]

'सुषुम्णा' के अनेक नाम हैं; यथा—शून्यपदवी, ब्रह्मरन्ध्र, महापथ, श्मशान, शाम्भवी, मध्यमार्ग आदि—

सुषुम्ना शून्यपदवी ब्रह्मरन्ध्रं महापथः ।
श्मशानं शाम्भवी मध्यमार्गश्चेत्येकवाचकाः ॥ ४ ॥[३]
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन प्रबोधयितुमीश्वरीम् ।
ब्रह्मद्वारमुखे सुप्तां मुद्राभ्यासं समाचरेत् ॥ ५ ॥[४]

प्राण की शून्यपदवी (सुषुम्ना) राजपथ (सड़क) के समान हो जाती है और उस समय चित्त भी निरालम्ब हो जाता है (विषयमुक्त हो जाता है) और काल-वञ्चन होने के कारण मृत्यु-भय भी भाग जाता है—

प्राणस्य शून्यपदवी तथा राजपथायते ।
तदा चित्तं निरालम्बं तदा कालस्य वञ्चनम् ॥[५]

अर्थात् 'सुषुम्णा' प्राणों की यात्रा का 'राजपथ' (सुखपूर्वक, निर्विघ्न एवं आनन्ददायक

---

१. स्पन्दकारिका (४३) २. ज्योत्स्ना (हठयोगप्रदीपिका की टीका)
३-५. हठयोग प्रदीपिका

मार्ग) है । इसमें प्राण की यात्रा से चित्त निर्विषय हो जाता है और उससे काल पर विजय प्राप्त होती है । 'शिवसंहिता' में इसे ही 'सरस्वती' कहा गया है—

गङ्गायमुनयोर्मध्ये वहत्येषा सरस्वती ।
तासान्तु सङ्गमे स्नात्वा धन्यो याति परां गतिम् ॥

इसमें स्नान करने वाला योगी परागति प्राप्त करता है ।[1]

**८. योगसाधना**—कश्मीरीय शैवदर्शन (त्रिकाम्नाय, त्रिकनय) साधना में साकल्याप्ति हेतु योग-साधना को भी महत्त्व देता है । आचार्य क्षेमराज की दृष्टि में 'मध्य-विकास' (सुषुम्णा नाड़ी, भगवती संवित् की साधना) आवश्यक है; क्योंकि इसी में 'चिदानन्दलाभ' सम्भव है—

क. 'मध्यविकासाच्चिदानन्दलाभः ।' (प्रत्य०सूत्र १७)

प्रथमतः संवित् प्राण शक्ति के रूप में परिणत होती है । फिर अवरोहक्रम से बुद्धि-देहादि भूमियों को ग्रहण करके हजारों नाड़ियों के मार्ग का अनुसरण करती है और वहाँ पलाशपर्णमध्यशाखान्याय से ब्रह्मरन्ध्र से लेकर मूलाधारपर्यन्त 'उदान' नामक प्राण शक्तिरूप ब्रह्म की आश्रयभूत सुषुम्ना नाड़ी के रूप में प्रधानतया स्थित रहती है; क्योंकि वहीं से सम्पूर्ण वृत्तियों का उदय होता है और वहीं लय होता है । यह शक्ति पशुओं में प्रच्छन्न रूप में ही रहती है । जब उक्त योगक्रम से सर्वान्तरतम मध्यभूत भगवती संवित् विकसित होती है या मध्यभूत ब्रह्मनाड़ी विकास प्राप्त करती है, तभी उक्त विकास के द्वारा चिदानन्द प्राप्त होता है और उसी से जीवन्मुक्ति प्राप्त होती है—

ख. चिदानन्दलाभे देहादिषु चेत्यमानेष्वपि चिदैकात्म्यप्रतिपत्तिदार्ढ्यं जीवन्मुक्तिः—(प्र०ह० सूत्र १६) ।

**९. मध्य-विकास के उपाय**—'मध्यविकास' के उपाय हैं—विकल्पक्षय, शक्तिसङ्कोच और विकास, वाहच्छेद, आदि और अन्त कोटि का परिशीलन । प्राणायाम, मुद्रा, बन्ध आदि समस्त पीड़ोत्पादक व्यवस्था निरर्थक हैं ।

१. विकल्पक्षय—हृदय में चित्त को स्थापित करके उक्त युक्ति से अपनी स्थिति के प्रतिबन्धक विकल्पों को शान्त करता हुआ योगी अविकल्प दशा प्राप्त करता है । देहादिक कालुष्य से रहित अपनी चित्प्रमातृता के परिशीलन में प्रवीण बनकर वह विकासोन्मेषरूप तुरीय एवं तुरीयातीत दशा प्राप्त कर लेता है । विकल्प के विनाश एवं एकाग्रता के अभ्यास से पारमेश्वरी सृष्टि ईश्वर पद प्राप्त कराती है ।

२. शक्तिसङ्कोच—(शक्तिसङ्कोच प्रत्यभिज्ञाशास्त्र में स्वीकृत नहीं है, तथापि इसी उपाय से परावस्था प्राप्त हो जाय) । शक्तिसङ्कोच = इन्द्रियों द्वारा बहिर्गत शक्ति को खींचकर अन्तर की ओर उन्मुख करना । यथा—कच्छप भयवश अपने अङ्गों को समेटकर भीतर कर लेता है, उसी प्रकार चारों ओर से निवृत्त हो जाना । निवृत्ति—नित्योदित स्थिति । 'शक्ति विकास' = विना किसी क्रम के समस्त इन्द्रियों को फैलाकर निमेषोन्मेषरहित दृष्टि बाहर रखकर,

---

१. शिवसंहिता (५।१६४)

किन्तु लक्ष्य अन्तरात्मा की ओर रखकर भैरवी मुद्रा में अनुप्रवेश-सी विधि से अन्तर्निगूढ़ शक्ति का बाहर की ओर प्रसार ।

**शक्ति का सङ्कोच**—भूपृष्ठ में वर्तमान बिन्दु का भेदन करके—अर्धचन्द्र, रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी एवं समना—इनको क्रमशः पार करती हुई सूक्ष्म प्राण शक्ति जब उन्मना धाम (ऊर्ध्व कुण्डलिनी भूमि) में विश्राम करती है तो इसे प्रसार का सङ्कोच कहा जाता है ।

**शक्ति का विकास**—यह प्राणशक्ति अभ्यासवश क्रमशः नासाभ्यन्तरचारी बन जाती है, तभी सूक्ष्म बन पाती है । मूलाधार के नीचे मेरुदण्ड से सबसे निचले भाग में त्रिकोणाकार 'अग्निचक्र' है, इसे 'कुलकुण्ड' कहते हैं । यह षष्ठ रूप 'अधःकुण्डलिनी पद' है । यहाँ पूर्वोक्त सूक्ष्म प्राणशक्ति को वश में करके उसके मूल, अग्र एवं मध्यभाग का स्पर्श करना ही शक्ति का विकास है ।

वाहच्छेद = 'वाह' अर्थात् वाम-दक्षिण नाड़ीगत प्राण एवं अपान का विच्छेद—हृदय देश में विश्रान्तिपूर्वक अन्दर ककार-हकारादिरूप, स्वररहित वर्णों के उच्चारण के साथ विच्छेद (वाहच्छेद नामक) उपाय है ।

'आदि कोटि' (हृदय) और 'अन्तकोटि' (द्वादशान्त)—इन दोनों में से क्रमशः प्राणोल्लास और विश्रान्ति के अवसर पर चित्त का निवेशपूर्वक परिशीलन (भी एक उपाय) है ।

चिदानन्द का लाभ ही परमयोगी की समाधि, समावेश एवं समापत्ति है ।

समाधि के संस्कार से सम्पन्न व्युत्थान दशा में बारम्बार चित् के साथ ऐक्य का परिशीलन करने से नित्योदित (एकरस) समाधि का लाभ होता है—

'समाधिसंस्कारवति व्युत्थाने भूयो भूयश्चिदैक्यामर्शान्नित्योदितसमाधिलाभः ॥ १९ ॥'

चित्प्रमातात्मक स्वस्वरूप में स्थित अनन्य योगी विश्वेशृतात्मक परमानन्द प्राप्त कर लेता है ।

जहाँ-जहाँ (कामिनी, कमल, मिष्ठान्न, सुरस आदि मनोहर वस्तुओं में) मन लगे, वहाँ उसे सुस्थिर करे; किन्तु वहाँ यह भावना भी करता रहे कि—'चिदानन्दात्मक शिव मैं ही हूँ । यह सौन्दर्य मेरी ही भंगिमा है'—तो वहाँ-वहाँ परानन्द स्वरूप प्रकाशित हो जाता है और ये सभी मध्य-विकास के उपाय हैं ।

**१०. क्रममुद्रा**—अन्तःस्वरूप 'क्रममुद्रा' के द्वारा बहिर्मुख होने पर भी साधक समाधिस्थ ही रहता है । प्रथमतः बाह्य से अन्तः में प्रवेश होता है और बाद में आभ्यन्तर से बाह्य स्वरूप में भी समाधि बल से प्रवेश होता है । यही है—'मुद्राक्रम'; जो बाह्य एवं आभ्यन्तर से युक्त है ।

सृष्टि, स्थिति एवं संहार संवित् समूहरूप क्रम को जो मुद्रित करती है, आत्मसात् करती है, वह तुरीय चिति शक्ति ही 'क्रममुद्रा' है । इस 'पूर्णाहन्ता' स्वरूप 'क्रममुद्रा' के द्वारा विषयों में व्यापृत रहने पर भी जितने पर शक्ति के विकास का साक्षात्कार कर लिया

जाता है, वह परमयोगी हो जाता है और वहाँ वाह्य (अर्थात् निगीर्ण विषय-समूह) से अन्तः परा चिति भूमि में ग्रसनक्रम द्वारा समावेश होता है और आभ्यन्तर साक्षात्कृत चिति शक्ति स्वरूप समावेश के सामर्थ्य से ही, इदन्तात्मक विषयसमूह में वमन की युक्ति से प्रवेश चिद्रस की निबिड़ता का प्रसारस्वरूप समावेश सम्पन्न होता है । सम्पूर्ण विषयसमूह मेरे द्वारा ही उद्गीर्ण है—सूक्ष्म रूप से अन्तःस्थित जगत् जाल बाह्य रूप में प्रकाशित है—यही 'वमनयुक्ति' है । इस प्रकार यह नित्योदित बाह्याभ्यन्तर समावेश हर्ष के वितरण से परमानन्दस्वरूप होने से, पाशों को नष्ट करने तथा विश्व को अन्तः तुरीय सत्ता में मुद्रित करने के कारण मुद्रात्मा और सृष्टि आदि क्रम का आभासक होने के कारण तथा क्रमाभासस्वरूप होने के कारण 'क्रम' कहा जाता है ।

योगमार्ग में सुषुम्ना का प्रधान स्थान है । नित्योदित समाधि उपलब्ध हो जाने के अनन्तर, चिदानन्दघन, समस्त मन्त्रों की प्राणभूता पराभट्टारिका अहन्ता (अकृत्रिम स्वात्मचमत्कार) से योगी तादात्म्य प्राप्त करके उससे अभिन्न हो जाता है और तब उस योगी को कालाग्नि से शान्त्यतीता चरमकलापर्यन्त विश्व के विचित्र सृष्टि और प्रलय करने वाली संवित् शक्तियों का ऐश्वर्य प्राप्त हो जाता है । यदि चिति शक्ति में प्रवेश एवं स्थिरता प्राप्त कर ली जाती है तो परमयोगी को परभैरवरूपता प्राप्त हो जाती है—तत्र ईश्वरता साम्राज्यं परभैरवात्मता तत्प्राप्तिः भवति परमयोगिनः । यथोक्तम्—

यदा त्वेकत्र संरूढस्तदा तस्य लयोद्भवौ ।
नियच्छन्भोक्तृतामेति ततश्चक्रेश्वरो भवेत् ।। (स्पन्दकारिका)

'तदा प्रकाशानन्दसारमहामन्त्रवीर्यात्मकपूर्णाहन्तावेशात् सदा सर्वसर्गसंहारकारि निजसंविद्देवताचक्रेश्वरताप्राप्तिर्भवतीति शिवम् ।' (प्र०ह०-क्षेमराज २०) ।

'स्पन्दकारिका' में 'सौषुम्नेऽध्वनि' पद का प्रयोग किया गया है । इड़ा-पिङ्गला के मध्य 'सुषुम्णा', सुषुम्णा के मध्य 'वज्रा', वज्रा के मध्य 'चित्रिणी' एवं 'चित्रिणी' के मध्य 'ब्रह्मनाड़ी' है ।

आत्मशक्ति (शिव की वियुक्ता कुण्डलिनी शक्ति) मूलाधार चक्र में सो रही है । उसके जागे विना जीव को न तो ज्ञान प्राप्त हो पायेगा और न ही मुक्ति । कुण्डलिनी का परमशिव से मिलने का यात्रा-पथ ही सुषुम्णा है । इसीलिए नाड़ियों में सुषुम्णा को सर्वाधिक महत्त्व दिया गया है । 'अथ नाड़ीनां दश द्वाराणि । इडापिङ्गला नासाद्वारयोर्वहतः सुषुम्णा नाड़ी तु ब्रह्मदण्डमार्गेण ब्रह्मरन्ध्रपर्यन्तं वहति सरस्वती मुखद्वारे वहति ।' अर्थात् शरीर में प्राणवाहिनी दस प्रमुख नाड़ियाँ हैं । नासिका के दोनों रन्ध्र (द्वार) से बायें से 'इडा' एवं दायें से 'पिङ्गला' प्रवाहित होती है । सुषुम्णा नाड़ी ब्रह्मदण्डमार्ग (मेरुदण्ड) से ब्रह्मरन्ध्र तक प्रवाहित होती है और सरस्वती मुखद्वार में प्रवाहित होती है ।[१]

मेरुदण्ड के बाह्य प्रदेश में वाम एवं दक्षिण भाग में क्रमशः 'इड़ा' एवं 'पिङ्गला' नामक दो नाड़ियाँ स्थित हैं । मेरुदण्ड के मध्य में सुषुम्णा नामक नाड़ी स्थित है, जो कि

१. गोरक्षनाथ : सिद्धसिद्धान्तपद्धति ।

सतोगुण-रजोगुण एवं तमोगुण से युक्त है और चन्द्र-सूर्य तथा अग्नि के समान प्रखर प्रकाश वाली है। खिले हुए धत्तूर-पुष्प के समान शरीर वाली यह सुषुम्णा नाड़ी नाड़ियों के उत्पत्ति स्थान कन्द के मध्य से निकल कर मस्तक में स्थित सहस्रदल कमलपर्यन्त गयी है। इसके मध्यभाग में देदीप्यमान 'वज्रा' नामक नाड़ी है, जो कि लिङ्गमूल से निकलकर मस्तक तक गई है।

| नाड़ी | अधिष्ठाता देवता | स्थिति |
|---|---|---|
| १. इड़ा नाड़ी—गङ्गा। चन्द्र नाड़ी | चन्द्रमा | इड़ा नाड़ी मेरुदण्ड के वाम भाग में स्थित है। |
| २. पिङ्गला नाड़ी—यमुना सूर्य नाड़ी | सूर्य | पिङ्गला नाड़ी मेरुदण्ड के दाहिने भाग में स्थित है। |
| ३. सुषुम्णा नाड़ी— 'कालभोक्त्री' | | मेरुदण्ड के मध्यभाग में सुषुम्णा स्थित है। |

सुषुम्णा = सत्त्व, रज, तम गुणत्रय से युक्त है। यह सूर्य, चन्द्र एवं अग्नि के समान स्वरूप वाली है। यह कन्द के मध्य से निकली है। गुदा से दो अङ्गुल ऊपर एवं लिङ्गमूल से दो अङ्गुल नीचे चार अङ्गुल विस्तार में पक्षी के अण्डे के समान नाड़ियों का उत्पत्ति स्थान नाड़ीकन्द स्थित है। यहीं से ७२ हजार नाड़ियाँ उत्पन्न हुई हैं। सुषुम्णा खिले धत्तूर के पुष्प के समान है। यह नाड़ी सहस्रार तक गई है। इसके मध्य में वज्रा है और यह लिङ्गमूल से निकली है। यह भी सहस्रार तक गई है।



## अथ चतुर्थोल्लासः

### ईश्वर उवाच

यामले—

प्रातः कृत्यमकृत्वा तु यो देवीं भक्तितोऽर्चयेत् ।
तस्य पूजा च विफला शौचहीना यथा क्रिया ।। १ ।।

ब्राह्मे मुहूर्त्ते उत्थाय चिन्तयेद् गुरुदैवतम् ।
स्वमूर्द्धनि सहस्रारे शिवाख्यपरबिन्दुके ।। २ ।।

ब्राह्म्यं मुहूर्त्तमाह यामले—

द्वौ दण्डौ रात्रिशेषे तु ब्राह्म्यं मुहूर्त्तकं विदुः ।। ३ ।।

ध्यानं यथा—

शशाङ्कायुतसङ्काशं वराभयलसत्करम् ।
शुक्लाम्बरधरं श्रीमच्छुक्लमाल्यानुलेपनम् ।। ४ ।।

वामोरौ रक्तशक्त्या च युतं देवाख्यमव्ययम् ।
शिवेनैक्यं समं नीय ध्यायेत् परगुरुं धिया ।। ५ ।।

एवं ध्यात्वा पुनश्चैव पञ्चभूतमयैर्यजेत् ।
गन्धतत्त्वं प्रार्थिवं तु कनिष्ठाङ्गुलियोगतः ।। ६ ।।

शब्दमयं महापुष्पं प्रथमाङ्गुलियोगतः ।
वायुरूपं महाधूपं तर्जनीभ्यां नियोजयेत् ।। ७ ।।

तेजोरूपं महादीपं मध्यमाद्वययोगतः ।
अमृतं भोजनं तद्वदमृताङ्गुलियोगतः ।। ८ ।।

नमस्कारेणाञ्जलिना वाग्भवात्ताम्बूलस्मृतम् ।
स्व स्व बीजेन सर्वं तु नमस्कारेण योजयेत् ॥ ९ ॥
गुरोर्मन्त्रं प्रयत्नेन प्रजपेत् सुरवन्दिते ।
वाणी च भुवनेशानी रमा चैव सुरेश्वरी ॥ १० ॥
तारत्रयमिदं प्रोक्तं गुरुमन्त्रं प्रतिष्ठितम् ।
ततः स्वगुरुं नमोऽन्तेनानन्दनाथमालिखेत् ॥ ११ ॥
रक्तशक्तिपदान्ते च अम्बापदमथालिखेत् ।
श्रीपादुकां समुच्चार्य पूजयामीति संजपेत् ॥ १२ ॥
तेजोरूपं समर्प्याथ स्तवेन तोषयेद् गुरुम् ।

श्यामारहस्ये—

मनसा गन्धपुष्पाद्यैः संपूज्य वाग्भवं जपेत् ॥ १३ ॥

कुब्जिकातन्त्रोक्तां स्तुतिं कुर्यात्—

ॐ नमस्तुभ्यं महामन्त्रदायिने शिवरूपिणे ।
ब्रह्मज्ञानप्रकाशाय संसारदुःखतारिणे ॥ १४ ॥
अतिसौम्याय दिव्याय वीरायाज्ञानहारिणे ।
नमस्ते कुलनाथाय कुलकौलिन्यदायिने ॥ १५ ॥
शिवतत्त्वप्रकाशाय ब्रह्मतत्त्वप्रकाशिने ।
नमस्ते गुरवे तुभ्यं साधकाभयदायिने ॥ १६ ॥
अनाचाराचारभावबोधाय भावहेतवे ।
भावाभावविनिर्मुक्तमूर्त्तये[1] गुरवे नमः ॥ १७ ॥
नमस्ते शम्भवे तुभ्यं दिव्यभावप्रकाशिने ।
ज्ञानानन्दस्वरूपाय विभवाय नमो नमः ॥ १८ ॥

---

१. भावाभावविनिर्मुक्तशक्तये इति वा पाठः ।

शिवाय शक्तिनाथाय विद्यानाथाय सच्चिदे ।
कामरूपाय कामाय कामकेलिकलात्मने ।। १९ ।।

कुलपूजोपदेशाय कुलार्णवस्वरूपिणे ।
आरक्तनिजतच्छक्तिसमभावविभूतये ।। २० ।।

नमस्तेऽस्तु महेशाय नमस्तेऽस्तु नमो नमः ।
इदं स्तोत्रं पठेन्नित्यं साधको गुरुदिङ्मुखः ।। २१ ।।

प्रातरुत्थाय देवेशि ततो विद्या प्रसीदति ।
कुलसम्भवपूजायामादौ यो न पठेदिदम् ।
विफला तस्य पूजा स्यादभिचाराय कल्पते ।। २२ ।।

इति कुब्जिकातन्त्रोक्तं श्रीगुरुस्तोत्रं समाप्तम् । एवं स्तुत्वा प्रणमेत्—

अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम् ।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ।। २३ ।।

अथ प्रसङ्गात् षट्चक्रव्यवस्था लिख्यते—

तिस्रः कोट्यस्तदर्द्धेन शरीरे नाड्यो मताः ।
तासु मुख्या दश प्रोक्तास्तासु तिस्रो व्यवस्थिताः ।। २४ ।।

प्रधाना मेरुदण्डोऽन्तश्चन्द्रसूर्याग्निरूपिणी ।
इडा वामे स्थिता नाडी शुक्ला तु चन्द्ररूपिणी ।। २५ ।।

शक्तिरूपा तु सा नाडी साक्षादमृतविग्रहा ।
पिङ्गलाख्या च या दक्षे पुंरूपा सूर्यविग्रहा ।। २६ ।।

दाडिमीकुसुमप्रख्या शिवाख्या चापरा मता ।
मेरुमध्यस्थिता या तु मूलदा ब्रह्मरन्ध्रगा ।। २७ ।।

---

१. वामभागविभूषिते इति वा पाठः ।

सर्वतेजोमयी सा तु सुषुम्ना वह्निरूपिणी ।
सुषुम्नान्तर्गता चित्रा चन्द्रकोटिसमप्रभा ।। २८ ।।

सर्वदेवमयो सा तु योगिनां हृदयङ्गमा ।
तस्या मध्ये ब्रह्मनाडी मृणालतन्तुरूपिणी ।। २९ ।।

ब्रह्मरन्ध्रं तु तन्मध्ये हरवक्त्रात् सदाशिवम् ।
वामावर्तक्रमेणैव वेष्टितं विषतन्तुवत् ।। ३० ।।

सुषुम्नाग्रन्थिसंस्थानि षट् पद्मानि यथा क्रमात् ।
आधाराख्यं मूलचक्रमतिरक्तं चतुर्दलम् ।। ३१ ।।

वासान्तवर्णसंयुक्तं रक्तवर्णं मनोहरम् ।
कर्णिकायां स्थिता योनिः कामाख्या परमेश्वरी ।। ३२ ।।

तद्योनिः परमेशानि इच्छाज्ञानक्रियात्मिका ।
अपराख्यं हि कन्दर्पमाधारे तत्त्रिकोणके ।। ३३ ।।

स्वयम्भूलिङ्गं तन्मध्ये सरन्ध्रं पश्चिमाननम् ।
ध्यायेच्च परमेशानि शिवं श्यामलसुन्दरम् ।। ३४ ।।

तेन मार्गेण कुण्डलिनी यातायातं करोति हि ।
भित्वा भित्वा पुरीं याति आयाति कुण्डली सदा ।। ३५ ।।

तत्र विद्युल्लताकारा कुण्डली परदेवता ।
प्रसुप्तभुजगाकारा सार्द्धत्रिवलयान्विता ।। ३६ ।।

शिवं वेष्ट्य महेशानि सर्वदा परितिष्ठति ।
येन मार्गेण गन्तव्यं ब्रह्मद्वारं निरामयम् ।। ३७ ।।

मुखेनाच्छाद्य तद्द्वारं प्रसुप्ता परमेश्वरी ।
मूलमाधारषट्कानां मूलाधारं ततो विदुः ।। ३८ ।।

लिङ्गमूले महापद्मे स्वाधिष्ठानं तु षड्दलम् ।
वादिलान्तार्णसंयुक्तं नाभौ तु मणिपूरकम् ।। ३९ ।।

डादिफान्तान्वितदलैर्वर्णैर्दशभिर्युतम् ।
हृदये द्वादशदलैरनाहतसरोरुहम् ।। ४० ।।

कादिठान्तदलैर्देवि तप्तहाटकसन्निभम् ।
तन्मध्ये बाणलिङ्गं तु सूर्यायुतसमन्वितम् ।। ४१ ।।

शब्दब्रह्ममयः शब्दोऽनाहतस्तत्र दृश्यते ।
तेनाहताख्यं तत्पद्मं योगिभिः परिकीर्त्तितम् ।। ४२ ।।

कण्ठदेशे विशुद्धाख्यं धूम्रवर्णं मनोहरम् ।
अकारादिस्वरोपेतैर्दलैः षोडशभिर्युतम् ।। ४३ ।।

विशुद्धिस्तन्यते यस्माज्जीवस्य हंसलोकनात् ।
विशुद्धपद्ममाख्यातमाकाशाख्यं महाद्भुतम् ।। ४४ ।।

आज्ञानाम भ्रुवोर्मध्ये चक्रं च द्विदलं परम् ।
अक्षद्वयक्षरसंयुक्तं निर्मलं सुमनोहरम् ।। ४५ ।।

इतराख्यं महालिङ्गं तन्मध्ये काञ्चनप्रभम् ।
आज्ञासंक्रमणं तत्र गुरोराज्ञेति विश्रुतम् ।। ४६ ।।

कैलासाख्यं तदूर्ध्वे तु बोधिनी तु तदूर्ध्वतः ।
तस्मादूर्ध्वमधोमुखं विकसितं पद्मं सहस्रच्छदम् ।। ४७ ।।

सहस्रारं महापद्मं नादबिन्दुचयान्वितम् ।
अकथादित्रिरेखासु अलक्षत्रयकोणके ।। ४८ ।।

तन्मध्ये परबिन्दुं च सृष्टिस्थितिलयात्मकम् ।
वामावर्त्तेन विलिखेदकथादित्रिकोणकम् ।। ४९ ।।

शून्यरूपं शिवं साक्षादिन्दुं परमकुण्डलीम् ।
सार्द्धत्रिवलयाकारा कोटिविद्युत्समप्रभा ॥ ५० ॥

यामले—

वृत्तं कुण्डलिनी शक्तिर्गुणत्रयसमन्विता ।
शून्यभागं महादेवि शिवशक्त्यात्मकं प्रिये ।
सर्पाकारा शिवं वेष्ट्य सर्वदा तत्र संस्थिता ॥ ५१ ॥

शिवशक्त्यात्मकं बिन्दुं भुक्तिमुक्तिफलप्रदम् ।
नादरूपेण सा देवी योनिरूपा सनातनी ॥ ५२ ॥

भूतशुद्धौ—

शिवविष्णुब्रह्ममयं बिन्दुयोनिं शुचिस्मिते ।
सर्वोपरि महेशानि बिदुं ब्रह्मस्वरूपिणम् ॥ ५३ ॥

भवो बिन्दुरिति ख्यातो भवनं च त्रिकोणकम् ।
भवनं भवसम्बन्धाज्जायते भुवनत्रयम् ॥ ५४ ॥

इति गन्धर्वमालिकावचनात् ।

पञ्चभूतानि देवेशि षष्ठे मानसमीश्वरि ।
षट्चक्रेषु स्थितान्येव क्रमाद् देवि विचिन्तयेत् ॥ ५५ ॥

सहस्रारं शिवपुरं सुखदुःखविवर्जितम् ।
सर्वतोऽलङ्कृतैर्दिव्यैर्नित्यपुष्पफलैर्द्रुमैः ॥ ५६ ॥

तत्र—

सदा शिवपुरं रम्यं कल्पवृक्षसुशोभितम् ।
पञ्चभूतात्मकं ब्रह्म गुणत्रयसमन्वितम् ॥ ५७ ॥

चतुःशाखचतुर्वेद नित्यपुष्पफलान्वितम् ।
पीतं कृष्णं तथा श्वेतं रक्तपुष्पं च पार्वति ॥ ५८ ॥

हरितं च विचित्रं च नानापुष्पं मनोहरम् ।
एवं कल्पद्रुमं ध्यात्वा तदधोरत्नवेदिकाम् ।। ५९ ।।

तत्रोपरि च पर्यङ्कं नानारत्नोपशोभितम् ।
मन्दारपुष्परचितं नानागन्धानुमोदितम् ।। ६० ।।

तत्रोपरि महादेवः सदा तिष्ठति सुन्दरि ।
ध्यायेत् सदाशिवं देवं शुद्धस्फटिकसन्निभम् ।। ६१ ।।

बहुरत्नसमाकीर्णं दीर्घबाहुं मनोहरम् ।
सुखप्रसन्ननयनं स्मेरास्यं सततं प्रिये ।। ६२ ।।

श्रवणे कुण्डलोपेतं रत्नहारेण शोभितम् ।
शोणपद्मसहस्रेण मालया शोभितं वपुः ।। ६३ ।।

अष्टबाहुं त्रिनयनं शिवं पद्मदलेक्षणम् ।
पादयोर्नूपुरं रम्यं शब्दब्रह्ममयं वपुः ।। ६४ ।।

एवं स्थूलवपुस्तस्य भावयेत् कमलेक्षणे ।
पद्ममध्ये स्थितं देवं निरीहं शब्दरूपवत् ।। ६५ ।।

शब्दरूपमहादेवकृत्यं नास्ति कदाचन ।
एवं सर्वेषु चक्रेषु शक्तिरूपं विचिन्तयेत् ।। ६६ ।।

ब्रह्मा रुद्रश्च विष्णुश्च ईश्वरश्च सदाशिवः ।
ततः परशिवश्चैवं षट् शिवाः परिकीर्त्तिताः ।। ६७ ।।

शक्तिमाह—

विशुद्धौ डाकिनी देवि अनाहते तु राकिणी ।
लाकिनी मणिपूरस्था काकिनी लिङ्गगोचरे ।। ६८ ।।

आधारे शाकिनी देवी आज्ञायां हाकिनी तथा ।
आकिनी ब्रह्मरन्ध्रस्था सर्वकामफलप्रदा ।। ६९ ।।

ध्यायेत् कुण्डलिनीं देवीं स्वयम्भूलिङ्गसंस्थिताम् ।
श्यामां सूक्ष्मां सृष्टिरूपां सृष्टिस्थितिलयात्मिकाम् ।
विश्वातीतां ज्ञानरूपां चिन्तयेदूर्ध्ववरूपिणीम् ।। ७० ।।

रक्तामिति सुन्दरी विषये ज्ञेयम् ।

हुङ्कारवर्णसम्भूता कुण्डली परदेवता ।
विभर्ति कुण्डली देहमात्मानं हंसमन्त्रतः ।। ७१ ।।

प्रवृद्धवह्निसंयोगे मनसा मारुतैः सह ।
ऊर्ध्वं नयेत् कुण्डलिनीं जीवात्मसहितां पराम् ।। ७२ ।।

गच्छन्ति ब्रह्मरन्ध्रेण भित्वा ग्रन्थिं चतुर्दश ।
षट्चक्रसन्धिमार्गेण सुषुम्नावर्त्मना तथा ।। ७३ ।।

हंसेन मनुना देवीं सहस्रारं समानयेत् ।
सदाशिवो महादेवो यत्रास्ते परमेश्वरि ।। ७४ ।।

तत्र गत्वा महादेवी कुण्डली परदेवता ।
देवीं रूपवतीं कामसमुल्लासविहारिणीम् ।। ७५ ।।

मुखारविन्दगन्धेन मोदितं परमं शिवम् ।
प्रबोध्य परमेशानि तत्रोपरि वसेत् प्रिये ।। ७६ ।।

शिवस्य मुखपद्मं हि चुचुम्बे कुण्डली शिवे ।
सदाशिवेन देवेशि क्षणमात्रं रमेत प्रिये ।। ७७ ।।

अमृतं जायते देवि तत्क्षणात् परमेश्वरि ।
तदुद्भवामृतं देवि लाक्षारससमोपमम् ।। ७८ ।।

तेनामृतेन देवेशि तर्पयेत् परदेवताम् ।
षट्चक्रदेवतास्तत्र सन्तर्प्यामृतधारया ।। ७९ ।।

आनयेत्तेन मार्गेण मूलाधारं पुनः सुधीः ।
यातायातं क्रमेणैव तत्र कुर्यान्मनोलयम् ।। ८० ।।

एवमभ्यस्यमानस्तु अहन्यहनि पार्वती ।
जरामरणदुःखाद्यैर्मुच्यते भवबन्धनात् ।
इत्युक्तं परमं योगं योनिमुद्राप्रबन्धनम् ।। ८१ ।।

यामले—

कुलयोषित् कुलं त्यक्त्वा पुनरेव कुलं विशेत् ।
रमते सेयमव्यक्ता पुनरेकाकिनी सती ।। ८२ ।।

सङ्केतपद्धत्याम्—

पिण्डं कुण्डलिनी शक्तिः पदं हंसः प्रकीर्त्तितः ।
रूपबिन्दुरितिख्यातं रूपातीतं च निष्कलम् ।। ८३ ।।

एतेन हंस इत्यक्षरद्वयं देव्याः पादपद्मयुगं कृत्वा षट्चक्रभेदक्रमेण सहस्रदलपद्मे नीत्वा चन्द्रमण्डलामृतेनाप्लाव्य तदमृतेन षट्चक्रक्रमस्थशिवशक्त्यादिनाप्लाव्य सोऽहमिति मन्त्रेण स्वस्थाने नयेदिति तु वाक्यार्थः । "सोऽहमिति च मन्त्रेण स्वस्थानमानयेत् सुधीः" इति यामलवचनात् ।

देव्युवाच

देवदेव महादेव सृष्टिस्थित्यन्तकारक ।
मूर्द्ध्नि पद्मसहस्रारं रक्तवर्णमधोमुखम् ।। ८४ ।।

तस्य मध्ये स्थितं ध्यायेद् गुरुं शान्तंसशक्तिकम् ।
मूलाधारे महाशक्तिं कुण्डलीरूपधारिणीम् ।। ८५ ।।

अधोवक्त्रक्रमेणैव सर्वपद्मेषु भावना ।
तदा कथं भवेत्तत्र चिन्तनं गुरुदेवयोः ।। ८६ ।।

आधारे द्वे स्थितिस्तत्र अधोभागे कथं भवेत् ।
अधोमुखे स्थितस्यापि चिन्तनं वा कथं भवेत् ।। ८७ ।।

श्रीमहादेव उवाच

यथायुक्तं त्वया देवि कथितं वीरवन्दिते ।
एवमेव तु सन्देहो जायते नात्र संशयः ।। ८८ ।।

कथ्यते परमेशानि सन्देहोच्छेदकारणम् ।
तानि पद्मानि देवेशि सुषुम्नान्तः स्थितानि च ।। ८९ ।।

तत्सर्वं पङ्कजं देवि सर्वतोमुखमेव च ।
प्रवृत्तिश्च निवृत्तिश्च द्वौ भावौ जीवसंस्थितौ ।। ९० ।।

प्रवृत्तिमार्गः संसारी निवृत्तिः परमात्मनि ।
प्रवृत्तिर्भाव चिन्तायामधोवक्त्राणि चिन्तयेत् ।। ९१ ।।

निवृत्तिर्योगमार्गेषु सदैवोर्ध्वमुखानि च ।
एवमेव भावभेदादसन्देहोऽभिजायते ।। ९२ ।।

इत्येतत् कथितं देवि मम ज्ञानविलोकितम् ।
अथान्यत् संप्रवक्ष्यामि गृहस्थानां च साधनम् ।। ९३ ।।

मूलाधारे स्थितां देवीं कुण्डलीं परदेवताम् ।
भोगकाले महेशानि आजिह्वान्तं विभाव्य च ।। ९४ ।।

शोधितान् मत्स्यमांसादीन् सम्मुखे स्थापयेद् बुधः ।
मूलमन्त्रं समुच्चार्य जुहोमि कुण्डलीमुखे ।। ९५ ।।

प्रतिग्रासे महेशानि एवं कुर्याद् विचक्षणः ।
भोजनेच्छा भवेत्तस्य निर्लिप्तो जीवसंज्ञकः ।। ९६ ।।

एवमेव प्रकारेण ऊर्द्ध्वपद्मं प्रजायते ।
गुरोः स्थितिं च चार्वङ्गि तथा सम्यक् प्रजायते ।। ९७ ।।

भिद्यते हृदयग्रन्थिः छिद्यते सर्वसंशयः ।
गुर्वादिभावनाद् देवि तदा सिद्धिः प्रजायते ।। ९८ ।।

स्वगेहे पायसं त्यक्त्वा भिक्षामटति दुर्गतिः ।
अत एव महेशानि वातुलत्वं प्रजायते ।। ९९ ।।

इत्येतत् कथितं सारं मम ज्ञानविलोकितम् ।
अथ योगं प्रवक्ष्यामि येन देवमयो भवेत् ।। १०० ।।

मूलपद्मे कुण्डलिनी यावन्निद्रायिता प्रभो ।
तावत् किञ्चिन्न सिद्ध्येत मन्त्रयन्त्रार्चनादिकम् ।। १०१ ।।

स्वापकालो वामवाहः प्रबोधो दक्षिणावहः ।
मन्त्रिणां स्वापकाले तु जपोऽनर्थफलप्रदः ।। १०२ ।।

प्रबोधकालं जानीयादुभयोरपि पार्वति ।
जागर्त्ति यदि सा देवि बहुभिः पुण्यसञ्चयैः ।। १०३ ।।

तदा प्रसादमायान्ति मन्त्रयन्त्रार्चनादयः ।
योगयोगाद् भवेन्मुक्तिर्मन्त्रसिद्धिरखण्डिता ।। १०४ ।।

सिद्धे मनौ परावाप्तिरिति शास्त्रस्य निर्णयः ।
जीवन्मुक्तश्च देहान्ते परं निर्वाणमाप्नुयात् ।। १०५ ।।

संसारोत्तारणं मुक्तिर्योगशब्देन कथ्यते ।
प्राणायामैर्जपैर्योगैस्त्यक्तनिद्रा जगन्मयी ।। १०६ ।।

चतुर्दलं स्यादाधारं स्वाधिष्ठानं तु षड्दलम् ।
नाभौ दशदलं पद्मं सूर्यसंख्यादलं हृदि ।। १०७ ।।

कण्ठे स्यात् षोडशदलं भ्रूमध्ये द्विदलं तथा ।
सहस्रदलमाख्यातं ब्रह्मरन्ध्रं महापथैः ।। १०८ ।।

मातृकाक्षरसम्भूतं सहस्रारं सरोरुहम् ।
अधोवक्त्रं शुक्लवर्णं रक्तकिञ्जल्कभूषितम् ।। १०९ ।।

इति वर्णं सुन्दरीविषये बोध्यम्, समयातन्त्रोक्तत्वात्, अन्यथा विरोधापत्तेः ।

ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः ।
ततः परशिवश्चैव षट्शिवाः परिकीर्त्तिताः ।। ११० ।।

डाकिनी राकिनी चैव शाकिनी लाकिनी तथा ।
काकिनी हाकिनी चैव शक्तिरेषा प्रकीर्त्तिता ।। १११ ।।

आधारे हृत्प्रदेशे च भ्रुवोर्मध्ये विशेषतः ।
स्वयम्भूसंज्ञो बाणाख्यस्तथैवेतरसंज्ञकः ।। ११२ ।।

लिङ्गत्रयं महेशानि प्रधानत्वेन चिन्तयेत् ।
मूलाधारे स्थिता भूमिः स्वाधिष्ठाने जलं प्रिये ।।
मणिपूरे स्थितं तेजो हृदये मारुतस्तथा ।। ११३ ।।

विशुद्धौ तु महेशानि आकाशं कमलेक्षणे ।
आज्ञाचक्रे महेशानि मनः सर्वार्थसाधकम् ।। ११४ ।।

तदूर्ध्वे परमेशानि पद्ममूर्ध्वमुखं सदा ।
तत्रोपरि महेशानि ध्यायेत् सदाशिवं प्रभुम् ।। ११५ ।।

ऊर्ध्वमुखमिति । अधोमुखसहस्रदलपद्मान्तर्गत ऊर्ध्वमुखद्वादशपद्मोपरि शिवं ध्यायेदित्यर्थः । तथा चोक्तं यामले ।

ब्रह्मरन्ध्रसरसीरुहोदरे नित्यलग्नमवदातमद्भुतम् ।
कुण्डलीविवरकाण्डमण्डितं द्वादशार्णसरसीरुहं भजे ।।११६।।

अहं द्वादशार्णं द्वादशदलं सरसीरुहं पद्मं भजे । सरसीरुहं किं विशिष्टम् ? कुण्डलीविवरकाण्डमण्डितम् । मूलाधारविभूषितम् । पुनः किम्भूतम् ? ब्रह्मरन्ध्रसरसीरुहोदरे सहस्रार पद्ममध्ये नित्यमविनाभावसम्बन्धेन लग्नम् । पुनः किम्भूतम् ? अवदातं गौरम् । पुनः किम्भूतम् ? आश्चर्यं मनोहरं पूर्वोक्तक्रमेण शिवं ध्यायेत् ।

षट्चक्रं परमेशानि सदाशिवपुरं समम् ।
शक्तिपुरं महेशानि सदाशिवपुरोपरि ।। ११७ ।।

स एव निर्वाणाख्यकलोपरिगतनिर्वाणशक्तेः परं शिवस्थानं शैवाः, 'परमपुरुषं वैष्णवगणा लपन्तीति, प्रायो हरिहरपदं केचिदपरे। पदं देव्या देवीचरणयुगलानन्दरसिका मुनीन्द्रा अप्यन्ये प्रकृतिपुरुषस्थानममलम्। तेन हंस इत्यक्षरद्वयरूपं पादपद्मयुगलं ध्यायेदित्यर्थः।

रमित्वा शम्भुना सार्द्धं कुण्डली परदेवता।
मूलाधारान्महेशानि सहस्रारे समानयेत् ॥ ११८ ॥
शम्भुगतां परां शक्तिमेकीभावं विचिन्तयेत्।
ध्यायेत् कुण्डलिनीं तत्र इष्टदेवस्वरूपिणीम् ॥ ११९ ॥
सदा षोडशवर्षीयां पीनोन्नतपयोधराम्।
नवयौवनसम्पन्नां सर्वाभरणभूषिताम् ॥ १२० ॥
पूर्णचन्द्रनिभां रक्तां सदा चञ्चललोचनाम्।
नानारत्नयुतां धन्यां पादे नूपुरशोभिताम् ॥ १२१ ॥
किङ्किणीं च तथा कट्यां रक्तकङ्कणमण्डिताम्।
कन्दर्पकोटिलावण्यां सदा मधुरहासिनीम् ॥ १२२ ॥
एवं ध्यात्वा जपेन्मन्त्रं शतमष्टोत्तरं शिवे।
मातृकामालया जप्त्वा आज्ञाचक्रं समानयेत् ॥ १२३ ॥
तत्रेतरे शिवलिङ्गेन योजयेत् कुण्डलीं पराम्।
ध्यात्वा ब्रह्ममयीं तत्र शतमष्टोत्तरं जपेत् ॥ १२४ ॥
ततो विशुद्धौ तां नीत्वा शिवेन सह योजयेत्।
तामिष्टदेवतां ध्यात्वा जपेदष्टशतं प्रिये ॥ १२५ ॥
हृत्पद्मे तां ततो नीत्वा बाणेन सह योजयेत्।
देवीरूपां च तां नीत्वा जपेदष्टोत्तरं शतम् ॥ १२६ ॥
मणिपूरे तु तां नीत्वा शिवेन सह योजयेत्।
देवीरूपां तु तां ध्यात्वा शतमष्टोत्तरं जपेत् ॥ १२७ ॥

स्वाधिष्ठाने ततो नीत्वा शिवेन सह योजयेत् ।
योजयित्वा जपेन्मन्त्रं देवीं ध्यात्वा प्रियंवदे ।। १२८ ।।

शतमष्टोत्तरं जप्त्वा मूलाधारे तु तां नयेत् ।
तत्र लिङ्गं स्वयम्भुं च ध्यायेत् कुन्दसमप्रभम् ।। १२९ ।।

शुक्लवर्णं चतुर्बाहुं पञ्चवक्त्रं त्रिलोचनम् ।
नानारत्नयुतं रम्यं वलयान्वितशोभितम् ।। १३० ।।

प्रसन्नवदनं शान्तं नीलकण्ठविराजितम् ।
कपर्दिनं स्फुरत्सर्पभूषं कुन्दसमप्रभम् ।। १३१ ।।

षट्चक्रे परमेशानि ध्यात्वा जगन्मयीं शिवाम् ।
भुजङ्गरूपिणीं देवीं नित्यां कुण्डलिनीं पराम् ।। १३२ ।।

विषतन्तुमयीं देवीं साक्षादमृतरूपिणीम् ।
अव्यक्तरूपिणीं दिव्यां ध्यानगम्यां वरानने ।
ध्यात्वा जप्त्वा च देवेशि साक्षाद् ब्रह्ममयो भवेत् ।। १३३ ।।

एवं द्वादशधा देवि यातायातं करोति यः ।
स मुक्तः सर्वपापेभ्यो मन्त्रसिद्धिर्न चान्यथा ।। १३४ ।।

यत्र तत्र मृतश्चायं गङ्गायां श्वपचालये ।
ब्रह्मविद् ब्रह्मभूयाय कल्प्यते नान्यथा प्रिये ।। १३५ ।।

**अथ प्रार्थना**

अहं देवि न चान्योऽस्मि ब्रह्मैवाहं न शोकभाक् ।
सच्चिदानन्दरूपोऽहं नित्यमुक्तः स्वभाववान् ।।१३६।।

परदेव्या हृदिस्थेन प्रेरितेन करोम्यहम् ।
न मे किञ्चित् क्वचिद् वापि कृत्यमस्ति जगत्त्रये ।।१३७।।

# अध्याय छठा

संजयने धृतराष्ट्रसे कहा कि श्रीकृष्णने अर्जुनको योगरूपके जिस मार्गका उपदेश किया था और आगे इस अध्यायमें जो उपदेश करेंगे, वह अब ध्यानपूर्वक सुनो। नारायण श्रीकृष्णने जब अर्जुनके समक्ष सहज ब्रह्मरसका यह भोजन परोसा था, तब हम अतिथि बनकर वहाँ पहुँच गये। यह कितना बड़ा सौभाग्य है। प्याससे व्याकुल व्यक्ति जिस समय जलका स्पर्श अपने होठोंसे करता है, उस समय वह जल उस व्यक्तिको अमृतकी भाँति ही जान पड़ता है। ठीक वैसा ही सुअवसर आज हम लोगोंके समक्ष आया है; क्योंकि जो प्राप्त होनेमें अत्यन्त कठिन वह ब्रह्मज्ञान हमारी मुट्ठीमें आ गया है। तब धृतराष्ट्रने कहा—"हे संजय! ऐसी बातें तो मैंने तुमसे पूछी ही नहीं थी।" धृतराष्ट्रकी यह बात सुनकर संजयने उनके मनोभावको पहचान लिया। संजयको यह अच्छी तरहसे मालूम हो गया कि इस समय महाराज धृतराष्ट्रको केवल पुत्रमोहने घेर लिया है। यह बात जानकर वह मन-ही-मन हँसा और इस बुड्ढेको पुत्रमोहने पागल कर दिया है और नहीं तो यदि यथार्थरूपसे विचार किया जाय तो इस समय श्रीकृष्ण और अर्जुनमें जो संवाद हुआ था, वह कितना चित्ताकर्षक है! परन्तु मोहसे मूढ़ धृतराष्ट्रको इन बातोंसे क्या प्रयोजन! जो जन्मान्ध हो, भला वह कभी देख सकता है? संजयने इस बातका विचार अपने मनमें तो किया, परन्तु प्रत्यक्षतः उसने कुछ भी नहीं कहा, क्योंकि उसे इस बातका भय था कि मेरी इस बातको सुनकर यह बुड्ढा आगबबूला हो जायगा। परन्तु संजयका मन इस बातपर अत्यन्त प्रसन्न हो उठा कि श्रीकृष्ण और अर्जुनका यह संवाद मुझे

सुननेको मिला। उस आनन्दके तृप्तिसे भगवान् श्रीकृष्णके बोलनेका अभिप्राय मनमें लेकर वह धृतराष्ट्रको आदरके साथ सुनायेगा। वह संवाद गीताका छठा अध्याय है जो तत्त्वनिर्णयका स्थान है। जैसे क्षीरसिन्धुका मन्थन करनेपर सब रत्नोंका सार अमृत हाथ लगा था, वैसे ही गीताके तत्त्व-ज्ञानका सार अथवा विवेकरूपी समुद्रका उस पारका तट या योगरूपी सम्पत्तिका खुला हुआ भण्डार यह छठा अध्याय है। गीताका यह वही छठा अध्याय है जिसमें आदि प्रकृति स्तब्ध होकर बैठी है, अर्थात् उस मूलप्रकृतिका यह छठा अध्याय विश्रांतिस्थान है। जहाँ वेदोंकी बोलती बन्द हो जाती है और जहाँसे गीतारूपी वल्लीका अंकुर प्रस्फुटित होता है अर्थात् विकसित होता है। मैं भी इस अध्यायका वर्णन साहित्यके प्रकाशमें आलंकारिक भाषामें करूँगा। आपलोग मन लगाकर सुनें।

मैं देशी (मराठी) भाषाके शब्दोंकी योजना करता हूँ, किन्तु वह योजना ऐसी मधुर होगी कि अपनी मधुरताके कारण अमृतको भी सहजमें पराभूत कर देगी। यदि इन शब्दोंकी तुलना कोमलताके साथ की जाय तो इसके समक्ष संगीतके स्वरोंकी कोमलता भी नगण्य रहेगी। इसकी मोहकताके समक्ष सुगन्धकी महत्ता भी हलकी पड़ जायगी। सुनो, इसकी रसालताकी महत्ता इतनी अधिक है कि श्रवणेन्द्रियमें भी जिह्वा निकल आयेगी और समस्त इन्द्रियोंमें परस्पर कलह उत्पन्न हो जायगा। सहज देखा जाय तो यह शब्द केवल कानोंका विषय है, परन्तु जिह्वा (जीभ) बोलेगी कि यह शब्द मेरा रसविषय है। नासिकाको ऐसा लगेगा कि इन शब्दोंके संयोगसे मुझे सुगंध मिल जाती तो अच्छा होता। तो यही शब्द अनुक्रमसे रस और सुगंध बन जायगा। इनके विषयमें एक और विलक्षण बात यह है कि उच्चारण की जानेवाली इन बातोंका स्वरूप देखकर आँखोंको भी ऐसी तृप्ति प्राप्त होगी कि वे सद्य: कह बैठेंगे कि यह तो सौन्दर्यकी खान ही खुल गयी! और जिस समय सम्पूर्ण पदोंकी रचना होगी, उस समय श्रोताओंका मन दौड़कर बाहर निकलने लगेगा, क्योंकि वह चाहेगा कि मैं इन शब्दोंका प्रगाढ़ आलिंगन कर लूँ। इस प्रकार सारी इन्द्रियाँ अपनी

इच्छानुसार मेरे इन शब्दोंसे प्रीति करेंगी; पर ये शब्द समानरूपसे सबका निराकरण करेंगे। जैसे सूर्य अकेला ही पूरे जगत्‌में समानरूपसे चेतना उत्पन्न करता है (सबको जगाता है), वैसे ही इन शब्दोंकी व्यापकता भी अत्यन्त असाधारण है। जो लोग इन शब्दोंके भावको जाननेका प्रयत्न करेंगे, उन्हें ऐसा प्रतीत होगा कि ये शब्द नहीं हैं, अपितु इनके रूपमें हमें चिन्तामणि ही मिला हुआ है अर्थात् इन शब्दोंमें चिंतामणि जैसे गुण दीखेंगे। पर ये बातें बहुत हो चुकीं। अब मैं देशी भाषाके शब्दोंकी थालीमें ब्रह्मरस परोसकर निष्कामजनोंके समक्ष यह ग्रन्थरूपी भोजन प्रस्तुत करता हूँ। आत्मज्ञानरूपी ज्योति जो कभी धीमी नहीं होती, वही ज्योति अब दीवटमें रखी गयी है, वही लोग यह भोजन कर सकेंगे जो इस प्रकार इसका सेवन करेंगे कि इन्द्रियोंको कुछ पता न चले। अतः इस समय श्रोताओंको कानोंका भी सहारा त्याग देना चाहिये और केवल मनके सहयोगसे ही यह भोजन करना चाहिये। इन शब्दोंको ऊपर-ऊपर जो दिखावटी आच्छादन है, उसे उतारकर पृथक् कर दें और अन्तःस्थित जो ब्रह्मभाव है, उसके साथ एकरूप हो जायँ और तब अनायास ही अखण्ड सुखसे सुखी हों। यदि श्रोताओंमें इस तरहकी सूक्ष्मदर्शिता आ जायगी, तभी यह श्रवण सार्थक होगा और नहीं तो फिर इस निरूपणको केवल मूक-बधिरकी कथा ही कहनी पड़ेगी। अब यह वर्णन यहीं बन्द होना चाहिये; क्योंकि मेरे जो श्रोतागण हैं, उन्हें इतना सावधान करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है, कारण कि यहाँ जितने श्रोता हैं, वे सब कामनारहित होनेके कारण इस श्रवणके स्वभावतः ही अधिकारी हैं अर्थात् यहाँ निष्काम अंतःकरणके लोग ही अधिकारी हैं। जिन्होंने आत्मज्ञानके प्रति लगाव होनेके कारण सारे सांसारिक सुखोंको अपने पाससे दूर भगा दिया है, उनके अलावा अन्य लोगोंको इस विषयके माधुर्यका परिज्ञान ही नहीं हो सकता। जैसे कौए चन्द्रमाको नहीं पहचान सकते, वैसे ही सामान्य जनोंको (विषयासक्त लोगोंको) इस ग्रन्थकी महिमाका ज्ञान नहीं हो सकता और जैसे केवल चकोर ही चन्द्रिकाका सेवन कर सकते हैं, अर्थात् शीतल चन्द्रकिरण ही चकोरका आहार है। वैसे ही एकमात्र ज्ञानियोंको ही इस

ग्रन्थमें आश्रय प्राप्त होगा अर्थात् यह ज्ञान-सम्पन्नका विषय है और अज्ञानियोंके पहचान का यह विषय नहीं है। इसीलिये इसके सम्बन्धमें मुझे कुछ और कहनेकी जरूरत नहीं है। पर फिर भी प्रसंगानुसार मैंने बोल दिया है, उसके लिये साधु श्रोताजन बुरा न मानें। सन्तोंसे क्षमा माँगना उचित है। अब श्रीकृष्णने अर्जुनसे जो कुछ कहा वह कहता हूँ। श्रीकृष्णका वह सम्भाषण बुद्धिके भी समझमें आना अत्यन्त कठिन है; फिर भी शब्दोंके द्वारा उन्हें अभिव्यक्त करना कदाचित् सम्भव है, पर फिर भी सद्गुरु श्रीनिवृत्तिनाथके कृपारूपी प्रकाशसे मुझे उसका सम्यक् बोध हो जायगा। यदि अतीन्द्रिय ज्ञानका बल हो तो दृष्टिके द्वारा दिखायी न पड़नेवाली वस्तु भी दीखने लगती है। जो सुवर्ण सोना-चाँदी बनानेकी विद्या जाननेवालेको भी प्राप्त नहीं होता, वह सुवर्ण दैवयोगसे पारस हाथ आ जानेपर लोहेमें ही मिल जाता है। इसी प्रकार यदि सद्गुरुकी कृपा मिल जाय, तो फिर प्रयत्न करनेके बाद कौन-सी चीज असाध्य हो सकती है? इसलिये मैं ज्ञानदेव कहता हूँ कि वह असीम कृपा मुझपर है। इसीलिये मैं निरूपण करूँगा, अमूर्तमें भी मूर्तका संचार करूँगा और जो चीज इन्द्रियोंकी पकड़से दूर है उसका भी इन्द्रियोंके द्वारा ही अनुभव करा दूँगा। सुनो; अब जिन श्रीकृष्णमें यश, श्री, औदार्य, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्य—इन छः गुणोंका निवास है और इसीलिये जिन्हें लोग भगवन्त कहकर पुकारते हैं तथा जो नित्य-निरन्तर निःसंगोंके सँघाती हैं, उन श्रीकृष्णने अर्जुनसे कहा—"हे पार्थ! अब तुम दत्तचित्त होकर सुनो। (१—३८)

*श्रीभगवानुवाच*

**अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः।**
**स सन्न्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः॥ १॥**

हे अर्जुन! सुन, योगी और संन्यासी—ये दोनों एक ही हैं। हो सकता है कि तुम इन दोनोंको पृथक्-पृथक् मानते हो, पर विचार करनेसे ये दोनों एक ही जान पड़ते हैं। यदि यह नाम-भेदवाला भ्रम मिटा दिया जाय तो योग ही संन्यास

सिद्ध होता है और यदि ब्रह्म ज्ञानकी दृष्टिसे देखा जाय तो इनमें कोई भेद ही नहीं रहता। जैसे हम एक ही व्यक्तिको अलग-अलग नामोंसे पुकारते हैं, अथवा जैसे दो अलग-अलग रास्तोंसे एक ही जगहपर (निश्चित स्थानपर) पहुँचते हैं अथवा जैसे स्वभावतः एकरूप रहनेवाला पानी भिन्न-भिन्न पात्रोंमें भरा जानेपर भी एकरूप ही रहता है, वैसे ही योग और संन्यासका अन्तर एकमात्र दिखावटी है, वास्तविक नहीं। हे अर्जुन! सुनो! संसारमें बहुमान्य सिद्धान्त यही है कि जो मनुष्य कर्मोंका आचरण करता हुआ भी उन कर्मोंके फलसे आसक्ति नहीं रखता, उसीको योगी जानना चाहिये। जैसे यह पृथ्वी सहजभावसे अहम् बुद्धिके बिना ही वृक्ष आदि उद्भिज्जोंकी सृष्टि करती है, परन्तु उनके बीजों या फलोंकी अपेक्षा नहीं करती, वैसे ही जो परब्रह्मकी व्यापकताका अवलम्ब लेकर अपनी स्वभाव सिद्धस्थितिके अनुरूप जिस समय जो उचित कर्तव्य जान पड़ता है, उस समय उसे कर डालता है, पर फिर भी जिसमें देहबुद्धिका अहम् लेशमात्र भी नहीं होता अर्थात् जिसमें कर्तृत्वभाव नहीं रहता और जो फलासक्तिको अपने चित्ततक पहुँचने ही नहीं देता, उसीको संन्यासी जानना चाहिये और हे पार्थ! वास्तवमें वही सच्चा योगीश्वर है। पर जिससे इस योग-युक्तिका साधन नहीं होता और जो स्वाभाविक तथा नैमित्तिक कर्मोंको एकमात्र बाँधनेवाला मानकर त्याग देता है, वह साथ-ही-साथ कुछ अन्य कर्मोंको अपने साथ लगा लेता है। जैसे अपने देहमें लगा हुआ एक लेप पोंछकर तुरन्त ही दूसरा लेप लगा लिया जाय, वैसी ही स्थिति उन लोगोंकी होती है जो एकमात्र आग्रहके अधीन होकर ऐसा व्यवहार करते हैं और बेकारकी विवेचनामें पड़ते हैं। भइया अर्जुन! एक तो गृहस्थ-आश्रमका बोझ पहलेसे ही स्वभावतः सिरपर है, अब उस बोझका निर्वहन ठीक तरहसे न करके शीघ्रतामें संन्यासका एक दूसरा भार लेकर अपना बोझ और क्यों बढ़ाया जाय? इसीलिये श्रौत, स्मार्त और होम आदि कर्मोंका परित्याग न करते हुए और न तो कभी आचारकी मर्यादाका उल्लंघन करते हुए बस अपने कर्मका पालन करनेसे ही अब कर्मयोग स्वभावतः ही आत्म सुखदायक हो जाता है। (३९—५१)

**यं सन्न्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डव।**
**न ह्यसन्न्यस्तसङ्कल्पो योगी भवति कश्चन॥ २॥**

हे पार्थ! जो संन्यासी है वही योगी है, इस एकवाक्यताकी विजय-पताका संसारमें अनेक शास्त्रोंने फहरायी है। शास्त्रकारोंने अपने अनुभवसे यही निश्चित किया है कि कर्म करते रहनेकी स्थितिमें जहाँ संकल्प-विकल्पके सूत्र त्याग देनेके कारण नष्ट हो जाते हैं, बस वहीं योग साररूपी ब्रह्मकी भेंट हो जाती है। (५२-५३)

**आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते।**
**योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते॥ ३॥**

हे पार्थ! यदि कर्मयोगरूपी पहाड़की चोटीपर पहुँचना हो तो यह कर्म-मार्गरूपी सोपानका परित्याग कभी नहीं करना चाहिये। इस मार्गसे चलते हुए पहले यम-नियमरूपी आधारभूमिपरसे योगासनरूपी पगडंडी पकड़कर प्राणायामके टीलेपर चढ़ जाना चाहिये, फिर प्रत्याहाररूपी मध्यभागवाली ऐसी पहाड़ी पड़ती है जहाँ इतनी फिसलन होती है कि बुद्धिके पैर भी लड़खड़ा जाते हैं। जहाँ पहुँचनेपर हठयोगियोंका दृढ़ संकल्प भी खण्डित हो जाता है और वे लुढ़क जाते हैं; परन्तु अभ्यासके बलसे इस प्रत्याहारवाले बीचके मार्गमें भी शनैः-शनैः वैराग्यका आश्रय मिलने लगता है। इस प्रकार प्राण और अपान वायुके वाहनपर सवार होते हुए धारणाके क्षेत्रमें पहुँचना चाहिये। फिर इस क्षेत्रको पार करते हुए तबतक चलते रहना चाहिये, जबतक ध्यानके सिरेपर न पहुँचा जाय। वहाँ पहुँचकर इस मार्गका अन्त हो जाता है और प्रवृत्तिकी अभिलाषा भी समाप्त हो जाती है; क्योंकि यहीं साध्य और साधन दोनों परस्पर मिलकर एकरूप हो जाते हैं। यहाँ पहुँचते ही योगी इस तरहकी चौरस भूमिपर समाधिस्थ हो जाता है, जहाँसे न तो आगे जानेकी कोई बात ही रहती और न तो पिछले मार्गकी कोई स्मृति ही शेष रहती है। इस उपायसे योगका साधन करके जो मनुष्य उच्चावस्थातक पहुँचता है, मैं उसके लक्षण बतलाता हूँ; ध्यानपूर्वक सुनो। (५४—६१)

**यदा हि नेन्द्रियार्थेषु न कर्मस्वनुषज्जते।**
**सर्वसङ्कल्पसन्न्यासी योगारूढस्तदोच्यते॥ ४॥**

जिसकी इन्द्रियोंके घरमें विषयोंका आवागमन नहीं होता है और जो आत्मबोधरूपी कमरेमें सोया रहता है, जिसके मनको सुख-दुःखोंके स्वयं धक्के देनेके बावजूद वह जागता नहीं, विषयभोग अत्यन्त नजदीक आये तो भी, यह क्या है, ऐसा स्मरण भी जिसको होता नहीं। इन्द्रियोंको कर्मोंमें लगानेपर भी जिसके मनमें कर्म-फलके विषयमें लेशमात्र भी आसक्ति नहीं रहती, जो देहधारी रहते हुए ऊपर वर्णन किये जैसा रहता है, जो जागृत पुरुष-जैसा सब व्यवहार करता है परन्तु निद्रायुक्त पुरुष-जैसा क्रियाशून्य दीखता है, वही योगमें निष्णात है, ऐसा तुम समझो। ''हे अनन्त! यह बात सुनकर तो मुझे बहुत ही आश्चर्य हो रहा है। अब आप मुझे यह बतलावें कि उसे ऐसी योग्यता कौन देता है।'' (६२—६६)

**उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्।**
**आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः॥ ५॥**

तब श्रीकृष्णने हँसकर कहा—''हे पार्थ! तुम्हारा यह कथन अत्यन्त ही आश्चर्यजनक है, भला इस अद्वैतकी स्थितिमें कौन किसीको क्या दे सकता है? जब व्यक्तिको अविवेकरूपी सेजपर कठिन अविद्याकी निद्रा सताती है, तभी उसको जन्म-मृत्युरूपी दुःस्वप्नका भोग प्राप्त होता है, किन्तु आगे चलकर जिस समय वह अचानक जाग उठता है, उस समय उसे यह समझमें आता है कि स्वप्नावस्थाकी वे सब बातें एकदम झूठी थीं। पर उस पहलेवाली अविद्याकी तरह यह आत्मज्ञान भी स्वयं उसीको होता है। हे धनंजय! वह एकमात्र अपने मिथ्या देहाभिमानके चक्करमें पड़कर स्वयं अपना ही नाश करता है। (६७—७०)

**बन्धुरात्मात्मनस्तस्य येनात्मैवात्मना जितः।**
**अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्तेतात्मैव शत्रुवत्॥ ६॥**

यदि हम विचारपूर्वक अपने अहंकारका परित्याग कर दें और

सद्ब्रह्मरूप हो जायँ तो हम बड़ी ही आसानीसे स्वतः अपना हित कर लेते हैं और नहीं तो जो व्यक्ति अपने शरीरके सौन्दर्यमें भूलकर उसीको ही आत्मा समझ बैठता है, वह व्यक्ति अपने-आपको अपने ही कोशमें आबद्ध किये हुए रेशमके कीड़ेकी भाँति स्वयं ही अपना वैरी बन बैठता है। जब लाभका समय आता है, तब उस भाग्यहीनको स्वयं ही अन्धत्वकी अभिलाषा जाग उठती है और जब उसके समक्ष अपार धनराशि रखी हुई रहती है, तब वह आँखें मूँद करके उस धनराशिको लाँघकर आगे बढ़ जाता है अथवा जैसे कोई भ्रमके (पागलपनके) कारण यह कहता फिरे कि "मैं नहीं हूँ", "मैं खो गया," "मुझे कोई चुरा ले गया" और इस प्रकार वह अपने अन्तःकरणमें मिथ्या हठ किये रहे तो वह बिना कारण ही अपने सिरपर एक आफत मोल ले लेता है। पर यथार्थतः वह जो है सो ही है, किन्तु क्या किया जाय! उसकी बुद्धि उस तरफ जाती ही नहीं, देखो, स्वप्नमें लगे हुए तलवारके घावसे क्या कोई सचमुच मरता है? परन्तु ऐसे मनुष्यकी स्थिति उसी तोतेकी तरह होती है जो उस नलीपर बैठता है जो स्वयं उसीको पकड़नेके लिये लगायी जाती है। जिस समय वह तोता उस नलीपर बैठता है, उस समय उसी तोतेके भारसे वह नली उलटी चलने लगती है, उस समय वह तोता चाहे तो उड़ जाय पर उसके मनमें भय समाया रहता है। वह बेकारमें ही अपने गर्दनको ऐंठता रहता है, छाती सिकोड़ता है और चोंचसे उस नलीको जोरसे दबाये रहता है। उसके अन्तःकरणमें यह झूठी धारणा हो जाती है कि मैं सचमुच पकड़ा गया हूँ और इस झूठी धारणामें वह ऐसा आबद्ध रहता है कि अपने पैरोंके खुले हुए पंजोंको उस नलीमें बड़ी ही दृढ़तासे फँसाये रहता है। इस प्रकार जो स्वयं बिना कारणके ही बन्धनमें बँधे तो उसके विषयमें क्या यह कभी कहा जा सकता है कि उसे किसी दूसरेने बन्धनमें बाँधा है? पर जब एक बार वह ऐसे भ्रमका शिकार हो जाता है, तब वह उसके चक्करमें ऐसा फँस जाता है कि यदि उसे आधा

काट भी डाला जाय तो भी वह उस नलिका-यन्त्रको छोड़ता नहीं। इसीलिये जो व्यक्ति स्वयं ही अपने संकल्प-विकल्पोंका विस्तार करता है, वह स्वयं ही अपना रिपु होता है और जो मनुष्य मिथ्या वस्तुके वशीभूत नहीं होता, वास्तवमें वही पक्का आत्मज्ञानी होता है। (७१—८०)

**जितात्मनः प्रशान्तस्य परमात्मा समाहितः।**
**शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः॥ ७॥**

ऐसा व्यक्ति अपने अन्तःकरणको जीत लेता है; जिसकी सारी कामनाएँ शान्त हो जाती हैं, उसे कभी यह भान नहीं होता कि परमात्मा मुझसे पृथक् और दूर है। जैसे मैल निकल जानेपर अन्तमें विशुद्ध सोना ही शेष रह जाता है, वैसे ही संकल्प-विकल्पका झगड़ा मिटते ही स्वयं जीव ही परमात्मा होता है। जैसे घटके विनष्ट होनेपर घटाकाशको आकाशके साथ मिलनेके लिये किसी दूसरी जगह जाना नहीं पड़ता, वैसे ही जिसका मिथ्या देहाभिमान बिलकुल नष्ट हो जाता है, उसे परमात्मरूप होनेके लिये फिर और कुछ भी नहीं करना पड़ता; क्योंकि वह तो पहलेसे ही परमात्मासे भरा रहता है क्योंकि पहलेसे ही परमात्मा सर्वत्र व्याप्त है। ऐसे व्यक्तिके लिये शीत और उष्णके प्रवाह, सुख-दुःखके विचार और मानापमानकी बात सम्भव ही नहीं होती। जिन-जिन मार्गोंसे सूर्य जाता है, उन-उन मार्गोंमें सब स्थान प्रकाशमय हो जाते हैं, वैसे ही ऐसे व्यक्तिको जो कुछ प्राप्त होता है, वह सब तद्रूप हो जाता है अर्थात् वह सब उसीका स्वरूप ही है। जैसे मेघसे निकलनेवाली जलधारा कभी समुद्रके लिये दुःखदायक नहीं होती, वैसे ही योगीश्वरके लिये अच्छी और बुरी बातें आत्मस्वरूप ही होनेके कारण कभी कष्टकारक नहीं होतीं। (८१—८७)

**ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेन्द्रियः।**
**युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकाञ्चनः॥ ८॥**

इस संसार-सम्बन्धी भावनाका विचार करनेपर जब यह तय हो जाता है कि यह भावना मिथ्या है, तब और अधिक विचार करनेपर यह ज्ञात

होता है कि वह ज्ञान आत्मस्वरूप ही है। जिस समय ऐसा हो जाता है, उस समय द्वैतभावके विनष्ट हो जानेके कारण इस प्रकारका ऊहापोह स्वतः जहाँ-का-तहाँ समाप्त हो जाता है कि यह आत्मतत्त्व व्यापक है अथवा एकदेशी। इस प्रकार जो अपने इन्द्रियोंको जीत लेता है, वह शरीरके रहनेपर भी परब्रह्मके समकक्ष जा पहुँचता है। वही वास्तविक जितेन्द्रिय होता है और उसीको योगी भी कहना चाहिये; क्योंकि वह छोटे और बड़ेमें भेद नहीं करता और मेरुपर्वत-जैसा विशाल सोनेके ढेरको तथा मिट्टीके ढेलेको एक समान ही समझता है। वह इतना निरिच्छ (इच्छारहित) रहता है कि समस्त पृथ्वीके मूल्यको अथवा अनमोल रत्नको भी पत्थरके समान समझता है। (८८—९३)

**सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु ।**
**साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते॥ ९ ॥**

फिर इस प्रकारके मनुष्यमें सुहृद् और शत्रु, उदासीन और मित्र इत्यादि भेदभावोंकी विचित्र कल्पना भला हो ही कैसे सकती है? उसकी आत्मस्वरूपवाली दृष्टिमें कौन किसका मित्र और कौन किसका शत्रु रह सकता है? उसे ऐसा बोध हो चुका रहता है कि मैं ही सारा विश्व हूँ। फिर हे किरीटी! उसकी दृष्टिमें यह भाव कहाँसे बचा रह सकता है कि यह अधम है और वह उत्तम है? यदि पारस पत्थरको ही कसौटीके रूपमें उपयोग किया जाय तो फिर उसपर सुवर्णके पृथक्-पृथक् कस कैसे लग सकते हैं? उस कसौटीपर तो जो-जो चीज घिसी जायगी, वह सब चीज विशुद्ध सोना ही बन जायगी। इस प्रकार जिस मनुष्यमें समभाव-वाला गुण आ जाता है, उस व्यक्तिको चराचर जगत् एकमात्र आत्मरूप ही दृष्टिगोचर होता है। चाहे ये विश्वरूपी अलंकार पृथक्-पृथक् स्वरूपके भले ही दिखायी पड़ें, किन्तु वह यह बात भलीभाँति जानता है कि ये सब एक ही परब्रह्मरूपी स्वर्णसे निर्मित हैं। यह उत्तम ज्ञान जिसे मिल जाता है, वह बाहरके और बनावटी स्वरूपोंके भ्रममें नहीं पड़ता है। यदि

वस्त्रके विषयमें भलीभाँति विचार किया जाय तो यही ज्ञात होता है कि यह सब तन्तुओंकी ही सृष्टि है। इसी प्रकार वह भी दृढ़तापूर्वक यही विचार करता है कि इस पूरे विश्वमें एक परब्रह्मके सिवा अन्य कोई वस्तु है ही नहीं, जिसे ऐसा अनुभव हो जाता है, वही समबुद्धि होता है। समबुद्धि इससे भिन्न और कोई चीज नहीं है। जिसका नाम तीर्थराजके तुल्य है, जिसके दर्शनसे शान्ति उत्पन्न होती है, जिसके संगसे भ्रान्त लोगोंको भी आत्मबोध हो जाता है, जिसके वचनसे ही धर्म जीवित है, जिसकी दृष्टिसे महासिद्धियाँ उत्पन्न होती हैं तथा स्वर्ग-सुख आदि जिसके लिये सिर्फ खिलवाड़ होते हैं, उसका यदि अकस्मात् भी चित्तमें स्मरण हो जाय तो वह स्मरण करनेवालेको अपनी योग्यता प्राप्त करा देता है। बहुत क्या कहें, उसकी स्तुति करनेसे भी महान् लाभ होता है (९४—१०४)

**योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः।**
**एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः॥ १०॥**

जिसके समक्ष उस अद्वैतरूपी दिनका उदय होता है, जिसका कभी अवसान ही नहीं होता, वह मनुष्य अनवरत अपने-आपमें निमग्न रहता है। हे पार्थ! जो इस प्रकारकी अद्वैत दृष्टिसे सोचता है, वह अद्वितीय होता है; क्योंकि इस त्रिभुवनमें वही अकेला (एकाकी) आत्मरूपसे परिपूर्ण रहता है और इसीलिये वह सहज ही अपरिग्रही बना रहता है।" इस प्रकार प्राप्त पुरुषोंके लोकोत्तर जो लक्षण हैं, श्रीकृष्ण अपनी सर्वज्ञतासे कहते हैं। इतना ही नहीं, भगवान्‌ने सिद्धोंके गौरवको अपने गौरवसे भी अधिक बढ़ा दिया और फिर कहा—"जो योगी ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ है तथा जो ज्ञानिजनोंकी दृष्टिका स्वयं प्रकाश ही होता है, जिस समर्थकी संकल्पनासे ही इस चराचर विश्वकी सृष्टि हो जाती है, ओंकाररूपी हाटमें बुना हुआ शब्दब्रह्मरूपी उत्कृष्ट वाङ्मय वस्त्र भी जिसकी कीर्तिको आच्छादित करनेमें असमर्थ होता है, जिसके शरीरके तेजसे रवि और शशितकके व्यापार चलते हैं और इसीलिये यह (उस रवि और शशिके

प्रकाशमें भ्रमण करनेवाला) संसार जिसके तेजके न रहनेपर कर्महीन हो जायगा, केवल इतना ही नहीं, अपितु हे अर्जुन! जिस योगीके नाममात्रका विचार करनेपर उसकी महिमाके समक्ष यह सीमारहित आकाश भी अत्यल्प दृष्टिगोचर होता है, उसका एक-एक गुण तुम कहाँतक जान सकोगे? इसलिये यह वर्णन बहुत हुआ, संतोंके लक्षणोंका वर्णन करनेके निमित्तसे भगवान्‌ने किसके लक्षण बताये और क्यों बताये, यह वर्णन करना कठिन है।

हे अर्जुन! जो ब्रह्मविद्या द्वैतका नामोनिशान ही मिटा डालती है,वह ब्रह्मविद्या यदि मैं पूर्णतः प्रकट कर दूँ तो जो प्रेमका माधुर्य है, वही क्या नष्ट नहीं हो जायगा? इसीलिये यह सच्चे अद्वैतकी बातें नहीं हैं, बल्कि इसमें एक पतले-से पर्देकी आड़ मैंने इसलिये कर दिया है कि तुम्हारे प्रेमका सुख भोगनेके लिये मन थोड़ा-सा पृथक् होकर रहे। जो लोग **'सोऽहम्'** की भावनामें पड़कर मोक्ष-सुख पानेके लिये प्रयत्नशील रहते हैं, उनकी नजर हम दोनोंके प्रेमपर न लगे, बस इतना ही मैं चाहता हूँ।'' उस समय श्रीकृष्णने सोचा कि यदि अद्वैतका व्याख्यान सुनकर इस अर्जुनका अहंभाव ही चला गया और यदि यह मेरे स्वरूपमें मिलकर समरस ही हो गया तो फिर मैं अकेला रहकर ही क्या करूँगा? फिर मेरे लिये ऐसा कौन बचा रहेगा, जिससे मेरे चित्तको शान्ति मिलेगी अथवा जिससे मैं उन्मुक्त मनसे बातचीत करूँगा अथवा जिसे प्रेमावेशमें प्रगाढ़ आलिंगन कर सकूँगा? यदि पार्थ मेरे स्वरूपमें मिलकर समरस हो जायगा तो फिर मनमें न समानेवाली अपने हृदयकी कोई अच्छी बात मैं किससे कहूँगा?

इन सब बातोंको सोचकर श्रीकृष्ण कुछ परेशान-से हो गये और उन्होंने अद्वैतमें ही द्वैतका उपदेश करनेके व्याजसे अपने प्रिय भक्त अर्जुनके मनको अपनी ओर खींच लिया। सम्भव है कि यह वर्णन श्रोताओंको कुछ बेढंगा जान पड़े, पर पार्थ तो वास्तवमें श्रीकृष्णके सुखकी ढली हुई जीती-जागती मूर्ति ही था। परन्तु सुननेवालोंको यह बात अच्छी तरहसे

है । पूर्णताबोध का छक कर आस्वाद अपूर्णता की पीठिका पर ही होता है । इसलिए भक्तों में भी एक धारा वियोग-गर्भ संभोग पसंद करती है और तदनुरूप साधना चलाती है । ज्ञानी भक्त को गीताकार ने भी सर्वोत्तम माना है । इन भक्तों की धारणा है कि यद्यपि विद्या द्वारा आविधिक व्यवधान तिरोहित हो गया और भेद का सर्वथा अपगम हो गया—तथापि यदि उपास्य और उपासक में संबंध-निरूपण का प्रसंग हो तो प्राधान्य उपास्य का ही होगा—उपासक नहीं । जैसे, तरंग और समुद्र एक रस हो जायं तो भी कौन किसकाँ यह प्रश्न उठे—तो उत्तर में 'समुद्र की तरंग' ही कहा जायगा न कि 'तरंग का समुद्र' । यही स्थिति ज्ञानाश्रयी भक्ति की भी है ।

'**ज्ञान बिना नहिं दीठि दिखाई[1]' कहने वाले दरिया,**
**अंजन देय न ज्ञान का अंधा भया अनाथ'[2] की धारणा वाले पल्टूदास,**
**"दादू एकै रह गया तब जानी जागा"[3] का उद्घोष करने वाले..**

दादू आदि आदि सभी संतों ने ज्ञान की महिमा स्वीकार की है—पर भक्ति को सर्वातिशय बताकर ।

सिक्ख गुरुओं ने ज्ञान दो प्रकार के कहे हैं—वाचक ज्ञान और ब्रह्म ज्ञान । वाचक ज्ञान पोथी का ज्ञान है—जिसकी प्रायः सभी संतों ने उपेक्षा की है । ब्रह्म ज्ञान की महत्ता इन गुरुओं ने सर्वत्र स्वीकार की है ।

**सभमह ऊंच बिसेस गियानु**[4]—नानक का उद्घोष ही है । अद्वैतवादी स्वर इन गुरुओं की वाणी में मुखर है ।

**'एकौ कहिए नानक दुजा काहेक[5]'**

डा० जयराम मिश्र ने शेरसिंह की पुस्तक में प्रतिपादित अद्वैतवाद विरोधी स्वर का खण्डन किया है ।[6] इतना ही नहीं डा० मिश्र ने विस्तारपूर्वक शांकर अद्वैत ज्ञान की उपलब्धि के साधनों का भी विस्तार से विचार किया है । साथ ही यह भी ये गुरु स्वीकार करते हैं कि ब्रह्मज्ञानी के हृदय में अकाल पुरुष परमात्मा मात्र से प्रेम रहता है । अर्थात् अद्वैत बोध का भक्ति में उपयोग ये भी स्वीकार करते हैं । संत पलटूदास की भी ज्ञान में आस्था है और भक्ति में वे उसका उपयोग मानते हैं—

---

१. दरिया साहब, पृ० २५।
२. पल्टू साहब की बानी, भाग ३।
३. दादू साहब की बानी, भाग १ पृ० १४४ ।
४. श्री गुरु ग्रंथ साहब, मारूसोल है, महला १, पृष्ठ १०३४ ।
५. श्री गुरुग्रंथ साहब, मलार की वार, महला १, पृ० १२९१ ।
६. गुरु ग्रंथ दर्शन हरि प्राप्ति पथ, ज्ञानमार्ग ।

'ऐसे उपजै ज्ञान भक्ति को पाइके'[1]

संत रज्जब की भी पंक्तियाँ हैं—

सूरा ह्वै संग्राम चढ़ि अदि इन्द्री अहि मारि
जब रज्जब जुध जीतिए ज्ञान खंग कर धारि[2]।।

इन्होंने साधक को एक योद्धा कहा है और कहा है कि ज्ञान के कृपाण से वे युद्ध जीत सकते हैं। संत दरिया के ही शब्द हैं—

"ज्ञानी जन कहं दुःख नहिं भाई"[3]

अर्थात दुःख का आत्यंतिक उच्छेद उनके लिए भी संभव है—जिन्होंने ज्ञान प्राप्त कर लिया है। संतों का ज्ञान योग भक्ति का अंग है—इसीलिए धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी की यह धारणा है कि यह शंकर या कपिल का 'ज्ञान' नहीं है। यह तो सहज ज्ञान या अनुभूति है जिसे भक्त अथवा उपासक आत्मशुद्धित तथा योग क्रियाओं द्वारा मन की एकाग्रता सम्पन्न करके धीरे धीरे प्राप्त करता[4] है।

डा० धर्मेन्द्र ब्रह्मचारी ने दरिया का अभिमत तांत्रिक मतानुरूप बड़ा ही उत्तम दिया है—"भक्ति नारी है और ज्ञान पुरुष। जिस प्रकार पत्नी अपने पति को मन और शरीर दोनों दे डालती है—उससे मिलकर एक हो जाती है—उसी प्रकार भक्ति और ज्ञान अन्त में मिलकर एक हो जाते[5] हैं।" तंत्र साधना की भी मान्यता है कि एक स्वर वह आता है जहाँ ज्ञान और भक्ति एकरस हो जाते हैं।

इस प्रकार संत परम्परा ज्ञान योग का उल्लेख करती है—पर ठीक उसी प्रकार जैसे हठयोग के अंगों का। यह सब कुछ भक्ति के अनुरूप होकर ही ग्राह्य हैं—अपने आप में नहीं।

## (ख) कर्मयोग :

'कर्मयोग' और 'संन्यास'—में संत जन 'कर्मयोग की ओर ही उन्मुख हैं। जीवन्मुक्ति के पहले नहीं, बाद में सवाल उठता है कि कर्म करना चाहिए अथवा नहीं? जीवन्मुक्ति के पूर्व तो अन्तःकरण की शुद्धि के निमित्त कर्म करना ही है—अनासक्तिपूर्वक व्यवहार सम्पादन अपेक्षित ही है। जहाँ जीना मरना, साँस लेना और छोड़ना भी कर्म है—वहाँ कर्म का आत्यंतिक त्याग संभव ही नहीं है। गीता-

---

१. पलटू साहब की बानी, भाग २ पृष्ठ ७६ पद ६२।
२. रज्जब बानी सुरातन का अंग, साखी-४६।
३. ज्ञानस्वरोदय, पृ० ३४५।
४. सन्त कवि दरिया, एक अनुशीलन।
५. वही, पृ० १२७।

कार ने 'कर्म' का स्वरूप बताते हुए कहा है—"भूतभावोदवकरः विसर्गः कर्म संज्ञितः" ब्रह्म से भूतभाव के उद्भव के निमित्त जो हलचल पहले पहल हुई होगी—वही कर्म है—अविद्या भी कर्म ही है। समस्त सृष्टि उस कर्म या व्यापार की ही परिणति है—जिससे नामरूप जात का निर्माण हुआ है। कर्म की इतनी व्यापक धारणा जहाँ है—वहाँ कर्म त्याग का कोई अर्थ ही नहीं है। पर समस्या यह है कि कर्म यदि बंद न हो—तो आवागमन भी बंद न हो। कहा भी गया है—'कर्मणावध्यते जंतुः" कर्म से मनुष्य बँधता है। बात यह है कि वस्तुतः कर्म नहीं, कर्म के मूल में रहने वाली आसक्ति मनुष्य को बाँधती है। अतः कर्म नहीं, आसक्ति का त्याग होना चाहिए। यही कारण है कि जो कर्म आसक्तिपूर्वक सम्पन्न होकर बंधन का कारण बनता है वही अनासक्तिपूर्वक सम्पन्न होकर मुक्ति का निमित्त बन जाती है—
"कर्मणेव विमुच्यते" का आशय यही है। जीवन्मुक्ति से पूर्व 'कर्म' अन्तःकरण की शुद्धि के लिए कर्म किया जाता है और जीवन्मुक्ति के अनन्तर लोक संग्रह के लिए।

संत साहित्य में इस कर्मयोग की भी चर्चा मिलती है। अक्षर अनन्य ने 'संन्यास' की अपेक्षा 'कर्मयोग' की महत्ता गीता के अनुरूप ही स्वीकार की है। उनका कहना है—"सुकर्मआग की यह हकीकति, जुकर्म तो सब करै पै परमात्मा को अर्पित कै करै, फल न बाँछें। जु कछू दान व्रत, होम पूजा जप करै तेई अर्पित करै अरु खाय पियै लेइ देइ, जु कर्म करने होइ ते परमात्मा ही कौ अर्पि करै, तातें कर्मउ करे अरु निर्वतंउ होइ। यह राज योग को मत[1] है।" अक्षर अनन्य की दृष्टि में संन्यासजोग अपने पौरुष से समुद्र में तैरता है और कर्मयोग जहाज द्वारा—कारण इसमें ईश्वरार्पण का सहारा है—उपास्य का सहारा है। इस निरूपण से स्पष्ट है कि 'कर्मयोग' का भी झुकाव भक्ति के ही अनुरूप है।

यद्यति संतों ने यह स्वीकार किया है कि ईश्वरानुभूति के बाद चाहे गृहस्थ बने या विरक्त—उसके लिए सभी शोभनीय है—"नानक नामु वसिआ जिसु अंतरि परवाणु गिरसंत उदासा जीउ[2]—तथापि व्यवहार में इन लोगों ने गृह त्याग पर कभी बल नहीं दिया। उनकी रहनी और करनी गृहस्थ धर्म की स्वीकृति में प्रेरक है। कितना स्पष्ट अनासक्त कर्म का उपदेश है—

> वित्रे गृह सदा रहे उदासी
> जिउ कमल रहे विचि पाणी[3] हे ॥१०१२

---

१. अक्षर अनन्य, पृ० ४६३।
२. ग्र० ग्रं० ४।४०।४१।
३. गुरु ग्रंथ साहिब मारू सोल हे, महला ४, पृ० १०१६।

कबीर ने तो कहा ही है कि पनिहारिन की तरह समस्त कर्मेन्द्रियों तथा ज्ञानेन्द्रियों को कार्यरत रखते हुए मन को उपास्य में केन्द्रित रखे । यद्यपि अनेक संतों ने लोक-वेद-विधियों तथा कर्मों से विरति दिखाई है—कर्मों को घोर बंधन का हेतु माना है और है भी—तब भी वे यह तो कहते ही हैं—

**जोग तपस्या कीजिये सकल कामना त्याग**[1]

क्या योग-तपस्या कर्म नहीं है । अवश्य हैं—अतः उनके फल में अनासक्त रहकर कर्म करने में क्या आपत्ति है ? इतना ही नहीं, उनका झुकाव 'जो कीजिए हरि हेत ही'—की ओर भी है । इन संतों ने तो कर्म का ऐसा सहजीकरण कर दिया था कि जो भी कर्म है—सब उपास्य की पूजा ही है—"निद्रा समाधि स्थितिः' की स्थिति तक कबीरादि[2] संतों ने कर्म को पहुँचा दिया था ।

### (ग) लययोग :

**योगतत्वोष निषद में कहा गया है—**

**लययोगश्चित्तलयः कोटिशः परिकीर्तितः ।**
**गच्छंस्तिष्ठन् स्वपन् भुञ्जन ध्यायेनिष्कलमीश्वरम् ॥**

अर्थात लय योग चित्त का लय है । इस लय योग का स्वरूप विभिन्न स्थानों पर विभिन्न रूपों में हैं । हठ योग प्रदीपिका में (४।९४) मन को नाद में लीन करना ही लय योग है । लय की स्थिति उन्मनी दशा अथवा मनोन्मनी दशा के नाम से भी कही जाती है । इस दशा की प्राप्ति त्रिकुटी में ध्यान लगाने से भी होती है—अतः लययोग का एक प्रकार वह भी है । शून्य ब्रह्म का ध्यान करते-करते उसी में मन का विलय कर देना भी लययोग का एक प्रकार है ।

हिंदू तांत्रिकों के अनुसार 'गारलैंड आव लेटर्स' में कहा गया[3] है कि बिंदु का स्थान सहस्रार है । नाद स्वरूप कुंडलिनी का उसमें लय करना ही लययोग का प्रमुख लक्ष्य होता है । संत साहित्य में नाद और नादानुसंधान की चर्चा अनेकशः आई है । कबीर ने उन्मनी और मनोन्मनी अवस्थाओं का भी उल्लेख किया है ।

### (घ) मंत्रयोग :

मंत्र के माध्यम से किया गया योग मंत्रयोग है । मंत्र के चेतन होने से जीव की ऊर्द्धवगति होती है । संत साहित्य तथा नाथ साहित्य में प्रायः इस बात की चर्चा आई है कि दिन रात में मनुष्य की नासिका से २१६०० बार श्वास प्रश्वास की क्रिया होती है । योगशिखोपनिषद् में इसका स्वरूप करते हुए कहा गया है—

---

१. चरनदास की बानी, पृ० ७२ ।
२. श्लोक २३ ।
३. पृ० २०४ ।

हकारेण वहिर्याति सकारेण विशेत् पुनः ।
हंस हंसेति मंत्रोऽयं सर्वं जीवेश्च जप्यये ।
गुरु वाक्यात्सुषुम्णायां नियरी तो भवेज्जपः ।
सोऽहं सोऽहंमितियः मूलात् मंत्रयोगः स उच्यते ।

बाहर आती हुई प्रश्वास से 'हकार' तथा भीतर की ओर जाती हुई वायु से 'सकार' उच्चरित होता रहता है । अनजान में जीवमात्र हंसःहंस जपता रहता है—पर गुरु की कृपा हो जाय—उससे दीक्षा मिल जाय—तो यह स्थिति उलट जाय । प्राणायान का वक्रमार्ग बंद हो जाय—सुषुम्णा खुल जाय—जप उलटा होने लगे—हंसः का सो हम्—बन जाय—द्वंद्व मिट जाय—साधक निर्द्वंद्व हो जाय, इसे हंस योग तथा जपयोग भी कहते हैं ।

इस सो हं जाप अथवा अजपाजाप का उल्लेख भी संत साहित्य में पर्याप्त मिलता है । उद्धरणों से ग्रंथ को वर्तुल करने की कोई आवश्यकता नहीं है ।

इस प्रकार किसी भी क्रिया के आगे 'योग' लगा कर योग का विचार किया जाय—तो उनकी संख्या काफी बढ़ाई जा सकती है । ध्यानयोग क्या है—ध्यानात्मक क्रिया का प्रामुख्य बताने वाला योग है-साधन है । संत साहित्य में इष्ट के ध्याना का भी शतशः ,उल्लेख है ।

## (च) राजयोग :

वैसे तो राजयोग की बात पहले की जा चुकी है—योग के क्षेत्र या संदर्भ में इसका सर्वातिशायी महत्व माना गया है हठयोग, लययोग, मंत्रयोग—सभी राजयोग के सहायक हैं । राजयोग का स्वरूप साधकों ने अपने अपने चरम प्राप्य की दृष्टि से स्थिर किया है । वस्तुतः मनः साधना या समाधि ही राजयोग है । संतों ने 'हठ' की अपेक्षा 'सहज' पर बल दिया है—वही उनका राजयोग है । वही सहज योग है—जिस प्रक्रिया से सहज ही साधक विषयातीत हो जाता है। विषयों में रहते हुए भी निरायास उनसे असंपृक्त हो जाता है और इन सबका कारण है—मन का इष्ट की ओर ढल जाना । वृद्धावस्था में इन विषयों के माध्यम से आत्म तृप्ति होती थी—अब वह स्वयम् आत्माराम है—आत्म रमणकारी है । राजयोग यही मानस साधना है । हठयोग की पूर्ण परिणति का ही नामान्तर राजयोग है । पातन्जल दर्शन में असम्प्रज्ञात समाधि के नाम से इसी का वर्णन है । समाधि, उन्मनी, मनोन्मनी, अमरता, लय, तत्व, परमपद, अमनस्क, अद्वैत, निरालम्ब, निरन्जन, जीवमक्ति, सहज, तुरीय कविराज जी के[1] शब्दों में ये सभी राजयोग के नामान्तर हैं ।

---

१. भारतीय संस्कृति और साधना, भाग १, पृ० ३९५ ।

योगशिरयोपनिषद् में कहा गया है कि वस्तुतः योग एक ही है—अन्य योग उसी के अवस्था भेद हैं। एक ही स्वाभाविक योग है—महायोग और उसके अवस्था भेद हैं—हठयोग, मंत्रयोग, लय-योग तथा राजयोग ।

### (छ) शब्दयोग :

संत साहित्य में जिस योग का सर्वाधिक मुखर स्वर है—वह है—सुरति शब्द-योग । संतों की यह असाधारण साधना है—अतः इसका विशेष रूप से बाद में विचार किया जायगा ।

### (ज) भक्तियोग :

सुरतिशब्द योग के साथ-साथ संतगण 'भक्ति' का भी सहारा लेते हैं अथवा कहें तो यह कह सकते हैं कि भक्ति के सहारे ही ये संत 'सुरत्' का 'शब्द' से 'शक्ति' का 'शिव' से 'मौज' का 'मालिक' से 'कुण्डलिनी' का 'शिव' से 'जीवात्मा' का 'परमात्मा' से सामरस्य लाभ करा देते हैं। 'भक्ति' के सहारे 'सुरत' का 'शब्द' से योग कराने में ये संतगण जिस मार्ग का अवलम्बन करते हैं—वह पिपीलिका मार्ग नहीं, अपितु 'विहंगम' मार्ग है । अक्षर अनन्य भी सहमत है[1] ।

कहीं-कहीं जप-प्रक्रिया के भेद से मार्ग-भेद का निरूपण परम्परागत दोहों में मिलता है—एक दोहा यों है—

**कंठ की जाप पिपीलिका स्वाँसा की है मीन।**
**सूरत जाप विहंग है जानत परम प्रवीन ।।**

पिपीलिका और विहंगम मार्ग की चर्चा ऊपर की ही जा चुकी है—मीन मार्ग और भी एक मार्ग है। पिपीलिका मार्ग काल साध्य और श्रम साध्य सावलम्ब मार्ग है। जिस प्रकार पिपीलिका निरवलम्ब आगे नहीं बढ़ सकती, उसी प्रकार जो साधक एक चक्र से दूसरे चक्र का भेदन करता हुआ क्रमशः ऊपर बढ़ता है—वह पिपीलिका मार्गी कहा जाता है। यों बेखरीजयहीकंठजप है—वह पर्याप्त काल साध्य है। श्वास-प्रश्वास के माध्यम से जप मीनमार्गी जप है—सुरत अथवा मानस वृत्ति से जप विहंग जप है। संतों का जप या मार्ग विहंगम मार्ग है—इन सबकी विस्तृत चर्चा अगले अध्यायों में की जायगी ।

इस अध्याय में तंत्र सम्मत साधना से आरोहण प्रक्रिया के तीन हेतुओं-पारमेश्वर अनुग्रह अथवा शक्तिपात, गुरु दीक्षा तथा साधक कृत उपाय की ही बात की गई

---

१. **अक्षर अनन्य जैसे मारग पिपीलिका को क्रम सो चढ़ाउ पौन विघन तो ठेल है।**
**ग्यान जोग मारग विहंगम सुगम पंथ**
**ग्यान ही के बल ध्यान ही में मन मेल है ।**
**—अक्षर अन्य ग्रंथावली, पृ० ६० ।**

है । उपाय के अंतर्गत तमाम प्रकार की योग-युक्ति की चर्चा की गई । शुद्ध विकल्प शांकर मार्ग की अद्वैतपरक अखण्डाकार वृत्ति ही है—जो शाक्त उपाय है । तदितर समस्त अपेक्षाकृत स्थूल उपाय 'उपाय' के ही अंतर्गत समाविष्ट किए जा सकते हैं । दूसरी बात इस संदर्भ में महत्व की यह है कि प्रायः जितनी साधनाएँ हैं—ज्ञान, कर्म, नाद, प्राणापानयोग, बिंदु स्थैर्य, ध्यान, हठयोग षटचक्र भेद, कुण्डलिनी उत्थापन, सहस्रार का अमृतपान—विभिन्न आध्यात्मिक लोकों का दर्शन सबकी चर्चा संत साहित्य में मिलती है—इन यौगिक प्रक्रियाओं में प्रयुक्त पारिभाषिक पदावलियाँ ही साक्षी हैं । यहाँ तक की कई संत-अक्षर अनन्य प्रभृति ने प्रतिमापूजन तथा अन्य वाह्याचारों का भी समावेश कर लिया है । संतों में मुसलमानी संस्कार के साधकों को एक तरफ कर दिया जाय—कबीर, दादू, रज्जब आदि तो अनेक संत ऐसे भी हैं जो अवतारवाद का खंडन नहीं करते, प्रत्युत निर्गुण का ही उन्हें व्यक्त रूप कहते हैं और अधिकार मांधवश उनकी आराधना की भी अनुमति देते हैं । तब सवाल यह है कि जैसी शुक्लजी प्रभृति समीक्षकों की धारणा है कि इन संतों ने बेतरतीब इधर-उधर के संतों-साधकों से सुनसुनाकर पारिभाषिक पदावलियों का एक जमघट तैयार कर दिया है—उनसे न-किसी व्यवस्थित दर्शन की स्थिति है और न साधना की—कही ठीक है अथवा उसके विरुद्ध ? जैसी दृष्टि वैसी सृष्टि—कहावत के अनुसार आपाततः उक्त पारिभाषिक शब्दावलियों के दर्शन से शुक्लजी का आक्षेप आधार शून्य नहीं है, परन्तु सावधानी से देखा जाय—तो सभी निर्गुनिएँ संत पोथी निर्दिष्ट मार्ग की अपेक्षा गुरु-निर्दिष्ट मार्ग को महत्व देते हैं। यहाँ तक कि जो अक्षर अनन्य वेद या निगम-आगम पर आक्षेप करने वालों पर बेहद् नाराज होते हैं—और निगमागम का समर्थन करते हैं—उस पर गहरी आस्था रखते हैं—वे कहते हैं—

> **"वेद विरोधी पंथ अधम जीवनि के हैं"**[1]
> **"वेद बिना जे धर्म हैं ते अधर्म बकवाद"**[2]
> **"वेद बिना जे पंथ हैं ते कुपंथ सब लेख।**
> **जारगर्भ जिमि सूँदरी, पति पावै न बिसेख ।।**[3]

तथापि अंततः उन्हें भी यह स्वीकार करना पड़ता है कि—

> ग्यान नाम जानिबौ जुगति नाम जोग को है
> काठ में अगिन ज्यों जुगति सों निकार है
> वेद हू पुरान सास्त्र सुभ्रतें बखान जेतें

---

१. पृ० ४६० ।
२. पृ० ११० ।
३. वही ।

**जानिबे के पंथ ग्रंथ कथा विस्तार है**
**प्रापति कौ मारग गुंपित कह्यौ इन ही में**

अक्षर अनन्य पूरे गुरु को विचार है—

**ग्यान भेद जानि कैं जुगति साधि सिद्ध करै**
**यह ज्ञान जोग ब्रह्मग्याननि को सार ।**[1]

अर्थात आगम-निगम, श्रुति-स्मृति हैं—श्रद्धेय पर लक्ष्य प्राप्ति का उपाय गुह्य है—साधक की शक्ति के परे है यह जानना कि शास्त्र किस मार्ग का उपदेश करता है और किसके लिए । तुलसीदास जी ने ठीक कहा है—

**वेद पुरान उदधि, घन साधू**[2] **।**

वेद पुरान समुद्र हैं—जिसका जल पिपासु के लिए साक्षात् निरर्थक है । ये मेघा हैं जो उनसे जल लेकर पिपासु का प्यास शान्त करते हैं । अनन्यजी भी वेद पुरान में आस्था रखते हुए भी मानते हैं कि साधक के लिए गुरु के ही विचार उपादेय हैं । उन्होंने आगे यह भी कहा है—

**एक भक्ति जोग भक्ति भाव नव अंग जामें**
**पाँच अंग पद्धति सौं विधि सौं अराधिबौ ।**
**दूजौ हठओग आग अंग है विधान जाको**
**कठिन कलेस पौन आसन को बाँधिबौ ।।**
**तीजौ ग्यान जोग सिद्ध मारग सहज रीति**
**नहिं हठ धर्म कर्म करनी को बाँधिबौ ।**
**अक्षर अनन्य गुरु अक्षर आधार धरि**
**सारासार सोधन सुरति हीकों साधिमौ**[3] **।।**

अर्थात् एक भक्ति योग भी है—जहाँ नवधा आराधान है—पंचांग पद्धति से विधि पूर्वक उपासन है । दूसरा हठयोग है जहाँ अष्टांग साधना है । यहाँ आसन बाँधकर पवन की वक्रागति का रोध करना है । तीसरा ज्ञानयोग है—यह सिद्धों का माग है—इसकी रीति सहज है । यहाँ न कोई अतिक्रमण है और न हठधर्मिता । वस्तुतः अक्षर अनन्य के मन से गुरु के अक्षर को आधार बनाकर सास्वान् वस्तु है—सुरति साधना सुरत शब्द योग ।

इसके साथ अक्षर अनन्य यह भी कहते हैं—

---

१. अक्षर अनन्य ग्रंथावली ।
२. मानस रामचरित, पृ० ४० दोहा ३६ चौ० २ ।
३. अक्षर अनन्य, पृ० ८८-८९ ।

"भक्ति करत-करत अंतःकरन सुद्ध होता है। तब ग्यान होत
है, सु ग्यान कौ कारन भक्ति है और ग्यान ही कौ कारन जोग है।
कै जोग ते ग्यान होत है कै भक्ति तें ग्यान होति है।
सो जोग अब कलिजुग में सिद्ध नाहीं होत, भक्ति सिद्ध होति है।
तहाँ भक्ति दो भांति की है – एक तो सामान्नि भक्ति है – एक
विशेष भक्ति है तहाँ विशेष भक्ति कौं उपदेस पूरे गुरु तें
होत है तातें यह विशेष भक्ति को मारग गोप्प है अरु
सामान्नि मारगि प्रसिद्ध[1] है।

अर्थात् साधन भक्ति वैधी भक्ति है। वैधी भक्ति लोक-वेद-सम्मत भक्ति है—सो इस भक्ति से अंतःकरण की शुद्धि होती है। अंतःकरण की शुद्धि हो जाने जर श्रवण मनन एवं निदिध्यासन द्वारा आत्मसाक्षात्कार होता है। यही ज्ञान लाभ है। इस प्रकार भक्ति ज्ञान में साधन है। दूसरे योग मार्ग से भी प्राणापान का विक्षेप या अविधामूलक वैषम्य शांत हो जाता है—साधक द्वंद्वातीत ज्ञान दशा में पहुँच जाता है। पर आज योगमार्ग कठिन है—अतः भक्तिमार्ग ही पकड़ा जाता है। यह भक्ति भी एक तो सामान्य है—जो जग में प्रसिद्ध और खुली हुई है। दूसरी है—गोप्प। यह गुरु दीक्षा लभ्य है। यही भक्ति संतों में ग्राह्य है। कबीर ने कहा है—

संतों भक्ति सतोगुरु आनी

निष्कर्ष यह कि संतों की साधना गुरु निर्दिष्ट भक्ति पथ के साथ सुरति शब्द योग है। रहा प्रश्न यह कि फिर योग मार्ग की पदावलियाँ क्यों प्रचलित और प्रयुक्त हैं यह स्पष्ट है कि संत मात्र अंतः साधना पर बल देते हैं—मनः साधना पर जोर देते हैं। उनकी सारी साधना घर के भीतर ही चलती है। उनका चरम लक्ष्य मौज (सुरति) और मालिक (शब्द) का सामरस्य है। यह मौज तंत्रों की शक्ति-ज्ञानक्रियात्मा स्वातंत्र्यमयी इच्छा ही है। यही इच्छा शक्ति विभिन्न द्वंद्वों की सृष्टि ती हुई शिवात्मा बन गई है। यह शक्ति बिंदु शिव से निर्गत नादात्मा है। नाद ही वर्णमयी शक्तियों के रूप चक्र हैं अधोमुखी आवरण हैं—विकल्प प्रसवी हैं—सो इन शक्तिमयी सुरति के ऊर्ध्वमुख होने पर समस्त द्वंद्व प्रतीक प्राण अपान, अरध-अरध, चंद्र सूर्य, इड़ा पिंगला—समरस हो जाते हैं। वर्णमय चक्र भी गल गल कर नादात्मा शक्ति से एकरस होने लगते हैं। बौद्ध सिद्धों की चाहे बिंदु साधना हो, नाथों की प्राण साधना हो या संतों की मनः साधना हो—परिणति एक ही है—साम्य या सामरस्य सर्वत्र है—अंतर सूक्ष्म हो भी सकता है। पर बौद्ध सिद्धों में यदि प्रज्ञा और उपाय अथवा शून्यता और करुणा का सामरस्य है तो नाथों में 'पिण्ड'

---

१. अक्षर अनन्य, पृ० ४८७, ४८८।

और 'पद' का सामरस्य है—संतों में 'मौज' और 'मालिक' का सामरस्य । पथ अलग अलग है—पर धारणा या मूल ढांचा तांत्रिक या तंत्र सम्मत होने के कारण बहुत ही साम्य है इन तीनों में । कुण्डलिनी साधना शक्ति साधना है और शक्ति साधना तंत्र साधना । इसका नाम बौद्ध सिद्धों की अपेक्षा नाथों में कहीं अधिक और स्पष्ट उजागर हुआ है । इसीलिए नाथों की पदावली और परिणतियों का संतों में अधिक उल्लेख मिल जाता है । फिर सुरत शब्द योग के भी विभिन्न प्रस्थान हैं—जो नितान्त गुह्य हैं—उन सभी प्रस्थानों का विवरण देना कठिन है । इसलिए यदि योगमार्ग की या नाथ साधना की छाया इन पदावलियों के माध्यम से संत-साहित्य में मिलती है तो बहुत विस्मय की बात नहीं है । फिर देह शुद्ध हो नाड़ी साफ हो—आसन, बंध और—मुद्रा का अभ्यास यदि कोई कर सके—तो प्रकृति के अनुसार ये सहायक ही होंगे—बाधक नहीं । 'हठयोग' की प्रासंगक छाया मिलने पर भी केवल 'हठयोग' की संत साहित्य में निंदा स्पष्ट कहती है कि संतों ने अपने लक्ष्य और मार्ग के अनुरूप जितना चाहा लिया और उसका उल्लेख तथा प्रशंसा भी की । रहे मंत्र, ध्यान, लय आदि—ये सब तो सुरत शब्द योग में अनिवार्य हैं । जप और ध्यान तो उसके अनिवार्य अंग ही हैं । जप ही जब अजपाजाप बन जाता है—तब प्राणापान की वक्रगति समाप्त हो जाती है—सुषुम्णा खुल जाती है—मंत्र चैतन्य या कुण्डलिनी जागरण हो जाता है । कुण्डलिनी जागरण अनाहृत्नाद से संबद्ध है । नाद की अभिव्यक्ति से चक्रभेद है—वर्णो का नादमय होना है । इस प्रकार शक्ति या सुरति सार शब्द की ओर आरोहण करती है—विश्वात्मक या द्वंद्वात्मक व्यवधान का तिरोधान करती हुई वह 'समरस' दशा में प्रतिष्ठित हो जाती है । जप में ध्यान और ध्यान में जप उपयोगी है और दोनों में इष्ट के प्रति रागात्मक भाव । संतों का यही पथ है—जो व्यवस्थित है—उसे सुनी सुनाई बातों का संग्रह और भानुमती का कुनबा कहना उनसे कहने वाले को बहुत महान् सिद्ध करना है । संत मत में 'आरोहण' के ये तीन—पारमेश्वर शक्तिपात, गुरु दीक्षा तथा उपाय तीन मूल उपकरण हैं ।

●

# द्वितीयरात्रे अष्टमोऽध्यायः

अथ योगज्ञान कथनम्

श्रीमहादेव उवाच ।

योगज्ञानं च दुर्बोधमसतां विषमं परम् ।
श्रूयतामिदमेवेति वक्ष्यामि च यथागमम् ॥ १ ॥

श्री महादेव जी बोले : योगज्ञान दुर्बोध है और दुर्जनों के लिए तो यह अत्यन्त विषम है। मैं आगम के अनुसार इसे कहूंगा, तुम सुनो ॥१॥

अणिमा लघिमा व्याप्तिः प्राकाम्यं महिमा तथा ।
ईशित्वं च वशित्वं च तथा कामावसायिता ॥ २ ॥
दूरश्रवणमिष्टार्थसाधनं सृष्टिपत्तनम् ।
मनोयायित्वमेवेदं परकायप्रवेशनम् ॥ ३ ॥
प्राणिनां प्राणदानं च तेषां प्राणापहारकम् ।
कायव्यूहं च वाक्सिद्धं सिद्धं सप्तदश स्मृतम् ॥ ४ ॥
कृष्णभक्तिव्यवहितं भक्तानां नाभिवाञ्छितम् ।
कृष्णवेतनभुग्भोक्तुं करोति दासनां मुने ॥ ५ ॥

अणिमा, लघिमा, व्याप्ति, प्राकाम्य, महिमा, ईशित्व, वशित्व, कामावसायिता, दूरश्रवण, इष्टार्थसाधन, सृष्टिपत्तन, मनोयायित्व, परकायप्रवेशन, प्राणियों को प्राणदान, प्राणियों का प्राणहरण, कायव्यूह, वाक्सिद्धि—ये सत्रह सिद्धियाँ कही गई हैं। ये सब कृष्णभक्ति में व्यवधान डालने वाली हैं, अतः भक्तों के लिये अभीष्ट नहीं हैं। हे मुने ! कृष्णभक्त तो कृष्ण की भक्ति और उनके दास्य भाव को ही चाहता है ॥ २-५ ॥

मूलाधारं स्वाधिष्ठानं मणिपूरमनाहतम् ।
विशुद्धमपि चाज्ञाख्यं षट्चक्रं परिकीर्त्तितम् ॥ ६ ॥

शक्तिकुण्डलिनीयुक्तं स्वे स्वे स्थाने स्थितं मुने ।
योगोपयुक्तं नियतं योगविद्भिः प्रकीर्त्तितम् ॥ ७ ॥

मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूर, अनाहत, विशुद्ध, तथा आज्ञा— ये षट्चक्र कहे गये हैं। हे मुने ! ये चक्र कुण्डलिनी शक्ति से युक्त होकर स्व-स्व स्थान पर स्थित हैं। योग के विद्वानों ने इन्हें नियत योगोपयुक्त कहा है ॥ ६-७ ॥

मेध्या सा मनसा युक्ता सुनिद्राजननी नृणाम् ।
इडा सा मनसा युक्ता प्राणिनां क्षुद्विवर्धिनी ॥ ८ ॥
पिङ्गला मनसा युक्ता तृष्णा माता च प्राणिनाम् ।
सुषुम्णा मनसा युक्ता निद्राभङ्गाय कल्पते ॥ ९ ॥
चञ्चला मनसा युक्ता सम्भोगेच्छाविबर्द्धिनी ।
सुस्थिरा मनसा युक्ता नृणामेव विचेतनी ॥ १० ॥
मनश्च नाडीषट्केषु क्रमेणैव भ्रमेदहो ।
अत्र नास्ति यथासंख्यं स्वेच्छाधीनं च चञ्चलम् ॥ ११ ॥

मेध्या नाडी वह है जो मन से युक्त होकर प्राणियों में श्रेष्ठ निद्रा उत्पन्न करती है। ईडा वह है जो मन से युक्त होने पर प्राणियों में तीव्र क्षुधावर्धन करती है। पिङ्गला मन से युक्त होकर प्राणियों में तृष्णा की जननी होती है। सुषुम्णा मन से युक्त होकर निद्राभङ्ग कर देती है। चञ्चला मन से युक्त होकर सम्भोगेच्छा की वृद्धि करती है। सुस्थिरा मन से युक्त होकर मनुष्य में विचेतना उत्पन्न करती है। मन इन छः नाडियों में क्रम से भ्रमण करता रहता है; परन्तु इसमें कोई यथा संख्या व्यवस्था नहीं है—अर्थात् मन किसमें कितनी देर भ्रमण करेगा इस विषय में कोई नियम नहीं है। मन तो स्वेच्छाधीन और चञ्चल है ॥ ८-११ ॥

योनिशिश्नोपरिस्थानं मूलाधारास्य नारद ।
स्वाधिष्ठानं नाभिदेशे मणिपूरं च वक्षसि ॥ १२ ॥
अनाहतं तदूर्ध्वं च विशुद्धं कण्ठदेशतः ।
आज्ञाख्यं चक्षुषोर्मध्ये चक्रस्थानं प्रकीर्त्तितम् ॥ १३ ॥

चक्रों की स्थिति का वर्णन

हे नारद ! योनि और शिश्न के ऊपर मूलाधार का स्थान है। स्वाधिष्ठान नाभि देश में और मणिपूर वक्षःस्थल में स्थित है; उसके ऊपर अनाहत का स्थान है। विशुद्ध चक्र कण्ठदेश में स्थित है। दोनों चक्षुओं के मध्य आज्ञाचक्र का स्थान कहा गया है ॥१२-१३॥

मूलाधारोकसीडा सा स्वाधिष्ठाने च पिङ्गला ।
सुषुम्णा मणिपूरे सा सुस्थिरा साप्यनाहते ॥ १४ ॥
चञ्चला सा विशुद्धे च मेध्याख्या परिकीर्त्तिता ।
नाडिस्थानं च कथितं योगविद्भिः प्रकीर्त्तितम् ॥ १५ ॥

नाडियों का स्थान

इडानडी मूलाधार में और पिङ्गला स्वाधिष्ठान में स्थित है। सुषुम्णा मणिपूर में और सुस्थिरा अनाहत चक्र में स्थित है। चञ्चला और मध्या विशुद्ध चक्र में स्थित कही गई हैं। योगविदों ने इस प्रकार नाडियों की स्थितियों को कहा है ॥ १४-१५ ॥

नाडीयुक्तेषु चक्रेषु शश्वद्वायुश्चरेदहो ।
बद्धो भवति स्वाज्ञाख्ये ततो मृत्युश्च प्राणिनाम् ॥ १६ ॥
योगी च बद्धनिश्वासो वायुधारणया मुने ।
तस्य मृत्युश्च न भवेत् साध्यवायुर्महान् वशी ॥ १७ ॥

अहो ! नाडीयुक्त चक्रों में वायु निरन्तर विचरता रहता है; किन्तु जब वह आज्ञा चक्र में बद्ध हो जाता है तब प्राणियों की मृत्यु हो जाती है। हे मुने ! योगी इस वायु को निश्वासबद्ध कर धारण कर लेता है अतः वायु पर इस प्रकार नियन्त्रण कर लेने से उसकी मृत्यु नहीं होती। वायु को इस प्रकार नियन्त्रित करना भी चाहिये ॥ १६-१७ ॥

वह्निस्तम्भं जलस्तम्भं मृदां च मनसस्तथा ।
वायुस्तम्भं बहुविधं योगी जानाति नारद ॥ १८ ॥

हे नारद ! वह्निस्तम्भ, जलस्तम्भ, मृदास्तम्भ, मनःस्तम्भ तथा वायुस्तम्भ आदि अनेक प्रकार के स्तम्भनों को योगी जानता है ॥१८॥

सहस्रदलपद्मं च सर्वेषां मस्तके मुने ।

तत्रैव तिष्ठति गुरुः सूक्ष्मरूपेण संततम् ॥ १९ ॥
तद्गुरोः प्रतिबिम्बश्च सर्वत्र नररूपकः ।
गुरुरूपो स्वयं कृष्णः शिष्याणां हितकाम्यया ॥ २० ॥

हे मुने ! सहस्त्रदल पद्म सभी के मस्तक में स्थित है और वहीं सूक्ष्मरूप से गुरु भी सदैव स्थित रहता है। नर सर्वत्र उसी गुरु का प्रतिबिम्ब स्वरूप होता है। शिष्यों को हितकामना के लिये स्वयं कृष्ण ही गुरु रूप में रहते हैं ॥ १९-२० ॥

गुरौ तुष्टे हरिस्तुष्टो हरौ तुष्टे जगत्त्रयम् ।
गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ॥ २१ ॥
गुरुदेवः परं ब्रह्म गुरु पूज्यः परात्परः ।
हरौ रुष्टे गुरौ तुष्टे गुरु रक्षितुमीश्वरः ॥ २२ ॥
सर्वे तुष्टा गुरौ रुष्टे न कोऽपि रक्षितुं क्षमः ।
गुरुश्च ज्ञानाद्गिरणाज्ज्ञानं तन्मन्त्रतन्त्रयोः ॥ २३ ॥

गुरु के सन्तुष्ट होने पर हरि सन्तुष्ट होते हैं और हरि के सन्तुष्ट होने पर तीनों लोक सन्तुष्ट होते हैं। गुरु ही ब्रह्मा हैं, गुरु ही विष्णु हैं, गुरु ही महादेव हैं; गुरुदेव ही परम ब्रह्म हैं; गुरु ही परात्पर और पूज्य हैं। यदि हरि रुष्ट हों और गुरु सन्तुष्ट हैं तो गुरु रक्षा करने में समर्थ होते हैं। परन्तु सबके सन्तुष्ट होने पर भी यदि गुरु रुष्ट हों तो फिर कोई भी रक्षा करने में समर्थ नहीं होगा। गुरु द्वारा ज्ञान देने पर ही शिष्य को मन्त्र-तन्त्र का ज्ञान होता है ॥ २१-२३ ॥

तत्तन्त्रं स च मन्त्रः स्यात् कृष्णभक्तिर्यतो भवेत् ।
स एव बन्धुः स पिता सा मैत्री जननी च सा ॥ २४ ॥
स च भ्राता पतिः पुत्रो यः कृष्णवर्त्म दर्शयेत् ।
जलबुद्बुदवत् सर्वं विश्वं च सचराचरम् ॥ २५ ॥
भज राधेश्वरं विप्र श्रीकृष्णं प्रकृतेः परम् ।
स गुरुः परमो वैरी भ्रष्टं वर्त्म प्रदर्शयेत् ॥ २६ ॥
तज्जन्मनाशं कुरुते शिष्यहत्यां भवेद्ध्रुवम् ।

सहस्रदलपद्मे च हृदयस्थो हरिः स्वयम् ॥ २७ ॥
सर्वेषां प्राणिना विप्र परमात्मा निरञ्जनः ।
इति ते कथितं सर्वं योगज्ञानं चतुर्थकम् ॥
यथागमं च संक्षेपं किं भूयं श्रोतुमिच्छसि ॥ २८ ॥

तन्त्र वही है और मन्त्र भी वही है जिससे कृष्णभक्ति उत्पन्न होती है। वही बन्धु है, वही पिता है, वही मित्र है, वही माता है, वही भ्राता है, वही पति है तथा वही पुत्र है जो कृष्ण के मार्ग का दर्शन कराये। यह सब चराचर विश्व जल के बुलबुले के समान है। इसलिये, हे विप्र ! प्रकृति से परे राधेश्वर श्रीकृष्ण का भजन करो। वह गुरु वैरी है जो भ्रष्ट मार्गदशर्शन करता है। इससे उसके जन्म का निश्चित रूप से नाश होता है और गुरु को शिष्य हत्या का पाप लगता लगता है। सहस्रदल पद्म में स्वयं हरि ही निवास करते हैं। हे विप्र ! निरञ्जन परमात्मा सभी प्राणियों के हृदय में स्थित हैं। इस प्रकार मैंने आगम के अनुसार चौथे योगज्ञान का सब कुछ संक्षेप में बता दिया। अब तुम और क्या सुनना चाहते हो !॥ २४-२८ ॥

नारद उवाच ।

भक्तिज्ञानं च भक्तानां योगज्ञानं च योगिनाम् ।
केषां वर्त्म प्रशस्तं च तन्मां कथितुमर्हसि ॥ २९ ॥

नारदजी बोले : भक्तों के भक्तिज्ञान और योगियों के योगज्ञान में से कौन सा मार्ग अधिक प्रशस्त है यह मुझे बतायें ॥ २६ ॥

श्रीमहादेव उवाच ।

ध्यायन्ते योगिनः सर्वे ज्योतिरूपं सनातनम् ।
निर्गुणस्य शरीरं च न मन्यन्ते च योगिनः ॥ ३० ॥
शरीरं प्रकृतं सर्वं निर्गुणः प्रकृते परः ।
गुणेन सज्जते देहो निर्गुणस्य कुतो भवेत् ॥ ३१ ॥
इति सर्वं योगशास्त्रं योगविद्भिः प्रकीर्त्तितम् ।
वैष्णवास्तं न मन्यन्ते कुमाराद्या वयं द्विज ॥ ३२ ॥

श्री महादेव बोले : सभी योगी सनातन ज्योतिरूप का ध्यान करते हैं। निर्गुण का शरीर योगिजन नहीं मानते क्योंकि शरीर प्रकृति से बना होता है और निर्गुण ब्रह्म प्रकृति से परे है। देह तो गुणों से बना होता है फिर निर्गुण के देह कहाँ से सम्भव है ? योग के विद्वानों ने इसी सबको योगशास्त्र कहा है। परन्तु हे द्विज ! कुमार तथा अन्य वैष्णव और हमलोग इसे स्वीकार नहीं करते ॥ ३०-३२ ॥

वदन्ति वैष्णवाः सर्वे तेजस्तेजस्विनां वरम् ।

क्व सम्भवेद्वा क्व भवेदिति दुर्नयमेव च ॥ ३३ ॥

कृष्णो नित्यः शरीरी च तस्य तेजो हि वर्त्तते ।

तेजोऽभ्यन्तर एवाह कृष्णमूर्त्तिः सनातनः ॥ ३४ ॥

सभी वैष्णव यह कहते हैं कि तेजस्वियों का तेज ही सब कुछ है। यह कह सकना अत्यन्त कठिन है कि यह तेज कहाँ प्रकट होता है और कहाँ से उत्पन्न होता है। कृष्ण नित्य शरीरी हैं और उनमें भी तेज है। उसी तेज में कृष्ण की सनातन मूर्ति स्थित है—ऐसा वैष्णवों का मत है ॥ ३३-३४ ॥

ध्यायन्ते योगिनः सर्वे तत्तेजो भक्तिपूर्वकम् ।

सुपक्वभक्त्या कालेन योगी च वैष्णवो भवेत् ॥ ३५ ॥

तेजोऽभ्यन्तररूपं च ध्यायन्ते वैष्णवाः सदा ।

दासानां च कुतो दास्यं विना देहेन नारद ॥ ३६ ॥

सभी योगिजन भक्तिपूर्वक उसी तेज का ध्यान करते हैं। कालान्तर में अपनी भक्ति की परिपक्वता से योगी भी वैष्णव हो जाते हैं। वैष्णवजन सदा तेज के आभ्यन्तर स्वरूप का ध्यान करते हैं। हे नारद ! यदि देह ही न हो तो दासों का दास्य कैसे सम्भव हो सकता है ॥ ३५-३६ ॥

वैष्णवानां मतं शस्तं सर्वेभ्योऽपि च नारद ।

न वैष्णवात् परो ज्ञानी ब्रह्माण्डेषु च ब्रह्मणः ॥ ३७ ॥

हे नारद ! वैष्णवों का ही मत सबसे अधिक प्रशस्त है। ब्रह्मा के इस ब्रह्माण्ड में वैष्णवों से अधिक ज्ञानी कोई नहीं है ॥ ३७ ॥

**इति ते कथितं वत्स संक्षेपेण यथागमम् ।**
**को वा जानाति कात्स्न्र्येन कृष्णमाहात्म्यमीप्सितं ॥ ३८ ॥**

इति श्रीनारदपञ्चरात्रे ज्ञानामृतसारे शिवनारदसंवादे
द्वितीयरात्रे योगज्ञानकथनेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

इति द्वितीयरात्रं सम्पूर्णम् ।

इस प्रकार, हे वत्स ! आगम के अनुसार मैंने सब कुछ संक्षेप में बता दिया। कौन है जो कृष्ण के ईप्सित माहात्म्य को सम्पूर्ण रूप से जान सकता है ! ॥ ३८ ॥

इति श्री नारदपञ्चरात्र के ज्ञानामृतसार में शिवनारद
संवादोक्त द्वितीय रात्र में योगज्ञान कथन
नामक अष्टम अध्याय समाप्त ।

इति द्वितीय रात्र सम्पूर्ण

# पञ्चमरात्रे दशमोऽध्यायः

नारद उवाच ।

अधुना श्रोतुमिच्छामि शरीरस्य यथाक्रमम् ।
का नाड्यः कतिधास्तत्र गतयो वायुसम्भ्रमा ॥ १ ॥
विशेषेण महादेव वक्तुमर्हसि सांप्रति ।
त्वदन्यः संशयस्यास्योच्छेत्ता नैवोपलभ्यते ॥ २ ॥

श्री नारद जी बोले : अब मैं यथाक्रम यह सुनना चाहता हूँ कि शरीर में कितनी नाड़ियाँ हैं और उनमें कितने प्रकार का वायु भ्रमण करता है। हे महादेव ! उक्त विषय को बताने के लिये आप ही सर्वोपयुक्त हैं। आपके अतिरिक्त मेरे इन सन्देहों को अन्य कोई दूर नहीं कर सकता ॥ १-२ ॥

महादेव उवाच ।

शृणु नारद वक्ष्यामि योगधारणमुत्तमम् ।
तिस्रकोट्यस्तदर्धेन शरीरे नाड्यो मताः ॥ ३ ॥
तासु मुख्या दश प्रोक्तास्तासु तिस्त्रोऽभ्यवस्थिताः ।
प्रधानो मेरुदण्डोऽत्र चन्द्रसूर्याग्निरूपिणी ॥ ४ ॥

श्रीमहादेव जी बोले : हे नारद ! सुनो, अब मैं श्रेष्ठ योगधारण को बता रहा हूँ। शरीर में साढ़े तीन करोड़ नाड़ियाँ होती हैं। इनमें से दश प्रधान हैं और इन दश में भी तीन ही सर्वप्रधान हैं। ये तीनों मेरुदण्ड में स्थित हैं और चन्द्र, सूर्य तथा अग्निरूपिणी हैं। ॥ ३-४ ॥

शक्तिरूपा च सा नाडी साक्षादमृतविग्रहा ।
दक्षिणे पिङ्गलाख्या तु पुंरूपा सूर्यविग्रहा ॥ ५ ॥
दाडिमीकुसुमप्रख्या विषाख्या मुनिभिः स्मृता ।

मेरुमध्ये स्थिता या तु मूलदा ब्रह्मविग्रहा ॥ ६ ॥
सर्वतेजोमयी सा तु सुषमण बहुरूपिणी ।
तस्या मध्ये विचित्राख्या अमृतप्लाविनी शुभा ॥ ७ ॥
सर्वदेवमयी सा तु योगिनां हृदयंगमा ।
विसर्गाद्बिन्दुपर्यन्तं व्याप्य तिष्ठति तत्त्वतः ॥ ८ ॥

शक्तिरूपा वामनाडी साक्षात् अमृतविग्रहा कही गई है। दक्षिण ( दाहिनी ) पिङ्गला नाडी पुंरूपा है और इसे सूर्य नाडी कहते हैं। मेरु के मध्य में जो सुषुम्णा नाडी है वह ब्रह्मस्वरूपिणी है। इसकी मुनियों ने अत्यधिक प्रशंसा की है। इसे विषतन्तु भी कहते हैं और यह दाडिम के पुष्प के समान होती है। यह मूलाधार तक जाती है। इस सर्वतेजोमयी और बहुरूपिणी सुषुम्ना नाडी में एक अन्य अमृतप्लाविनी शुभ नाडी स्थित है जिसे चित्रा या विचित्रा कहते हैं। यह सर्वदेवमयी और योगियों के लिये हृदयंगम करने योग्य है। यह विसर्ग से विन्दुपर्यन्त व्याप्त करते हुये तत्त्वत: स्थित है ॥ ५-८ ॥

मूलाधारे त्रिकोणाख्ये इच्छाजालक्रियात्मके।
मध्ये स्वयम्भुलिङ्ग तु कोटिसूर्यसमप्रभम् ॥ ९ ॥
तदूर्ध्वे कामबीजं तु फलशान्तीन्दुनादकम् ।
तदूर्ध्वे तु शिखाकारा कुण्डली ब्रह्मविग्रहा ॥ १० ॥
यद्वाह्ये हेमवर्णाभं रसवर्णं चतुर्दलम् ।
द्रुतहेमसमप्रख्यं पद्मं तत्र विभावयेत् ॥ ११ ॥

इच्छा, ज्ञान और क्रियास्वरूप मूलाधार के त्रिकोण में करोड़ों सूर्य के समान प्रभा वाला स्वयम्भू लिङ्ग स्थित है। इसके ऊपर चन्द्रविन्दुसहित कामबीज है और उसके ऊपर ब्रह्मस्वरूपिणी शिखाकार कुण्डली शक्ति स्थित है। इसके बाहर पिघले हुये स्वर्ण के समान वर्णवाला चतुर्दल कमल स्थित है। इसी से इसे द्रुतहेमसमप्रख्य पद्म ( गले हुये स्वर्ण के वर्णवाला पद्म ) कहते हैं ॥ ९-११ ॥

तदूर्ध्वेऽग्निसमप्रख्यं षड्दलं हीरकप्रभम् ।
कादिचान्तषडवर्णेन युक्ताधिष्ठानसंज्ञकम ॥ १२ ॥

मूलमाधाय षट्कोणं मूलाधारं ततो विदुः ।
स्वशब्देन परं लिङ्गं स्वाधिष्ठानं ततो विदुः ॥ १३ ॥

मूलाधार के ऊपर अग्नि के समान और हीरे के समान प्रभावाला षड्दल पद्म से युक्त स्वाधिष्ठान नामक चक्र है जिसके पद्मदलों पर क से च तक वर्ण अंकित हैं। मूल में स्थित होने से उक्त पद्म को मूलाधार जानना चाहिये और षट्कोण पद्म और स्वलिङ्ग से युक्त होने से इसे स्वाधिष्ठान जानना चाहिये ॥ १२-१३ ॥

तदूर्ध्वं नाभिदेशे तु मणिपूरं महत्प्रभम् ।
मेघाभं विद्युदाभं च बहुतेजोमयं ततः ॥ १४ ॥
मणिवद्भिन्नतत्पद्मं मणिपूरं तथोच्यते ।
दशभिश्च दलैर्युक्तं डादिफान्ताक्षरान्वितम् ॥ १५ ॥
शिखेनाधिष्ठितं पद्मं विश्वलोकैककारणम् ।
तदूर्ध्वेन हितं पद्ममुद्यदादित्यसन्निभम् ॥ १६ ॥
कादिठान्ताक्षरैरर्कपत्रैश्चाज्यमधिष्ठितम् ।
तन्मध्ये बाणलिङ्गं तु सूर्यायुतसमप्रभम् ॥ १७ ॥
शब्दब्रह्ममयं शब्देनाहतं तत्र दृश्यते ।
तेनाहताख्यं पद्मं तु मुनिभिः परिकीर्त्यते ॥ १८ ॥
आनन्दसदनं तत्तु पुरुषावेष्टितं परम् ।

इसके ऊपर नाभि देश में महान् प्रभा से युक्त मेघवर्ण, विद्युत् की प्रभा के समान तथा अत्यन्त तेजोमय मणिपूर चक्र है। इसके पद्मों के मणिवत् होने के कारण इसे मणिपूर कहते हैं। इसके पद्म के दशदल क्रमशः 'द' से 'फ' वर्णों से युक्त हैं। इसमें अधिष्ठित शिखा को विश्व की उत्पत्ति का कारण कहा गया है। इसके ऊपर अनाहत चक्र स्थित है जो अर्कपत्र के समान और उदित होते सूर्य के समान प्रतीत होता है। इसके पद्मदलों पर 'क' से 'ठ' तक अक्षर अंकित हैं। इसके बीच में सहस्रों सूर्य की प्रभा से युक्त बाणलिङ्ग स्थित है। इसमें से शब्दब्रह्म अनाहत शब्द निकलता है इसी से मुनि इसे अनाहत कहते हैं। यह आनन्दसदन और परमपुरुष से आवेष्टित है ॥ १४-१८½ ॥

तदूर्ध्वं तु विशुद्धाख्यं दलषोडशपङ्कजम् ॥ १९ ॥
रवेः षोडशकैर्युक्तं धूम्रवर्णं महत्प्रभम् ।
विशुद्धं तनुते तस्माज्जीवस्याहं सलोकनात् ॥ २० ॥

विशुद्धं पद्ममाख्यातम् आकाशाख्यं महत् परम् ।
आज्ञाचक्रं तदूर्ध्वे तु आत्मनाधिष्ठितं परम् ॥ २१ ॥

आज्ञासंक्रमणं तत्र गुरोराज्ञेति कीर्तितम् ।
कैलासाख्ये तदूर्ध्वे तु बोधनी तु तदूर्ध्वतः ॥ २२ ॥

एवं च सर्वचक्राणि प्रोक्तानि तव सुव्रत ।
सहस्राराम्बुजं बिन्दुस्थानं तदूर्ध्वमीरितम् ॥ २३ ॥

इसके ऊपर षोडशदल पद्म से युक्त विशुद्ध चक्र स्थित है जो धूम्रवर्ण और महान प्रभा वाला है। यहाँ मैं ( महादेव ) लोकों के अधिष्ठाता के रूप में स्थित रहता हूँ और सोलह सूर्य मेरी सेवा करते हैं। इसे परम महान् आकाशाख्य विशुद्ध पद्म कहा गया है। इसके ऊपर आज्ञाचक्र स्थित है। यह आत्मा का परम अधिष्ठान है। यहाँ से ही आज्ञा का संक्रमण होता है इसलिये इसे वह स्थान कहते हैं जहाँ से गुरु आज्ञा देते हैं। इसके ऊपर कैलास है। हे सुव्रत ! बताये गये इन सब चक्रों के ऊपर सहस्रदलों से युक्त पद्म है जिसे बिन्दुस्थान कहते हैं ॥ १९-२३ ॥

इत्येतत् कथितं सर्वं योगमार्गमनुत्तमम् ।
आदौ पूरकयोगेन आधारे योजयेन्मनः ॥ २४ ॥

गुदमेढ्रान्तरे शक्तिं तामूर्ध्वं च प्रबोधयेत् ।
लिङ्गभेदक्रमेणैव बिन्दुचक्रं तु प्रापयेत् ॥ २५ ॥

शम्भुना तां परां शक्तिमेकीभावं विचिन्तयेत् ।
तत्रोत्थितामृतरसं द्रुतलाक्षारसोपमम् ॥ २६ ॥

**पाययित्वा च तां शक्तिं कृष्णाख्यां योगसिद्धिदाम् ।**

**षट्चक्रदेवतास्तत्र संतर्प्यामृतधारया ॥ २७ ॥**

इस प्रकार मैंने तुम्हें श्रेष्ठतम योगमार्ग बताया। सर्वप्रथम पूरक योग करते हुये मन को मूलाधार में केन्द्रित करना चाहिये। इसके बाद गुदा और मेढ़ के बीच स्थित शक्ति को जाग्रत करके उसे क्रमशः विभिन्न चक्रों से होते हुये विन्दुचक्र में ले जाना चाहिये। यहाँ शिव और उनकी पराशक्ति शिवा के ऐक्य की भावना करनी चाहिये। यहाँ पिघले हुये लाख ( लासा ) के समान अमृत रस उत्पन्न होता है। योगसिद्धिप्रद कृष्णाख्य उस शक्ति को उस अमृत रस का पान कराये। फिर षट्चक्रों के देवताओं को भी उस अमृत से तृप्त करे ॥२४-२७॥

**अनेन ज्ञानमार्गेण मूलाधारं ततः सुधीः ।**

**एवमभ्यस्य चायम्य अहन्यहनि मारुतम् ॥ २८ ॥**

**जरामरणदुःखाद्यैर्मुच्यते भवबन्धनात् ।**

**पूर्वोक्तदूषिता मन्त्राः सर्वे सिद्ध्यन्ति नान्यथा ॥ २९ ॥**

बुद्धिमान् साधक इस प्रकार इस ज्ञानमार्ग का अभ्यास करते हुये मूलाधार चक्र में प्रतिदिन वायु का नियन्त्रण करे। ऐसा करने से वह जरा-मृत्यु और संसार के बन्धन से मुक्त हो जायेगा। इतना ही नहीं पूर्वोक्त दूषित मन्त्र भी साधक के लिये सिद्धिप्रद हो जायेंगे—इसमें अन्यथा हो ही नहीं सकता ॥ २८-२९ ॥

**ये गुणाः सन्ति देवस्य पञ्चकृत्यविधायिनः ।**

**ते गुणाः साधकवरे भवन्त्येव न चान्यथा ॥ ३० ॥**

पञ्चकृत्यविधान के अनुसार देव का पूजन करने वाले साधक में जो-जो गुण होते हैं वे सभी उक्त साधना करने वाले साधक को भी प्राप्त हो जाते हैं—इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३० ॥

**इत्येतत् कथितं सर्वं योगमार्गमनुत्तमम् ।**

**इदं तु धारणाध्यानं शृणुष्वावहितो मम ॥ ३१ ॥**

इस प्रकार मैंने तुम्हें सब श्रेष्ठतम योगमार्ग बता दिया। अब समाहित होकर धारणा और ध्यान के सम्बन्ध में सुनो ॥ ३१ ॥

दिक्कालाद्यनवच्छिन्ने कृष्णे चेतो विधाय च ।
तन्मयो भवति क्षिप्रं जीवो ब्रह्मणि योजनात् ॥ ३२ ॥
अथवा समलं चित्तं यदा क्षिप्रं न सिद्ध्यति ।
तदावयवसंयोगाद्योगी योगान् समभ्यसेत् ॥ ३३ ॥

दिक्काल के बन्धन से मुक्त होकर अपने हृदय में श्रीकृष्ण का ध्यान करो और उन्हें ब्रह्मस्वरूप जानते हुये यथाशीघ्र अपने जीव को उनके साथ योजित करो। यदि हृदय शीघ्र शुद्ध न हो और शीघ्र सफलता भी न प्राप्त हो तब उनके स्वरूप और अवयवों के ध्यान का अभ्यास करे ॥ ३२-३३ ॥

पदाम्भोजे मनो दद्यात् नखकिञ्जल्कचित्रिते ।
जङ्घायुग्मे तथा रामकदलीकाण्डशोभिते ॥ ३४ ॥

ऊरुद्वये मत्तहस्तिकरदण्डसमप्रभे ।
गङ्गावर्तगभीरे तु नाभौ सिद्धविले ततः ॥ ३५ ॥

उदरे वक्षसि तथा हरेः श्रीवत्सकौस्तुभे ।
पूर्णचन्द्रायुतप्रख्ये ललाटे चारुमण्डले ॥ ३६ ॥

शङ्खचक्रगदाम्भोजदोर्दण्डपरिमण्डिते ।
सहस्रादित्यसंकाशे किरीटकुण्डलद्वये ॥ ३७ ॥

सर्वप्रथम नखरूपी पुष्पों से अलंकृत उनके चरण-कमल का ध्यान करे और फिर कदलीकाण्ड के समान सुन्दर उनकी दोनों जाघों का ध्यान करे। फिर मत्त हाथी के सूँढ के समान उनके ऊरुद्वय का ध्यान करे। इसके बाद सिद्धबलिस्वरूप गङ्गा की भवरों के समान उनकी नाभि का ध्यान करे। फिर क्रमशः हरि के उदर पर, श्रीवत्स और कौस्तुभ से शोभित उनके वक्षःस्थल पर, सहस्रों पूर्णचन्द्रमाओं के समान सुन्दर ललाट पर; उनके करस्थ शङ्ख, चक्र, गदा तथा पद्म पर, तथा सहस्रों आदित्यों के समान प्रकाशमान उनके किरीट और कुण्डल-द्वय पर ध्यान केन्द्रित करे ॥ ३४-३७ ॥

स्थाने स्थाने यजेन्मन्त्री विशुद्धशुद्धचेतसा ।

मनो निवेश्य कृष्णे वै तन्मयो भवति ध्रुवम् ॥
यावन्मनो लयं याति कृष्णे स्वात्मनि चिन्तयेत् ॥ ३८ ॥

तारादिष्टमनुं मन्त्री जपहोमं समभ्यसेत् ।
अतःपरं न किंचिच्च कृत्यमास्ते मनोहरे ॥ ३९ ॥

मन को एकाग्र करके कृष्ण का तन्मय होकर निश्चित रूप से उनका चिन्तन करे और जब तक मन परमात्मा श्रीकृष्ण में लीन न हो जाय तब तक उनका ध्यान करता रहे। साथ ही साथ 'तार' आदि और इष्ट मन्त्र का जप और होम भी करना चाहिये। इससे श्रेष्ठ और मनोहर अन्य कृत्य नहीं है॥ ३८-३९ ॥

विदिते परतत्त्वे तु समस्तैर्नियमैरलम् ।
तालवृन्तेन किं कार्यं लब्धे मलयमारुते ॥ ४० ॥

जब साधक को परतत्त्व का ज्ञान हो जाता है तब उसे किसी नियम के पालन की आवश्यकता नहीं रहती। जब मलय पवन बह रहा हो तब पंखे की क्या आवश्यकता है ?॥ ४० ॥

मन्त्राभ्यासेन योगेन ज्ञानं ज्ञानाय कल्पते ।
न योगेन विना मन्त्रो न मन्त्रेण विना हरिः ॥ ४१ ॥

द्वयोरभ्यासयोगो हि ब्रह्मसंसिद्धिकारणम् ।
तमःपरिवृते गेहे घटो दीपेन दृश्यते ॥ ४२ ॥

एवं मायावृतो ह्यात्मा मनुना गोचरीकृतः ।

मन्त्र जप और योगाभ्यास दोनों से ही अन्ततः एक ही ज्ञान प्राप्त होता है। योग के बिना कोई मन्त्र नहीं है और मन्त्र के बिना हरि नहीं प्राप्त होते। अतः दोनों के अभ्यास से ही ब्रह्मसिद्धि प्राप्त होती है। जैसे किसी अँधेरे घर में दीपक के प्रकाश में ही घटादि दिखाई पड़ते हैं उसी प्रकार माया से आच्छादित आत्मा मन्त्र से ही अधिगत होता है॥ ४१-४२½ ॥

एवं ते कथितं ब्रह्मन्मन्त्रयोगमनुत्तमम् ॥

दुर्लभं विषयासक्तैः सुलभं तादृशामपि ॥ ४३ ॥

इति श्रीनारदपञ्चरात्रे ज्ञानामृतसारे पञ्चमरात्रे
योगकथने दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

हे ब्रह्मन् ! इस प्रकार मैंने तुम्हें श्रेष्ठतम मन्त्रयोग बता दिया। विषयासक्तों के लिये दुर्लभ होते हुये भी इस प्रकार अब यह सुलभ हो जाता है ॥ ४३ ॥

इति श्रीनारदपञ्चरात्र के ज्ञानामृतसार के पञ्चमरात्र
का योगकथन विषयक दशम
अध्याय समाप्त।

# पञ्चमरात्रे एकादशोऽध्यायः

योगप्रकरणम्

श्री महादेव उवाच ।

अथ प्रकारान्तरं, तत्र शारदायाम् ।

षणवत्यंगुलायामं शरीरमुभयात्मकम् ।
गजध्वजान्तरे कन्दमुत्सेधाद्द्व्यंगुलं विदुः ॥ १ ॥
तस्य द्विगुणविस्तारं वृत्तरूपेण शोभितम् ।
नाड्यस्तत्र समुद्भूताः मुख्यास्तिस्रः प्रकीर्त्तिताः ॥ २ ॥
इडा वामे स्थिता नाडी पिङ्गला दक्षिणे मता ।
तयोर्मध्यगता नाडी सुषुम्णा तत्समाश्रिता ॥ ३ ॥

श्रीमहादेव जी बोले : यह शरीर उभयात्मक है । इसकी लम्बाई ९० अंगुल है । गुदा और लिङ्ग के मध्य स्थान में गुदा से अथवा लिङ्ग से दो अंगुल की दूरी पर मूलाधार चक्र सुशोभित है । इसी स्थान पर स्थित कन्द से सभी नाडियाँ आरम्भ होती हैं जिनमें से तीन नाडियाँ सर्वप्रमुख हैं । बायें ओर इडा नाडी, दाहिनी ओर पिङ्गला नाडी और इन दोनों के बीच में सुषुम्णा नाडी स्थित है ॥ १-३ ॥

पादांगुष्ठद्वयं याता शिवाख्या शिरसा पुनः ।
ब्रह्मस्थानं समापन्ना सोमसूर्याग्निरूपिणी ॥ ४ ॥
तस्य मध्यगता नाडी विचित्रा योगिदुर्ल्लभा ।
ब्रह्मरन्ध्रं विदुस्तस्याः पद्मसूत्रनिभं परम् ॥ ५ ॥
आधारस्तु गतास्तत्र मतभेदादनेकधा ।
दिव्यमार्गमिमं प्राहुरमृतानन्दकारकम् ॥ ६ ॥

दोनों पादांगुष्ठों से निकल कर शिवा नाडी शिर में जाकर वहाँ सोम, सूर्य और अग्नि ( इडा, पिङ्गला और सुषुम्णा ) नाडियों से

मिलती है। इस सुषुम्णा नाडी के भीतर, योगियों के लिये भी दुर्लभ पद्मसूत्र के समान विचित्रा नाडी स्थित है जो ब्रह्मरन्ध्र तक जाती है। इस सम्बन्ध में विभिन्न सम्प्रदायों में यद्यपि मतभेद है तथापि अमृतानन्दकारक इस दिव्य मार्ग को यहाँ बताया जा रहा है ॥ ४-६ ॥

इडायां संचलेच्चेन्द्रः पिङ्गलायां दिवाकरः ।
जातौ तु योगनिद्रायां सुषुम्णायां च तावुभौ ॥ ७ ॥

इडा नाडी में चन्द्रमा संचरण करता है और पिङ्गला में सूर्य संचरण करता है, किन्तु ये तभी दिखाई पड़ते हैं जब सुषुम्णा योगनिद्रा में होती है ॥ ७ ॥

आधारकन्दमध्यस्थं त्रिकोणमतिसुन्दरम् ।
ज्योतिषां निलयं दिव्यं प्राहुरागमवेदिनः ॥ ८ ॥
तत्र विद्युल्लताकारा कुण्डली परदेवता ।
परिस्फुरति सर्वात्मा सुप्ताहिसदृशाकृतिः ॥ ९ ॥

आधार चक्र में अतिसुन्दर त्रिकोण है जो दिव्य ज्योति का स्थान है—ऐसा आगमविदों ने कहा है। वहाँ कुण्डलीबद्ध सर्प के रूप में विद्युल्लता के आकार वाली परदेवता कुण्डली प्रसुप्त रहती है। वही सर्वात्मा के रूप में परिस्फुटित होती है ॥ ८-९ ॥

विभर्ति कुण्डली शक्तिरात्मानं हंसमाश्रिता ।
हंसःप्राणाश्रयो नित्यं प्राणा नाडीपथाश्रयाः ॥ १० ॥

आधारादूर्ध्वतो वायुर्भावत्सर्वदेहिनाम् ।
देहं प्राप्य स्वनाडीभिः प्रयाणं कुरुते बहिः ॥ ११ ॥

द्वादशांगुलमानेन तस्मात् प्राण इति स्मृतः ।
रम्ये मृद्वासने शुद्धे पटाजिनकुशोत्तरे ॥ १२ ॥

यद्वैकमासनं योगी योगमार्गपरो भवेत् ।
ज्ञात्वा भूतो यत्र देहे यथावत् प्राणवायुना ॥
तत्र भूतो यजेद्देहे दृढत्वावाप्तये सुधीः ॥ १३ ॥

कुण्डलीशक्ति हंसाश्रित होकर आत्मा का पोषण करती है। हंस प्राणाश्रित है और प्राणादि वायु अपने संचरण के लिये नाडीपथ के आश्रित हैं। सभी देहधारियों में आधार चक्र के ऊपर के स्थानों में नाडियों के द्वारा ही वायु प्रयाण करता है। प्राण के प्रयाण का मान बारह अंगुल जानना चाहिये। क्रमशः पट्ट, चर्म, और कुश से निर्मित रम्य और मृदु आसन पर एक आसन में बैठ कर योगी योगमार्ग का अभ्यास करे। सुधी साधक देह की दृढता प्राप्त करने के लिये देह में भूतों के स्थान का ज्ञान प्राप्त करके प्राणवायु द्वारा उन भूतों का देह में यजन करे॥ १०-१३॥

आसनभूतोदये प्रागुक्ते।

अंगुलीभिर्दृढं बद्ध्वा करणानि समाहितः।
अंगुष्ठाभ्यामुभे श्रोत्रे तर्जनीभ्यां विलोचने॥ १४॥
नासारन्ध्रे च मध्याभ्यामन्याभिर्वदनं दृढम्।
बद्ध्वाऽऽत्मप्राणमनसामेकत्वं समनुस्मरन्॥ १५॥
धारयेन्मारुतं सम्यग्योऽयं योगिदुर्लभः।
नादः संजायते तस्य क्रमादभ्यस्यतः शनैः॥ १६॥
स तु भृङ्गाङ्गनागीतसदृशःप्रथमो ध्वनिः।
वंशिकांस्यानिलापूर्ण वंशभावानिलोपमम्॥ १७॥
घण्टारवसमं पश्चात् घनमेघस्वनोऽपरः।
एवमभ्यस्यतः पुंसः संसारध्वान्तनाशनः॥ १८॥

आन्तरिक अंगों को समाहित करते हुये दोनों तर्जनियों को दोनों आंखों पर और दोनों अँगूठों को दोनों कानों पर दृढ़तापूर्वक रख कर उन्हें बन्द करे। दोनों नासारन्ध्रों को दोनों मध्यमाओं से बन्द करके शेष अँगुलियों को यथास्थान दृढ़ रक्खे। फिर आत्मा, प्राण और मन के ऐक्य का ध्यान करे। इस प्रकार वायु को सम्यक् रूप से धारण करे। इससे योगियों के लिये भी दुर्लभ नाद उत्पन्न होगा जिसको शनैः शनैः सुनने का अभ्यास करे। सबसे पहले भ्रमर के गुञ्जन के समान ध्वनि सुनाई पड़ेगी। फिर वायु की सहायता से वंशी के समान ध्वनि सुनाई

पड़ेगी। तदुपरान्त क्रमशः घण्टा और फिर मेघ के गर्जन की ध्वनियाँ सुन पड़ेगी। इस प्रकार अभ्यास करने से संसार के कष्टों का नाश हो जाता है ॥ १४-१८ ॥

ज्ञानमुत्पद्यते सर्वं हंसक्षेपणमव्ययम् ।
पुंप्रकृत्यात्मकौ प्रोक्तौ बिन्दुसर्गौ मनीषिभिः ॥ १९ ॥
ताभ्यां क्रमात् समुद्भूतौ बिन्दुसर्गावसानकौ ।
हंसौ हंसप्रकृत्याख्यौ हंसवान् प्रकृतिस्तु सः ॥ २० ॥
अजपा कथिता ताभ्यां जीवो यामुपतिष्ठते ।
पुरुषत्वाश्रयं मत्वा प्रकृतिर्नित्यमात्मनः ॥
यदा तद्भावमाप्नोति सदा सोऽहमिदं भवेत् ॥ २१ ॥
साकारार्णं लोपयित्वा प्रयत्नश्च ततः परम् ।
सन्ध्यां कुर्यात् पूर्वरूपां तदासौ प्रणवो भवेत् ॥ २२ ॥
परानन्दमयं नित्यं चैतन्यैकगुणात्मकम् ।
आत्माभेदस्थितं योगी प्रणवं भावयेत् सदा ॥ २३ ॥

जब हंसक्षेपण का अव्यय ज्ञान उत्पन्न हो जाता है तब पुरुष और प्रकृतिरूपी बिन्दु और विसर्ग का ज्ञान प्राप्त होता है—ऐसा मनीषियों ने कहा है। इससे क्रमशः सर्गावसानात्मक बिन्दु और प्रकृत्याख्य हंस का ज्ञान उत्पन्न होता है क्योंकि प्रकृति हंसवान् है। इस प्रकार अजपा को कहा गया। अजपा को पुरुषत्वाश्रित जान कर जीव को सतत अभ्यास करना चाहिये। इससे जब निहितार्थ का ज्ञानोदय होता है तब 'सोऽहम्' अधिगत हो जाता है। अब, साकार वर्णों का लोप करके सन्ध्या का अभ्यास करने पर इसका पूर्वरूप प्रणव हो जाता है। योगी को परानन्दमय, नित्य, चैतन्यगुणात्मक और आत्मा से अभिन्न इस प्रणव का सदा ध्यान करना चाहिये ॥ १९-२३ ॥

आस्थाय वाचामतिदूरमाद्यं वेद्यं स्वसंवेद्यगुणेन सन्तः ।
आत्मानमानन्दरसैकसिन्धुं पश्यन्ति ते तारकमात्मनिष्ठाः ॥२४॥
सत्यं हेतुविवर्जितं श्रुतिगिरामाद्यं जगत्कारणं
व्याप्तं स्थावरजङ्गमं निरूपमं चैतन्यमन्तर्गतम् ।

आत्मानं रविचन्द्रवह्निवपुषं तारात्मकं संततं

नित्यानन्दगुणालयं सुकृतिनः पश्यन्तिः रुद्धेन्द्रिया ॥२५॥

सन्तों को चाहिये कि वे स्वयं अपने गुणों के द्वारा उक्त मूलबीज 'ॐ' का उच्चारण करते हुये उसको आत्मानन्द के रस का एकमात्र सिन्धु जाने। उन्हें आत्मनिष्ठ होकर इस तारक बीज पर नेत्रों को केन्द्रित करना चाहिये। अपनी इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करके अत्यन्त पुण्यात्माओं को सत्य, हेतुविर्वजित्त, श्रुति के आदि, जगत् के कारण, स्थावर और जङ्गम को व्याप्त करने वाले, चैतन्य, निरुपमा, आत्मा में स्थित, सूर्य, चन्द्र और अग्निस्वरूपी, तारक और नित्यानन्द गुणालय इस परम सत्य का ध्यान करना चाहिये ॥ २४-२५ ॥

अंगुष्ठमात्रं पुरुषं भजन्ते चैतन्यमात्रं रविमण्डलस्थम् ।

ध्यायन्ति दुग्धाब्धिभुजंगभोगे शयानमाद्यं कमलासहायम् ॥

प्रफुल्लनेत्रोत्पलमञ्जनाभं चतुर्मुखेनाश्रितपादपद्मम् ॥ २६ ॥

क्षीर सागर में सहस्र फणों वाले अनन्तनाग की शय्या पर शयन करने वाले, कमला ( लक्ष्मी ) के पति, चैतन्यमात्र रविमण्डलस्थ, नील कमल के समान प्रफुल्ल नेत्रों वाले उन अंगुष्ठमात्र आद्यपुरुष का भजन करना चाहिये जिनके पादपद्मों पर चतुरानन ब्रह्मा भी आश्रित हैं ॥ २६ ॥

आम्नायगन्तृचरणं घननीलमुद्यत्-

श्रीवत्सकौस्तुभगदाम्बुजशङ्खचक्रम् ॥

हृत्पुण्डरीकनिलयं जगदेकमूल-

मालोकयन्ति कृतिनः पुरुषं पुराणम् ॥ २७ ॥

घननील मेघ के समान शरीरवाले, शङ्ख-चक्र-गदा-पद्म से अलंकृत, आम्नायों द्वारा पूजित चरण वाले, जगत् के एकमात्र मूल उन पुराण पुरुष का श्रेष्ठ कर्मों वाले भक्तों को अपने हृदयकमल में सदा ध्यान करना चाहिये ॥ २७ ॥

श्रीनारद उवाच ।

इति मे योगशास्त्रस्य ज्ञातं माहात्म्यमुत्तमम् ।

प्रकाशितं च यत्नेन ज्ञानामृतमिदं भुवि ॥ २८ ॥

बुधाः पिबत यत्नेन परं ब्रह्मरसायनम् ।
पीत्वेदममृतं भूयो मृतं जन्म न विद्यते ॥ २९ ॥
येऽभ्यस्यन्ति त्विदं शास्त्रं पठन्ति पाठयन्ति वा ।
सिद्धयोऽष्टौ करे तेषां धनधान्यादिसम्पदः ॥ ३० ॥
आदृताः सर्वशास्त्रेषु भोगिनः क्षोभकारकाः ।
आप्नुवन्ति परं ब्रह्म सर्वशास्त्रविशारदाः ॥ ३१ ॥

इति श्रीनारदपञ्चरात्रे ज्ञानामृतसारे पञ्चमरात्रे
योगप्रकरणंनाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

समाप्तश्चेदं पञ्चमरात्रम् ।

समाप्तोयं ग्रन्थः

श्रीनारद जी बोले : योगशास्त्र के उत्तम माहात्म्य को इस प्रकार जान कर मैंने इस ज्ञानामृत को यत्नपूर्वक इस संसार में प्रकाशित किया है। बुद्धिमानों को यत्नपूर्वक इस ब्रह्मरसायन का नित्य पान करना चाहिये क्योंकि जो इसका पान करेगा वह मृत्यु के बाद पुनः इस संसार में जन्म नहीं लेगा। जो इस शास्त्र को पढ़ता, पढ़ाता या इसका अभ्यास करता है उसे अष्ट सिद्धियाँ और धन, धान्य तथा सम्पत्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं। यह सर्वशास्त्रों द्वारा आदृत, भोगियों को क्षोभकारक, और सर्वशास्त्रविशारदों को परं ब्रह्म से मिलाने वाला है ॥२८-३१॥

इति श्रीनारद पञ्चरात्र के ज्ञानामृतसार के
पञ्चम रात्र में योगप्रकरण नामक
ग्यारहवाँ अध्याय समाप्त।

पञ्चरात्र समाप्त हुआ।